नारदशिख जु सुनहिं नर नारी ❀ अवशिभवनतजिहोहिंभिखारी ॥
मनकपटी तनु सज्जन चीन्हा ❀ आप सरिस सबहीं चह कीन्हा ॥
तेहिके वचन मानि विश्वासा ❀ तुम चाहहु पति सहज उदासा ॥
निर्गुण निलज कुवेषकपाली ❀ अकुल अगेह दिगम्बर व्याली ॥
कहहु कवन सुख अस बर पाये ❀ भल भूलिहु ठगके बौराये ॥
पंचकहे शिव सती विवाही ❀ पुनि अव डेरि मराइन ताही ॥

दोहा–अब सुखसोवतशोचनहिं, भीखमांगिभवखाहिं॥
सहज एकाकिनके भवन, कबहुँकिनारिखटाहिं॥९१॥

अजहूं मानहु कहा हमारा ❀ हम तुमकहँ बर नीक विचारा॥
अति सुंदर शुचि सुखद सुशीला ❀ गावहिं वेद जासु यश लीला ॥
दूषण रहित सकल गुणराशी ❀ श्रीपति पुर वैकुंठ निवासी ॥
असबर तुमहिं मिलाउबआनी ❀ सुनतवचनकहविहँसिभवानी ॥
सत्य कहहु गिरि भवत नएहा ❀ हठ न छूट छूटे बरु देहा ॥
कनँको पुनि पषाणते होई ❀ जारेउ सहज न परिहर सोई ॥
नारद वचन न मैं परिहरऊं ❀ बसौ भवन उजरो नहिं डरऊं ॥
गुरुके वचन प्रतीति न जेही ❀ स्वप्नेहु सुगम न सुख सिधि तेही॥

भजन करता था एक दिन एक स्त्रीने मुझे गोलागोइठा दिया उसके भीतर चिउँटी थीं अग्निके संस्कारसे सब मरगईं सो वोह चिउँटी यह तुम्हारी स्त्री हैं और जिसने मुझे गोलागोइठा दिया सो यह मेरी माता है और मैंने उस पापसे इसके उदरमें जन्म लिया है सो ये कोटि स्त्रियोंने आनिके पूर्वजन्मका बदला लिया यह कह लडका मरगया और राजा चित्रकेतु राज्य छोड वनमें तप करने को चलागया ॥

+आगे कनककशिपुकी स्त्री कयाधू जब गर्भवती थी तब नारदजीने उसको ज्ञानउपदेश किया सो गर्भहीमें प्रह्लादको ज्ञान उत्पन्न भया सोई ज्ञानसे विष्णु नृसिंहरूपधर हिरण्यकशिपुका वधकर प्रह्लादको राजतिलक दिया नारदके उपदेशसे दैत्यकुलका नाश भया ॥

१ मनको भेम संकल्प विकल्प ताको कपटिलीन । २ कुंभकाळनिकाभूषण । ३ समकानवासी । ४ संसार । ५ पवित्र । ६ शोभित । ७ स्वर्ण । ८ पर्वत-पत्थर । ९ निवास ।

दोहा-महादेव अवगुण भवन, विष्णु सकल गुणधाम ॥
जेहिकरमनरम जाहिसन, ताहिताहिसनकाम ॥९२॥

जो तुम मिलतेउ प्रथम मुनीशा ❀ सुनतिउँशिखतुम्हारिधरिशीशा॥
अब मैं जन्म शम्भुहित हारा ❀ को गुण दोषहि करै विचारा ॥
जो तुम्हरे हठ हृदय विशेषी ❀ रहि न जाइ बिनु किये बरेषी ॥
तौ कौतुकिअन्ह आलस नाहीं ❀ बर कन्या अनेक जगमाहीं ॥
जन्म कोटि लगि रगरि हमारी ❀ बरौं शम्भु नतु रहौं कुमारी ॥
तजौं न नारद कर उपदेशू ❀ आप कहहिं शतबार महेशू ॥
मैं पापरौं कहै जगदम्बा ❀ तुम गृह गवनहु भयउ विलंबा ॥
देखि प्रेम बोले मुनि ज्ञानी ❀ जयजयजय जगदम्ब भवानी ॥

दोहा-तुम मायाभगवान शिव, सकलजगतपितुमात ॥
नायचरणशिरमुनिचले, पुनि पुनि हर्षित गात॥९३॥

जाइ मुनिन हिमवन्त पठाये ❀ करि विनती गिरिजहिगृहलाये॥
बहुरि सप्तऋषि शिवपहँ जाई ❀ कथा उमाकी सकल सुनाई ॥
भये मग्न शिव सुनत सनेहा ❀ हरषि सप्तऋषि गवने गेहा ॥
मन थिर करि तब शंभुसुजाना ❀ लगे करन रघुनायक ध्याना ॥
तारक असुर भयउ तेहिकाला ❀ भुज प्रताप बल तेज विशाला ॥
ते सब लोक लोकपति जीते ❀ भये देव सुख सम्पति रीते ॥
अजर अमर सो जीति नजाई ❀ हारे सुर करि विविध लराई ॥
तब विरंचि सन जाइ पुकारे ❀ देखे विधि सब देव दुखारे ॥

दोहा-सबसन कहा बुझाइ विधि, दनुजनिधनतबहोइ॥
शंभु शुक्र सम्भूतसुत, इहि जीतै रण सोइ ॥९४॥

मोरकहा सुनि करहु उपाई ❀ होइहि ईश्वर करिहि सहाई ॥
सती जो तजी दक्ष मख देहा ❀ जनमी जाइ हिमाचल गेहा ॥
तेहँ तप कीन्ह शंभु पतिलागी ❀ शिव समाधि बैठे सब त्यागी ॥
यदपि अहै असमंजस भारी ❀ तदपि बात इक सुनहु हमारी ॥

१ तमासगीर । २ हीन । ३ ब्रह्मा ।

पठवहु काम जाइ शिवपाहीं ❀ करै क्षोभ शंकर मनमाहीं ॥
तब हम जाइ शिवहिं शिरनाई ❀ करवाउब विवाह बरिआई ॥
यहिविधि भले देव हितहोई ❀ मति अति नीक कहा सबकोई ॥
अस्तुति सुरन्ह कीन्ह अतिहेतू ❀ प्रगट्यो विषम बाण वृषकेतू ॥

दोहा-सुरनकहीनिजविपतिसब,सुनिमनकीन्हविचार॥
शंभुविरोधनकुशलमोहिं,बिहँसिकहेउअसमार॥९५॥

तदपि करब मैं काज तुम्हारा ❀ श्रुति कह परम धर्म उपकारा ॥
परहित लागि तजै जो देही ❀ सन्तत संत प्रशंसहिं तेही ॥
असकहि चलेउ सबहिं शिरनाई ❀ सुमन धनुष कर सहित सहाई ॥
चलत मार अस हृदय विचारा ❀ शिव विरोध ध्रुव मरण हमारा ॥
तब आपन प्रभाव विस्तारा ❀ निजवश कीन्ह सकल संसारा ॥
कोपेउ जबहिं बारिचर केतू ❀ क्षणमहँमिटेउ सकल श्रुतिसेतू ॥
ब्रह्मचर्य व्रत संयम नाना ❀ धीरज धर्म्म ज्ञान विज्ञाना ॥
सदाचार जप योग विरागा ❀ सभय विवेक कटक सब भागा ॥

छंद--भागेविवेकसहायसहितसोसुभटसंयुगमहिमुरे ॥
सद्ग्रन्थपर्वत कन्दरनमहँजाइ तेहिअवसरदुरे ॥
होनिहार का करतारको रखवार जग खरभर परा ॥
दुइमाथकेहिरतिनाथजेहिकहँकोपिधनुशरकरधरा ॥

दोहा--जे सजीव जग अचर चर, नारिपुरुषअसनाम ॥
ते निज निजमर्याद तजि, भयेसकल वशकाम ॥९६॥

सबके हृदय मदन अभिलाखा ❀ लता निहारि नवहिं तरु शाखा ॥
नदी उमँगि अंबुधि कहँ धाई ❀ संगम करैं तलाव तलाई ॥
जहँ अस दशा जड़नकी वरणी ❀ को कहिसकै सचेतन करणी ॥
पशु पक्षी नभ जल थल चारी ❀ भये कामवश समय बिसारी ॥
मदन अन्ध व्याकुल सबलोका ❀ निशिदिननहिंअवलोकहिंकोका॥
देव दनुज नर किन्नर व्याला ❀ प्रेत पिशाच भूत वैताला ॥

१ कामदेव । २ वेद । ३ सदैव । ४ पुष्प । ५ वसंतऋतु इत्यादि । ६ कामदेव ।
७ वेद मर्यादा । ८डालें । ९ वृक्ष । १० समुद्र ।

इनकी दशा न कहेउँ बखानी ❀ सदा कामके चेरे जानी ॥
सिद्ध विरक्त महा मुनि योगी ❀ तेपि कामवश भये वियोगी ॥
छंद—भये कामवश योगीश तापस पामरनकीकोकहै॥
देखहिं चराचर नारिमय जे ब्रह्ममय देखतरहे ॥
अबला विलोकहिं पुरुषमय जगपुरुषसबअबलामयं॥
दुइदण्डभरिब्रह्मांडभीतर कामकृत कौतुक अयं॥४॥
सोरठा—धरा न काहू धीर, सबके मन मनसिज हरे ॥
जेहि राखे रघुबीर, ते उबरे तेहि काल महँ ॥१४॥
उभय घरी अस कौतुक भयऊ ❀ जबलगि काम शंभुपहँ गयऊ ॥
शिवहि विलोकि सशंकेउमारू ❀ भयउ यथाथित सब संसारू ॥
भये तुरत जगजीव सुखारे ❀ जिमिमद उतरिगये मतवारे ॥
रुद्रहिं देखि मदन भयमाना ❀ दुराधर्ष दुर्गम भगवाना ॥
फिरत लाज कछु कहि नहिंजाई ❀ मरणठानि मन रचेसि उपाई ॥
प्रगटेसि तुरत रुचिर ऋतुराजा ❀ कुसुमित नवतरु राजबिराजा ॥
वन उपवन वाटिका तडागा ❀ परमसुभगसबदिशाविभागा ॥
जहँतहँ जनु उमँगत अनुरागा ❀ देखिमुयहुमनमनसिज जागा ॥
छंद—जागेउ मनोभव मुये मन बन सुभगता नपरैकही॥
शीतल सुगंध सुमन्द मारुत मदनअनल सखासही ॥
विकसे सरनि बहुकंज गुंजत पुंज मंजुल मधुकरा ॥
कलहंसपिकशुकसरसरवकरिगाननाचहिंअप्सरा५॥
दोहा—सकल कलाकर कोटि विधि,हारेउ सेन समेत ॥
चलीनअचलसमाधिशिव,कोपेउहृदयनिकेत॥१७॥
देखि रसाल विटप वरशाखा ❀ तेहिपर चढेउ मदनमनमाखा ॥
सुमनचाप निजशर सन्धाने ❀ अतिरिसताकिश्रवणलगितानें ॥
छांडे विषम विशिख उरलागे ❀ छूटि समाधि शम्भु तबजागे ॥

---

१ स्त्री । २ कामदेव । ३ दोघरी । ४ पवन । ५ फूले । ६ तालाब । ७ कमल ।
८ भ्रमर । ९ बाण ।

भयउ ईश मन क्षोभ विशेषी ❋ नयन उघारि सकल दिशि देखी ॥
सौरभ पल्लव मदन विलोका ❋ भयउ कोप कम्पेउ त्रयलोका ॥
तब शिव तीसर नयन उघारा ❋ चितवत कामभयउजरिछारा ॥
हाहाकार भयउ जगभारी ❋ डरपे सुर भये असुर सुखारी ॥
समुझि काम सुख शोचहिं भोगी ❋ भये अकंटक साधक योगी ॥

छं.-योगीअकंटकभयेपतिगतिसुनतिरतिमूर्च्छितभई ॥
रोदति वदति बहुभाँति करुणा करति शंकर पहँ गई ॥
अतिप्रेमकरिविनतीविविधविधिजोरिकरसन्मुखरही ॥
प्रभुआशुतोषकृपालुशिवअबलानिरखि बोलेसही ॥६ ॥

दोहा--अबते रति तवनाथ कर, होइहि नाम अनंग ॥
विनुवपुव्यापिहिसबहिपुनि, सुनुनिजमिलनप्रसंग ९८

जब यदुवंश कृष्ण अवतारा ❋ होइहिं हरण महा महिभारा ॥
कृष्ण तनय होइहि पति तोरा ❋ वचन अन्यथा होइ न मोरा ॥
रति गवनी सुनि शंकर बानी ❋ कथा अपर अब कहौं बखानी ॥
देवन समाचार जब पाये ❋ ब्रह्मादिक वैकुण्ठ सिधाये ॥
सब सुर विष्णु विरंचिसमेता ❋ गये जहां शिव कृपानिकेता ॥
पृथकपृथक तिन कीन्हप्रशंसा ❋ भये प्रसन्न चन्द्र अवतंसा ॥
बोले कृपासिंधु वृषकेतू ❋ कहहु अमर आयहु केहि हेतू ॥
कह विधि तुम प्रभुअन्तर्यामी ❋ तदपि भक्तिवशविनवउँस्वामी ॥

दोहा-सकल सुरनके हृदय अस, शंकर परम उछाह ॥
निज नयनन देखा चहहिं, नाथ तुम्हार विवाह ॥९९॥

यह उत्सव देखिय भरि लोचन ❋ सो कछु करियमदनमदमोचन ॥
कामजारि रति कहँ वरदीन्हा ❋ कृपासिंधु यह अतिभलकीन्हा ॥
शासितिकरि पुनि करहिंपसाऊ ❋ नाथ प्रभुनकर सहज स्वभाऊ ॥
पार्वती तप कीन्ह अपारा ❋ करहु तासु अब अंगीकारा ॥
सुनि विधि वचन समुझि प्रभुवानी ❋ ऐसोइ होइ कहा सुखमानी ॥

१ संदेह-मोह । २ देखा । ३ नेत्र । ४ मनुष्य । ५ मिथ्या । ६ कामदेवके मदके नाश-कर्त्ता महादेव । ७ अयोग्यताकोदण्डदेकर । ८ कृपा । ९ महाप्रीति ।

तब देवन दुन्दुभी बजाई ❀ बरषि सुमन जय जय सुरसाई॥
अवसर जानि सप्तऋषि आये ❀ तुरतहिंविधि गिरि भवन पठाये॥
प्रथम गये जहँ रहीं भवानी ❀ बोले वचन मधुर छल सानी॥

दोहा–कहा हमार न सुनेहु तब, नारद कर उपदेश॥
अबभाझूंठ तुम्हार प्रण, जारेउ काम महेश॥१००॥

सुनि बोलीं मुसुकाय भवानी ❀ उचित कहेउ मुनिवर विज्ञानी॥
तुम्हरे जान काम अब जारा ❀ अबलगि शंभु रहे सविकारा॥
हमरेजान सदा शिव योगी ❀ अजे अनवद्य अकाम अभोगी॥
जो मैं शिव सेयउँ अस जानी ❀ प्रीति समेत कर्म्म मन वानी॥
तौ हमार प्रण सुनहु मुनीशा ❀ करिहहिं सत्य कृपानिधि ईशा॥
तुम जो कहा हर जारेउ मारा ❀ सो अति बड़ अविवेक तुम्हारा॥
तात अनलकर सहज स्वभाऊ ❀ हिम तेहि निकट जाइ नहिंकाऊ॥
गये समीप सो अवशि नशाई ❀ जस मन्मथ महेशकी नाई॥

दोहा–हिय हरषे मुनिवचन सुनि, देखिप्रीति विश्वास॥
चले भवानिहि नाइ शिर, गये हिमाचल पास॥१०१॥

सब प्रसंग गिरिपतिहि सुनावा ❀ मदनदहनसुनि अति दुखपावा॥
बहुरि कहेउ रतिकर वरदाना ❀ सुनि हिमवन्त बहुतसुखमाना॥
हृदय विचारि शंभु प्रभुताई ❀ सादर मुनिवर लिये बुलाई॥
सुदिन सुनखत सुघरी सुहाई ❀ वेगि वेद विधि लगन धराई॥
पत्री सप्तऋषिन सोइ दीन्ही ❀ गहिपद विनय हिमाचल कीन्ही॥
जाय विधिहि तिन दीन्ह सोपाती ❀ बांचत प्रीति न हृदय समाती॥
लगन बांचि अज सबहि सुनाई ❀ हरषे मुनि सब सुर समुदाई॥
सुमन वृष्टि नभ बाजन बाजे ❀ मंगल कलश दशहु दिशि साजे॥

दोहा–लगे सँवारन सकल, सुर, वाहन विविध विमान॥
होहिं शकुन मंगल शुभग, करहिंअप्सरा गान॥१०२॥

शिवहि शंभुगण करहिं शृंगारा ❀ जटा मुकुट अहिमौर सँवारा॥

१ कामासक्त। २ अजन्मा। ३ मूर्खता। ४ अग्नि। ५ पाला। ६ काम। ७ पुष्प। ८ आकाश। ९ देवता। १० सर्पोंकामौर।

कुंडल कंकण पहिरे व्याला ❋ तनु विभूति पट केहरि छाला ॥
शशि लिलाट सुन्दर शिर गंगा ❋ नयन तीनि उपवीत भुजंगा ॥
गरल कंठ उर नर शिरमाला ❋ अशिव भेष शिवधामकृपाला ॥
करत्रिशूल अरु डमरु विराजा ❋ चले वसहँ चढि बाजहिं बाजा ॥
देखिशिवहि सुरत्रियमुसकाहीं ❋ वर लायक दुलहिन जगनाहीं ॥
विष्णु विरंचि आदि सुरव्राता ❋ चढि चढि वाहन चले वराता ॥
सुरसमाज सब भाँति अनूपा ❋ नहिं वरात दूलह अनुरूपा ॥

दोहा—विष्णुकहा अस विहँसि तब, वोलि सकल दिशिराज॥
विलगविलगहोइचलहुसब,निजनिजसहित समाज १०२॥

वर अनुहार वरात न भाई ❋ हँसी करैहहु पर पुर जाई ॥
विष्णु वचन सुनि सुर मुसकाने ❋ निजनिज सेनसहित विलगाने ॥
मनहींमन महेश मुसुकाहीं ❋ हरिके व्यंग्य वचन नहिं जाहीं॥
अतिप्रिय वचन सुनतहरिकेरे ❋ भृङ्गी प्रेरि सकल गण टेरे ॥
शिव अनुशासन सुनि सब आये ❋ प्रभुपद जलज शीश तिन नाये॥
नाना वाहन नाना भेखा ❋ विहँसे शिव समाज निज देखा॥
कोउमुखहीन विपुलमुखकाहू ❋ विनुपद कर कोउ बहुपद बाहू॥
विपुलनयन कोउ नयनविहीना ❋ हृष्टपुष्ट कोउ अति तनुक्षीना ॥

छंद—तनुक्षीणकोउ अतिपीनपावन कोउ अपावन गतिधरे॥
भूषणकराल कपाल कर सब सद्य शोणित तनुभरे ॥
खर श्वान सुअर शृगाल मूषक वेष अगणितको गनै॥
बहुजिनिसप्रेतपिशाचयोगिनि भाँतिवरणतनहिंवनै॥

सोरठा—नाचहिं गावहिं गीत, परम तरंगी भूत सब ॥
देखत अति विपरीत,बोलहिंवचनविचित्र विधि॥१०॥

जस दूलह तस बनी वराता ❋ कौतुक विविध होहिं मग जाता॥
यहां हिमाचल रचेउ विताना ❋ अतिविचित्र नहिं जाय वखाना ॥
शैलसकल जहँलगिजगमाहीं ❋ लघुविशाल नहिंवरणिसिराहीं ॥

१ वाघम्बर । २ जनेऊ । ३ विष । ४ वृषभ । ५ योग्य । ६ रुधिर ।
७ गर्दभ । ८ कुत्ता । ९ भयंकर । १० विवाहमंडप ।

वन सागर सब नदी तलावा ❀ हिमगिरि सबकहँ नेवत पठावा ॥
कामरूप सुन्दर तनुधारी ❀ सहित समाज सहित बरनारी ॥
गे सब तुरत हिमाचल गेहा ❀ गावहिं मंगल सहित सनेहा ॥
प्रथमहिं गिरि बहु गृहसँवराये ❀ यथायोग्य जहँ तहँ सब छाये ॥
पुरसोभा अवलोकि सुहाई ❀ लागै लघु विरंचि निपुणाई ॥
छंद-लघुलागविधिकीनिपुणताअवलोकिपुरशोभासही
वन बाग कूप तडाग सरिता सुभगता सक को कही ॥
मंगल विपुल तोरण पताका केतु गृह गृह सोहहीं ॥
वनिता पुरुष सुन्दर चतुर छबि देखि मुनि मन मोहहीं
दोहा-जगदम्बा जहँ अवतरी, सो पुर वरणि नजाइ ॥
ऋद्धिसिद्धिसम्पति सकल,नितनूतन अधिकाइ १०४
नगर निकट बरात जब आई ❀ पुरसोभा खरभर अधिकाई ॥
करि बनाव सजि बाहननाना ❀ चले लेन सादर अगवाना ॥
हिय हरषे सुरसेन निहारी ❀ हरिहिं देखि अति भये सुखारी॥
शिव समाज जब देखनलागे ❀ बिडरि चले बाहन सबभागे ॥
धरि धीरज तहँ रहे सयाने ❀ बालक सब ले जीव पराने ॥
गये भवन पूंछहिं पितु माता ❀ कहहिं वचन भयकंपित गाता ॥
कहियकहा कहिजाइ न बाता ❀ यमकैधार किधौं बरियाता ॥
बर बौराह बरद असवारा ❀ व्याल कपाल विभूषण छारा॥
छंद-तनुछारव्यालकपालभूषणनगनजटिलभयंकरा॥
सँग भूत प्रेत पिशाच योगिनि विकटमुख रजनीचरा॥
जो जियतरहिहि बरातदेखत पुण्यबड तिनकर सही॥
देखहिं सो उमा विवाह घर घरबात असलरिकनकही
दोहा-समुझिमहेशसमजसब,जननिजनकमुसकाहिं॥
बाल बुझाये विविध विधि, निडर होउडरनाहिं॥१०५

१ करतूति। २ तितिरवितिर। ३ गृह। ४ बदन। ५ यमराजकीसेना।
६ उन्मत्त। ७ निशाचर। ८ माता। ९ पिता।

लै अगवान बरातहि आये ❀ दिये सबहिं जनवास सुहाये ॥
मयनां शुभ आरती सँवारी ❀ संग सुमंगल गावहिं नारी ॥
कंचन थार सोह वर पानी ❀ परिछन चलीं हरहि हरपानी ॥
विकट भेष जब रुद्रहि देखा ❀ अबलन उर भय भयउविशेषा ॥
भागि भवन पैठीं अतित्रासा ❀ गये महेश जहां जनवासा ॥
मयना हृदय भयो दुखभारी ❀ लीन्ही बोलि गिरीश कुमारी ॥
अधिक सनेह गोद बैठारी ❀ श्याम सरोज नयन भरिवारी ॥
जेहिं विधि तुमहिंरूपअसदीना ❀ तेइँ जड वर बाउर कस कीन्हा ॥
छंद–कसकीन्ह बरबौराहविधिजेइँतुमहिसुंदरतादई ॥
जो फल चहिय सुरतेरुहि सो बरबस बबूरहि लागई ॥
तुम सहितगिरितेगिरौं पावकजरौंजलनिधि महँ परौं॥
घरजाउ अपयशहोउ जग जीवतविवाहनहौंकरौं१०॥
दोहा–भईविकलअबलासकल, दुखितदेखिगिरिनारि॥
करि विलाप रोदति वदति,सुता सनेह सँभारि॥१०६॥
नारदकर मैं कहा बिगारा ❀ भवन मोर जिन बसत उजारा॥
अस उपदेश उमहिं जिन दीन्हा ❀ बौरे बरहि लागि तपकीन्हा ॥
सांचेहु उनके मोह न माया ❀ उदासीन धन धाम न जायां ॥
परघर घालक लाज न भीरा ❀ बांझ कि जान प्रसवकी पीरा॥
जननिहिं विकलविलोकिभवानी ❀ बोलीं युतविवेकँ मृदुबानी ॥
असविचारि शोचहु मतिमाता ❀ सो नटरै जो रचेउ विधाता ॥
कर्म्म लिखा जो बाउरनाहू ❀ तौ कत दोष लगाइय काहू ॥
तुमसनमिटहिँकिविधिके अंका ❀ मातु व्यर्थ जनि लेहु कलंका ॥
छंद–जनि लेहुमातुकलंक करुणापरिहरहुअवसरनहीं॥
दुख सुख जोलिखालिलाट हमरेजाब जहँपाउबतहीं॥
सुनि उमावचनविनीतकोमलसकलअबलाशोचहीं॥
बहु भाँति विधिहिलगाइ दूषणनयन वारिविमोचहीं॥

१ पार्वतीकीमाता । २ कल्पवृक्ष । ३ समुद्र । ४ स्त्री । ५मयना । ६ स्त्री ।
७ ज्ञानसंयुक्तकोमलवाणी ।

दोहा--तेहि अवसर नारदऋषय,औ ऋषि सप्तसमेत॥
समाचार सुनि तुहिनगिरि,गवने तुरत निकेत॥१०७॥

तब नारद सबही समुझावा ❀ पूरबकथा प्रसंग सुनावा ॥
मयना सत्य सुनहु ममबानी ❀ जगदम्बा तव सुता भवानी ॥
अजा अनादि शक्ति अविनाशिनि ❀ सदा शंभु अर्द्धंगनिवासिनि ॥
जगसंभव पालन लयकारिणि ❀ निज इच्छा लीला वपु धारिणि ॥
जनमी प्रथम दक्ष गृह जाई ❀ नाम सती सुन्दर तनु पाई ॥
तहउँ सती शंकरहि विवाहीं ❀ कथा प्रसिद्ध सकल जग माहीं ॥
एकबार आवत शिव संगा ❀ देखेउ रघुकुल कमल पतंगा ॥
भयउ मोह शिव कहा न कीन्हा ❀ भ्रम वश वेष सीयकरलीन्हा ॥

छंद--सियवेषसतीजोकीन्हतेहिअपराधशंकरपरिहरी
हर विरह जाइ बहोरि पितुके यज्ञ योगानल जरी ॥
अबजनमितुम्हरेभवननिजपतिलागिदारुणतपकिया॥
असजानिसंशयतजहुगिरिजासर्वदाशंकरप्रिया१२॥

दोहा--सुनिनारदके वचन तब, सबकर मिटा विषाद ॥
क्षण महँव्यापेउ सकल पुर, घर घरयहसंवाद॥१०८॥

तब मयना हिमवंत अनन्दे ❀ पुनि पुनि पारवती पद वन्दे ॥
नारि पुरुष शिशु युवा सयाने ❀ नगर लोग सब अति हरषाने ॥
लगे होन पुर मंगल गाना ❀ सजे सबहिं हाटकघटनाना ॥
भांति अनेक भई ज्यवनारा ❀ सूप शास्त्र जसकछु व्यवहारा ॥
सो जेवनार कि जाइ बखानी ❀ बसहिं भवन जेहिं मातुभवानी ॥
सादर बोले सकल बराती ❀ विष्णु विरंचि देव सब जाती ॥
विविध भाँति बैठी जेवनारा ❀ लगे परोसन निपुण सुआरा ॥
नारि वृन्द सुर जेंवत जानी ❀ लगीं देन गारी मृदुबानी ॥

छंद--गारीमधुरसुरदेहिंसुन्दरिव्यंग्यंवचनसुनावहीं॥

१ पर्वतकेभीतरनिवासमें।२ अजन्मा। ३ संसारको उत्पन्न करतीहैं पालतीहैं संहारकर्ता-हैं। ४ कठिन। ५ दुःख।६ व्यंग्य अर्थात् अपने पुरुष और देवताओंकी स्त्रियोंकासम्बन्ध ।

भोजनकरहिंसुरअतिविलंबविनोदसुनिसुखपावहीं ॥
जेंवत जो बढ्यो अनन्द सो मुखकोटिहू नपरै कह्यो॥
अचवाइ दीन्हें पान गवने बास जहँ जाको रह्यो॥१३॥

दोहा–बहुरि मुनिन हिमवन्तकहँ, लग्नजनाईआइ ॥
समय विलोकि विवाह कर, पठये देवबुलाइ॥१०१॥

बोलि सकल सुर सादर लीन्हे ❀ सबहिं यथोचित आसन दीन्हे॥
वेदी वेद विधान सँवारी ❀ सुभग सुमंगल गावहिं नारी ॥
सिंहासन अति दिव्य सुहावा ❀ जाइ न वरणि विरंचि बनावा ॥
बैठे शिव विप्रन शिरनाई ❀ हृदय सुमिरि निज प्रभुरघुराई॥
बहुरि मुनीशन उमाँ बुलाई ❀ करि शृंगार सखी लै आई ॥
देखत रूप सकल सुर मोहै ❀ वरणै छबि अस जग कवि कोहैं॥
जगदम्बिका जानि भवबामा ❀ सुरन मनहिं मन कीन्ह प्रणामा॥
सुन्दरता मर्य्याद भवानी ❀ जाइ न कोटिहु वदन बखानी ॥

छंद–कोटिहुवदननहिंबनैवरणतजगजननिशोभामहा
सकुचहिं कहतश्रुतिशेष शारद मंदमतितुलसी कहा॥
छबिखानिमातुभवानि गवनीमध्य मंडपशिवजहाँ॥
अवलोकिसकहिंनसकुचिपतिपदकमलमनमधुकर तहाँ॥

दोहा–मुनि अनुशासनगणपतिहिं, पूजे शंभुभवानि ॥
कोउ सुनि संशय करै जनि, सुर अनादि जिय जानि॥

जसविवाहकी विधि श्रुति गाई ❀ महा मुनिन सो सब करवाई॥
गहि गिरीश कुश कन्या पानी ❀ शिवहि समर्पी जानि भवानी॥
पाणिग्रहण जब कीन्ह महेशा ❀ हिय हर्षे तब सकल सुरेशा ॥
वेदमंत्र मुनिवर उच्चरहीं ❀ जय जय जय शंकरसुर करहीं॥
बाजहिंबाजन विविधविधाना ❀ सुमनवृष्टि नभभै विधिनाना ॥
हरगिरिजा कर भयउ विवाहू ❀ सकल भुवनभरि रहा उछाहू॥

१देवता । २ ब्रह्मा । ३ पार्वती । ४ मुख । ५ जगत्माता श्रीपार्वती । ६ भ्रमर । ७ आज्ञा । ८ वेद । ९ चौदहोंलोक । १० आनंद ।

दासी दास तुरँग¹ रथ नागा² ❀ धेनु³ वसन मणि वस्तुविभागा ॥
अन्न कनक भाजन भरियाना ❀ दाइज दीन्ह न जाइ बखाना ॥
छंद–दाइजदियोबहुभाँति पुनि करजोरिहिमभूधरकह्यो॥
कादेउँ पूरण काम शंकर चरण पंकज गहि रह्यो ॥
शिवकृपासागरश्वशुरकरपरितोषसबभांतिनकियो ॥
पुनि गहेउ पद पाथोज मयना प्रेम परिपूरण हियो ॥
दोहा–नाथ उमा मम प्राण सम, गृह किंकरी करेहु ॥
क्षमेहु सकलअपराधअब, होइ प्रसन्नवरदेहु ॥१११॥
बहुविधि शंभु सासु समुझाई ❀ गवनी भवन चरण शिरनाई ॥
जननी उमा बोलि तब लीन्ही ❀ लै उँछंग⁴ सुन्दर शिखदीन्ही ॥
करेहु सदा शंकर पद पूजा ❀ नारि धर्म्म पतिदेव न दूजा ॥
वचन कहति भरि लोचनवारी ❀ बहुरि लाइ उर लीन्ह कुमारी ॥
कतविधिसिरजि नारिजगमाहीं ❀ पराधीन स्वप्नेहु सुख नाहीं ॥
भै अति प्रेम विकल महतारी⁵ ❀ धीरज कीन्ह कुसमय विचारी ॥
पुनिपुनिमिलति परतिगहिचरणा ❀ परम प्रेम कछु जाइ न वरणा ॥
सब नारिन मिलि भेंट भवानी ❀ जाइ जननि उर पुनि लपटानी॥
छंद–जननिहिंबहुरिमिलिचलींउचितअशीशसबकाहूदई॥
फिरि फिरिविलोकतिमातुतनतबसखीलैशिवपहँगई॥
याचक⁶ सकल सन्तोषि शंकरउमा सहभवनहिं चले॥
सब अमर⁷हर्षेसुमनबर्षिनिशान⁸नभबाजहिंभले॥१६॥
दोहा–चले संग हिमवंत तब, पहुँचावन अति हेतु ॥
विविधभाँतिपरितोष⁹ करि, विदा कीन्ह वृषकेतु११२॥
तुरत भवन आयो गिरिराई ❀ सकल शैल सर लिये बुलाई ॥
आदर दान विनय बहु माना ❀ सब कहँ विदा कीन्ह हिमवाना॥
जबहिं शम्भु कैलासहिआये ❀ सुरसब निज निज धाम¹⁰सिधाये ॥

---

१ घोड़े । २ हाथी । ३ गौ । ४ गोद । ५ माता । ६ भिक्षुक । ७ देवता ।
८ नगाडा । ९ समाधान । १० गृह ।

जगत मातु पितु शम्भुभवानी ❋ तेहि शृंगार न कहौं बखानी ॥
करहिं विविधविधिभोगविलासा ❋ गणनसमेत बसहिं कैलासा ॥
हर गिरिजा विहार नितनयऊ ❋ इहिविधिविपुलकालचलिगयऊ॥
तब जन्मे षट्वदन कुमारा ❋ तारक असुर समर जिनमारा ॥
आगम निगम प्रसिद्ध पुराना ❋ षण्मुख जन्म कर्म जगजाना॥

छंद–जगजान षटमुखजन्म कर्म प्रतापपुरुषारथ महा॥
तेहि हेतु मैं वृषकेतु सुतकर चरित संक्षेपहि कहा ॥
यहउमाशम्भुविवाह जे नर नारि सुनहिंजे गावहीं ॥
कल्याण काजविवाहमंगल सर्वदासुख पावहीं ॥१७॥

दोहा–चरित सिन्धु गिरिजा रमण, वेद न पावहिं पार ॥
वरणै तुलसीदासकिमि, अतिमतिमन्दगँवार॥११३॥

शम्भु चरितसुनि सरससुहावा ❋ भरद्वाज मुनि अतिसुखपावा ॥
बहु लालसा कथा पर बाढी ❋ नयन नीर रोमावलि ठाढी ॥
प्रेम विवश मुख आव न वाणी ❋ दशादेखि हरषे मुनिज्ञानी ॥
अहो धन्य तव जन्म मुनीशा ❋ तुमहिं प्राणसम प्रिय गौरीशा ॥
शिवपदकमल जिनहिंरतिनाहीं ❋ रामहिं ते स्वप्नेहु न सुहाहीं ॥
विनु छल विश्वनाथ पदनेहू ❋ राम भक्त कर लक्षण येहू ॥
शिव सम को रघुपति व्रतधारी ❋ विनु अघतजी सती असिनारी॥
प्रण करि रघुपति भक्ति दृढाई ❋ को शिवसम रामहिं प्रियभाई ॥

दोहा–प्रथम कहेउँ मैं शिवचरित, बूझा मर्म्म तुम्हार ॥
शुचिसेवक तुम रामके, रहित समस्तविकार॥११४॥

मैं जाना तुम्हार गुण शीला ❋ कहौं सुनहु अब रघुपतिलीला ॥
सुनु मुनि आजु समागमतोरे ❋ कहि नजाइ जससुखमनमोरे ॥
रामचरित अति अमित मुनीशा ❋ कहिनसकहिंशतकोटिअहीशा॥
तदपियथाश्रुति कहौं बखानी ❋ सुमिरि गिरापति प्रभुधनुपानी॥
शारद दारु नारि समस्वामी ❋ रामसूत्र धर अन्तर्यामी॥

१ कार्तिकेय । २ प्रीति । ३ भेंट ।

जेहिपर कृपा करहिं जनजानी ❀ कविउर अजिरनचावहिंबानी ॥
प्रणवहुँ सोइ कृपालु रघुनाथा ❀ बरणौं विशदं जासु गुणगाथा ॥
परमरम्यं गिरिवरं कैलासू ❀ सदा जहां शिव उमा निवासू ॥
दोहा--सिद्ध तपोधन योगि जन, सुर किन्नर मुनिवृन्दं ॥
बसहिं तहां सुकृती सकल, सेवहिं शिव सुखकन्द ११५॥
हरि हर विमुख धर्मरत नाहीं ❀ ते नर तहां न स्वप्नेहुँ जाहीं ॥
तेहि गिरिपर वटविटप विशाला ❀ नित नूतनं सुन्दर सब काला ॥
त्रिविध समीर सुशीतलछाया ❀ शिव विश्राम विटप श्रुति गाया॥
एक बार तेहि तर प्रभु गयऊ ❀ तरुविलोकिउरअतिसुखभयऊ॥
निज कर डासि नागरिपुछाला ❀ बैठे सहजहिं शम्भु कृपाला ॥
कुन्द इन्दु दर गौर शरीरा ❀ भुज प्रलम्ब परिधन मुनिचीरा॥
तरुण अरुण अंबुजसम चरणा ❀ नखद्युतिभक्तहृदयतमहरणा ॥
भुजंग भूति भूषण त्रिपुरारी ❀ आनन शरद चन्द्र छबिहारी ॥
दोहा-जटा मुकुट सुर सरितशिर, लोचन नलिन विशाल॥
नीलकंठलावण्य निधि, सोह बाल विधुभाल ॥११६॥
बैठे सोह कामरिपु कैसे ❀ धरे शरीर शान्तरस जैसे ॥
पार्व्वती भल अवसर जानी ❀ गईं शम्भु पहँ मातु भवानी ॥
जानि प्रिया आदरअतिकीन्हा ❀ वाम भाग आसन हर दीन्हा ॥
बैठीं शिव समीप हरषाई ❀ पूरब जन्म कथा चितआई ॥
पति हिय हेतु अधिक अनुमानी ❀ विहँसि उमा बोलीं प्रिय बानी ॥
कथा जो सकल लोकहितकारी ❀ सोइ पूंछन चहै शैलकुमारी ॥
विश्वनाथ ममनाथ पुरारी ❀ त्रिभुवन महिमाविदिततुम्हारी॥
चर अरु अचर नाग नर देवा ❀ सकल करहिं पद पंकज सेवा ॥
दोहा--प्रभु समर्थ सर्वज्ञ शिव, सकल कला गुणधाम ॥
योग ज्ञान वैराग्य निधि, प्रणत कल्पतरु नाम ॥ ११७॥

---

१ हृदयरूपीआंगन। २ उज्ज्वल। ३ परमरमणीक। ४ पर्व्वत।५ निकाय--झुंड। ६ बरगदकावृक्ष। ७ नितनया। ८ सिंह। ९ विशाल। १० पहरे। ११ कमल। १२ प्रकाश। १३ अंधकार। १४ सर्प। १५ मुख।

जो मोपर प्रसन्न सुखराशी ❀ जानियसत्य मोहिं निजदासी ॥
तौ प्रभु हरहु मोर अज्ञाना ❀ कहि रघुनाथ कथा विधि नाना॥
जासु भवन सुरतरु तरहोई ❀ सह कि दरिद्र जनित दुख सोई॥
शशिभूषण अस हृदय विचारी ❀ हरहु नाथ ममंमति भ्रम भारी ॥
प्रभु जे मुनि परमारथवादी ❀ कहहिं राम कहँ ब्रह्म अनादी॥
शेष शारदा वेद पुराना ❀ सकल करहिं रघुपति गुणगाना॥
तुम पुनि राम नाम दिनराती ❀ सादर जपहु अनंग अराती ॥
राम सो अवध नृपति सुतसोई ❀ की अज अगुणअलखगतिकोई॥

दो.–जो नृपतनय तो ब्रह्मकिमि, नारिविरह मति भोरि॥
देखिचरितमहिमासुनत, भ्रमितबुद्धिअतिमोरि११८

जोअनीह व्यापक विभु कोऊ ❀ कहहु बुझाइ नाथ मोहिं सोऊ ॥
अज्ञ जानि रिसि जनि उरधरहू ❀ जेहिविधिमोह मिटैसोइकरहू ॥
मैं वन दीख राम प्रभुताई ❀ अतिभयविकलनतुमहिंसुनाई॥
तदपि मलिनमन बोध न आवा ❀ सो फल भलीभाँति मैं पावा ॥
अजहूं कछु संशय मन मोरे ❀ करहुकृपा विनवउँ करजोरे ॥
प्रभु तव मोहिं बहु भांति प्रबोधा ❀ नाथसो समुझिकरहुजनिक्रोधा॥
तब कर अस विमोहमोहिं नाहीं ❀ राम कथा पर रुचि मन माहीं॥
कहहु पुनीत रामगुण गाथा ❀ भुजगराज भूषण सुरनाथा ॥

दोहा-वन्दौं पदधरि धरणि शिर, विनय करौं कर जोरि॥
वर्णहु रघुवर विशद यश, श्रुति सिद्धांत निचोरि॥११९॥

यदपि योषिताअन अधिकारी ❀ दासी मन क्रम वचन तुम्हारी ॥
गूढ़ो तत्त्व न साधु दुरावहिं ❀ आरत अधिकारी जहँ पावहिं ॥
अति आरत पूंछौं सुरराया ❀ रघुपति कथा कहहु करि दाया॥
प्रथम सो कारण कहहु विचारी ❀ निर्गुण ब्रह्म सगुण वपुधारी ॥
पुनि प्रभु कहहु राम अवतारा ❀ बाल चरित पुनि कहहु उदारा॥
कहहु यथा जानकी विवाहा ❀ राज्य तजा सो दूषण काहा॥

१ ब्रह्मवेत्ता। २ आदर प्रीतिपूर्वक। ३ चेष्टारहित। ४ अबोध। ५ शेषजी। ६ वेदांत। ७ गूढ कही जो तत्त्वमें छिपो है अनुभवते प्रत्यक्ष है।

वन बसि कीन्हेउ चरित अपारा ❀ कहहु नाथ जिमि रावणमारा ॥
राज्य बैठि कीन्ही बहु लीला ❀ सकल कहहु शंकर सुखशीला॥
दोहा-बहुरि कहहु करुणायतन, कीन्हजोअचरजराम॥
प्रजासहितरघुवंशमणि, किमिगवनेनिजधाम॥१२०॥
पुनि प्रभु कहहु सो तत्त्वबखानी ❀ जेहि विज्ञान मगन मुनिज्ञानी॥
भक्ति ज्ञान विज्ञान विरागा ❀ पुनि सबवरणहु सहितविभागा॥
औरौ राम रहस्य अनेका ❀ कहहुनाथअतिविमलविवेका ॥
जो प्रभु मैं पूँछा नहिं होई ❀ सोउ दयालु राखहु जनि गोई ॥
तुम त्रिभुवन गुरु वेद बखाना ❀ आन जीव पामर का जाना ॥
प्रश्न उमाके सहज सुहाये ❀ छलविहीनसुनि शिवमनभाये ॥
हर हिय रामचरित सब आये ❀ प्रेम पुलकि लोचन जल छाये ॥
श्रीरघुनाथ रूप उर आवा ❀ परमानन्द अमित सुखपावा ॥
दोहा-मग्न ध्यान रस दण्ड युग, पुनिमनबाहरकीन्ह ॥
रघुपति चरित महेश तब, हर्षितवरणैलीन्ह ॥१२१॥
झूँठौ सत्य जाहि विनुजाने ❀ जिमि भुजंगविनुरजुपहिंचाने ॥
जेहि जाने जग जाइ हेराई ❀ जागे यथा स्वप्न भ्रमजाई ॥
वंदौं बालरूप सोइ रामू ❀ सबविधिसुलभजपतजहिनामू ॥
मंगल भवन अमंगल हारी ❀ द्रवौ सो दशरथ अजिर विहारी॥
करि प्रणाम रामहिं त्रिपुरारी ❀ हर्षि सुधा सम गिरा उचारी ॥
धन्य धन्य गिरिराज कुमारी ❀ तुम समान नहिं कोउ उपकारी ॥
पूँछेहु रघुपति कथा प्रसंगा ❀ सकल लोक जग पावनि गंगा ॥
तुम रघुवीर चरणअनुरागी ❀ कीन्हेउ प्रश्न जगत हितलागी ॥
दोहा-राम कृपाते पार्वति, स्वप्नेहु तव मन माहिं ॥
शोक मोह संदेह भ्रम, मम विचार कछु नाहिं ॥ १२२ ॥
तदपि अशंका कीन्हेउ सोई ❀ कहत सुनत सब कर हित होई ॥
जिन हरिकथा सुनीनहिं काना ❀ श्रवणरन्ध्र अहिभवन समाना ॥

१ रहस्य कही श्रीरामचन्द्रजीको स्वभाव, कृपा, करुणा, दया, उदारपना, सदाप्रसन्नता एक रस अरु यावल्लीलाहैं सो सब। २ कानोंके छेद।

नयनन सन्त दरश नहिं देखा ❋ लोचन मोर पंख कर लेखा ॥
ते शिर कटु तूमर सम तूला ❋ जे न नमत हरि गुरु पद मूला ॥
जिनहरिभक्तिहृदय नहिं आनी ❋ जीवत शव[1] समान ते प्रानी ॥
जे नहिं करहिं राम गुण गाना ❋ जीहै[2] सु दादुर[3] जीह समाना ॥
कुलिश कठोर निठुर सोइछाती ❋ सुनि हरिचरित न जो हरषाती ॥
गिरिजा सुनहु राम कीलीला ❋ सुरहित दनुज विमोहन शीला ॥

दोहा-रामकथा सुरधेनु सम, सेवत सब सुखदानि ॥
सन्त सभा सुरलोक सम, कोनसुनैअसजानि॥१२३॥

रामकथा सुन्दर करतारी ❋ संशय विहँग[4] उड़ावनहारी ॥
रामकथा कलि विटपकुठारी ❋ सादरसुनु गिरिराज कुमारी ॥
रामनाम गुण चरित सुहाये ❋ जन्म कर्म अगणित श्रुति गाये ॥
यथा अनन्त राम भगवाना ❋ तथा कथा कीरति गुणनाना ॥
तदपियथाश्रुति जसमतिमोरी ❋ कहिहौं देखि प्रीति अति तोरी ॥
उमा प्रश्न तव सहज सुहाई ❋ सुखदसन्तसम्मत मुहिं भाई ॥
एक बात नहिं मोहिं सुहानी ❋ यदपि मोहवश कहेउभवानी ॥
तुमजो कहा राम कोउ आना ❋ जेहिं श्रुतिगावधरहिंमुनिध्याना॥

दो.-कहहिंसुनहिंअसअधमनर, ग्रसेजोमोहपिशाच ॥
पाखण्डी हरिपद विमुख, जानहिं झूठ नसाँच॥१२४॥

अज्ञ[5] अकोविद[6] अन्ध अभागी ❋ काई विषय मुकुर[7] मनलागी ॥
लम्पट[8] कपटी कुटिलविशेषी ❋ स्वप्नेहु सन्त सभा नहिं देखी ॥
कहहिं ते वेद असम्मत बानी ❋ जिनहिं न सूझ लाभनहिंहानी ॥
मुकुर मलिन अरु नयन विहीना ❋ रामरूप देखहिं किमि दीना ॥
जिनके अगुण[11] न सगुण[12] विवेका ❋ जलपहिं[9] कलिपत वचन अनेका ॥
हरि मायावश जगत भ्रमाहीं ❋ तिनहिं कहत कछुअघटितनाहीं॥
वातुल भूत विवश मतवारे ❋ तेनहिं बोलहिं वचन सँभारे ॥

१ मृतक । २ जिह्वा । ३ मेढक । ४ संशयरूपीपक्षी । ५ अज्ञानी । ६ मूर्ख । ७ दर्पण । ८ परधन परदारामें लीन । ९ कहते हैं आन करते हैं आन । १० विशेषकरकेसबमकारतेंटेढ़ेहैं । ११ निर्गुण ब्रह्मका विचार । १२ किन्तुभक्तनकेहेतुगुणनकोग्रहण करिकै विग्रहवान होतहैं ताको सगुण कही ।

जिनकृत महा मोह मदपाना ❀ तिनकरकहाकरिय नहिंकाना ॥
सो०-असनिजहृदयविचारि, तजिसंशयभजरामपद॥
सुनुगिरिराजकुमारि, भ्रमतमरविकरवचनमम॥११६॥
सगुणहिं अगुणहिंनहिं कछु भेदा ❀ गावहिं मुनि पुराण बुध वेदा ॥
अगुण अरूप अलख अजोई ❀ भक्त प्रेम वश सगुण सो होई ॥
जो गुण रहित सगुण सो कैसे ❀ जल हिम उपल बिलगनहिंजैसे॥
जासुनाम भ्रम तिमिर पतंगा ❀ तिहि किमिकहियविमोहप्रसंगा॥
रामसच्चिदानन्द दिनेशा ❀ नहिं तहँ मोह निशा लवलेशा ॥
सहजप्रकाश रूप भगवाना ❀ नहिं तहँ पुनि विज्ञान विहाना ॥
हर्ष विषाद ज्ञान अज्ञाना ❀ जीव धर्म अहमिति अभिमाना ॥
रामब्रह्म व्यापक जगजाना ❀ परमानंद परेश पुराना ॥
दोहा-पुरुष प्रसिद्ध प्रकाशनिधि, प्रगट परावर नाथ ॥
रघुकुलमणिममस्वामिसोइ, कहिशिवनायउमाथ१२५
निज भ्रम नहिं समुझहिं अज्ञानी ❀ प्रभु पर मोह धरहिं जड़प्रानी ॥
यथा गगन घन पटल निहारी ❀ झम्पेउ भानु कहैं कुविचारी ॥
चितवतलोचन अंगुलि लाये ❀ प्रकट युगल शशितेहिकेभाये॥
उमाराम विषयिक अस मोहा ❀ नभ तम धूम धूरि जिमिसोहा ॥
विषय[1] करण[2] सुर जीव समेता ❀ सकल एकते एक सचेता ॥
सबकर परम प्रकाशक जोई ❀ राम अनादि अवधपति सोई ॥
जगतप्रकाश्य प्रकाशक रामू ❀ मायाधीश ज्ञान गुण धामू ॥
जासु सत्यतास जड़ माया ❀ भास सत्य इव मोह सहाया ॥
दोहा-रजत सीप महँ भासजिमि, यथाभानुकर वारि॥
यद्यपि मृषातिहुँकाल सोइ, भ्रम न सकैकोउटारि१२६
इहिविधि जग हरिआश्रित रहई ❀ यदपि असत्य देत दुख अहई ॥
ज्यों स्वप्ने शिर काटै कोई ❀ बिनुजागे दुख दूरि नहोई ॥

१शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ये पांच ज्ञानेंद्रियकेविषयहैं। २ करणकही इन्द्रिय श्रवण, त्वक, नयन, जीभ, नासिका ये ज्ञानइन्द्रिय-पग, गुदा, मुख, हाथ, ये कर्मेन्द्रिय।

जासु कृपा अस भ्रम मिटिजाई ❀ गिरिजा सोइ कृपालु रघुराई ॥
आदि अन्त कोउ जासु न पावा ❀ मति अनुमान निगम असगावा॥
पदबिनु चलै सुनै बिनु काना ❀ कर बिनु कर्म करै विधिनाना ॥
आनन रहित सकल रस भोगी ❀ बिनु वाणी वक्ता बड़ योगी ॥
तनु बिनु परश नयन बिनु देखा ❀ ग्रहैघ्राण बिनु बास अशेषा ॥
अस सब भांति अलौकिक करणी ❀ महिमा जासु जाय नहिं वरणी ॥
दोहा–जेहिइमिगावहिंवेदबुध, जाहिधरहिंमुनिध्यान॥
सोइदशरथसुतभक्तहित,कोशलपतिभगवान ॥१२७॥
काशी मरत जन्तु अवलोकी ❀ जासु नाम बल करौं विशोकी ॥
सोइ प्रभु मोर चराचर स्वामी ❀ रघुवर सब उर अन्तरयामी ॥
विवशहु जासु नाम नर कहहीं ❀ जन्म अनेक संचित अघ दहहीं॥
सादर सुमिरण जो नर करहीं ❀ भव[1]वारिधि गोपद इव तरहीं ॥
रामसो परमातमा भवानी ❀ तहँ भ्रम अतिअविहित[2]तवबानी॥
अस संशय आनत उर माहीं ❀ ज्ञान विराग सकल गुण जाहीं ॥
सुनि शिवके भ्रम भंजन वचना ❀ मिटिगइ सब कुतर्ककी रचना ॥
भइ रघुपति पद प्रीति प्रतीती ❀ दारुण असम्भावना[3]बीती ॥
दोहा–पुनिपुनि प्रभुपद कमलगहि,जोरिपंकरुह[4]पानि॥
बोलीगिरिजावचनवर, मनहुँप्रेमरससानि ॥ १२८ ॥
शशिकरसमसुनि गिरा तुम्हारी ❀ मिटा मोह शरदातप भारी ॥
तुम कृपालु सब संशय हरेऊ ❀ रामस्वरूप जानि मोहिं परेऊ ॥
नाथ कृपा अब गयउ विषादा[5] ❀ सुखी भइउँ प्रभु चरण प्रसादा ॥
अबमोहिं आपनि किंकरिजानी ❀ यदपिसहजजड़ नारिअयानी ॥
प्रथम जो मैं पूंछा सो कहहू ❀ जो मोपर प्रसन्न प्रभु अहहू ॥
रामब्रह्म चिन्मय[6] अविनाशी ❀ सर्वरहित सब उर पुरवासी ॥
नाथ धरेउ नरतनु केहि हेतू ❀ मोहिं समुझाइ कहहु वृषकेतू ॥
उमा वचन सुनि परम विनीता ❀ रामकथा पर प्रीति पुनीता ॥

१ संसारसागर । २ अशास्त्र । ३ नोमपरपदार्थमेंअपरपदार्थकीभावनाकरना । ४ कर-कमल । ५ शोच । ६ सच्चिदानन्द ।

दोहा—हिय हर्षे कामारि तब, शंकर सहज सुजान ॥
बहुविधि उमहि प्रशंसिपुनि, बोले कृपानिधान १२९ ॥
सो०—सुन शुभ कथा भवानि, रामचरितमानस विमल॥
कहा भुशुण्ड बखानि, सुना विहँग नायक गरुड़॥१७॥
सोइ सम्वाद उदार, जेहि विधि भा आगे कहब ॥
सुनहु राम अवतार, चरित परम सुन्दर अनघ ॥१८॥
हरिगुण नाम अपार, कथा रूप अगणित अमित ॥
मैं निजमति अनुसार, कहा उमा सादर सुनहु ॥१९॥
सुनु गिरिजा हरि चरित सुहाये ❀ विपुल विशद निगमागम गाये ॥
हरि अवतार हेतु जेहि होई ❀ इदमित्थं कहि जाइ न सोई ॥
राम अतर्क बुद्धि मन बानी ❀ मत हमार अस सुनहु भवानी ॥
तदपि सन्त मुनि वेद पुराना ❀ जस कछु कहहिं स्वमति अनुमाना॥
तसमैं सुमुखि सुनावौं तोहीं ❀ समुझि परै जस कारण मोहीं ॥
जब जब होइ धर्मकी हानी ❀ बाढहिं असुर अधम अभिमानी ॥
करहिं अनीति जाइ नहिं वरणी ❀ सीदहिं विप्र धेनु सुर धरणी ॥
तब तब प्रभु धरि विविध शरीरा ❀ हरहिं कृपानिधि सज्जनपीरा ॥
दोहा—असुर मारि थापहिं सुरन, राखहिं निज श्रुति सेतु॥
जग विस्तारहिं विशद यश, रामजन्म कर हेतु ॥१३०॥
सोइ यश गाइ भक्त भवतरहीं ❀ कृपासिन्धु जन हित तनु धरहीं॥
राम जन्मके हेतु अनेका ❀ परम विचित्र एकते एका ॥
जन्म एक दुइ कहौं बखानी ❀ सावधान सुनु सुमति भवानी ॥
द्वारपाल हरिके प्रिय दोऊ ❀ जय अरु विजय जान सब कोऊ ॥
विप्र शापते दोनों भाई ❀ तामस असुर देह तिन पाई ॥
कनककशिपु अरु हाटकलोचन ❀ जगतविदित सुरपति मद मोचन ॥
विजयी समर वीर विख्याता ❀ धरि वराह वपु एक निपाता ॥

१ निर्मल । २ वेदपुराण । ३ इदमित्थं कहि कि जो इतनेही कारण प्रभुके अवतारहैं सो नहीं कहाजाइहै क्योंकि अनेक कारणहैं । ४ पीडादेइँ । ५ ब्राह्मण । ६ गौ । ७ देवता। ८ भूमि । ९ कारण । १० सुंदर । ११ इन्द्र १२ युद्ध । १३ शरीर । १४ नाशकिया ।

हुइ नरहरि वपु दूसर मारा ❀ जन प्रहलाद सुयश वि॰ ॥
दोहा-भये निशाचर जाइते, महाबीर बलवान ।
कुम्भकर्ण रावण सुभट, सुर विजयी जगजान ॥ १३१ ॥
मुक्त न भयउ हते भगवाना ❀ तीन जन्म द्विजवचनप्रमाना ॥
एकबार तिनके हित लागी ❀ धरेउ शरीर भक्त अनुरागी ॥
कश्यप अदिति तहाँ पितु माता ❀ दशरथ कौशल्या विख्याता ॥
एककल्प यहिविधि अवतारा ❀ चरित पवित्र किये संसारा ॥
एककल्प सुर देखि दुखारे ❀ समर जलन्धर सन सब हारे ॥
शम्भुकीन्ह संग्राम अपारा ❀ दनुज महाबल मरै न मारा ॥
परम सती असुराधिप नारी ❀ तेहि बल ताहि न जीत पुरारी ॥
दोहा-छलकर टारेउ तासु व्रत, प्रभु सुर कारज कीन्ह ॥
जब तेइँ जानेउ मर्म सब, शाप कोपकर दीन्ह ॥ १३२ ॥
तासु शाप हरि कीन्ह प्रमाना ❀ कौतुकनिधि कृपालु भगवाना ॥
तहां जलंधर रावण भयऊ ❀ रणहति राम परमपद दयऊ ॥
एकजन्म कर कारण एहा ❀ जेहि लगि राम धरी नर देहा ॥
प्रति अवतार कथा प्रभु केरी ❀ मुनि सुनु वरणी कविन घनेरी ॥
नारद शाप दीन्ह यक बारा ❀ कल्प एक तेहि लगि अवतारा ॥
गिरिजा चकितभई सुनि वानी ❀ नारद विष्णु भक्त मुनि ज्ञानी ॥
कारण कौन शाप मुनि दीन्हा ❀ का अपराध रमापति कीन्हा ॥
यह प्रसंग मोहिं कहहु पुरारी ❀ मुनि मन मोह सो अचरज भारी ॥
दोहा-बोले बिहँसि महेश तब, ज्ञानी मूढ़ न कोइ ॥
जेहि जस रघुपति करहिं जब, सो तस तेहि क्षण होइ ॥
सो॰-कहौं राम गुण गाथ, भरद्वाज सादर सुनहु ॥
भव भंजन रघुनाथ, भजु तुलसी तजि मोह मद ॥ २० ॥
हिमगिरिगुहा एक अतिपावनि ❀ वह समीप सुरसरित सुहावनि ॥
आश्रम परम पुनीत सुहावा ❀ देखि देवऋषि मन अतिभावा ॥
निरखि शैलसरि विपिन विभागा ❀ भयउ रमापतिपद अनुरागा ॥

सुमिरतहरिहि श्वासगति बांधी ❀ सहज विमलमन लागि समाधी ॥
मुनि गति देखि सुरेश डराना ❀ कामहि बोलि कीन्ह सन्माना ॥
सहित सहाय जाहु ममहेतू ❀ चलेउ हर्षि हिय जलचरकेतू ॥
सुनासीर मन महँ अतित्रासा ❀ चहत देवऋषि ममपुर वासा ॥
जेकामी लोलुप जगमाहीं ❀ कुटिल काक इव सबहिं डराहीं॥

दोहा-सूख हाड़ ले भागशठ, श्वाननिरखिमृगराज ॥
छीनिलेइजनिजानजड़, तिमिसुरपतिहि नलाज १२४॥

तेहि आश्रमहिं मदन जब गयऊ ❀ निज माया बसन्त निर्मयऊ ॥
कुसुमित विविध विटप बहुरङ्गा ❀ कूजहिं कोकिल गुंजहिं भृङ्गा ॥
चली सुहावन त्रिविध बयारी ❀ काम कृशानु बढ़ावन हारी ॥
रम्भादिक सुरनारि नवीना ❀ सकल असमशरकलाप्रवीना ॥
करहिं गान बहु तानतरंगा ❀ बहुविधि क्रीडहिं पाणि पतंगा ॥
देखि सहाय मदन हरषाना ❀ कीन्हेसि पुनि प्रपंच विधिनाना ॥
कामकलाकछु मुनिहिनव्यापी ❀ निजभयडरेउ मनोभवपापी ॥
सीमाकिचापि सकै कोउतासू ❀ बड़ रखवार रमापति जासू ॥

दोहा-सहितसहायसभीतअति, मानिहारिमनमैन ॥
गहेसिजाइमुनिवरचरण, कहिसुठिआरतबैन १२५ ॥

भयउ न नारदमन कछु रोषा ❀ कहि प्रियवचन कामपरितोषा ॥
नाइचरण शिर आयसुपाई ❀ गयउ मदन तब सहित सहाई ॥
मुनि सुशीलता आपनिकरणी ❀ सुरपतिसभा जाइ सबवरणी ॥
सुनि सबके मन अचरज आवा ❀ मुनिहिं प्रशंसि हरिहि शिरनावा॥
तब नारद गवने शिवपाहीं ❀ जीतिकाम अहमिति मनमाहीं ॥
मारचरित शंकरहि सुनावा ❀ अतिप्रिय जानि महेशसिखावा ॥
बार बार विनवउँ मुनितोहीं ❀ जिमि यहकथा सुनायउ मोहीं ॥
तिमि जनि हरिहि सुनायहुकबहूँ ❀ चलेहु प्रसंग दुरायउ तबहूँ ॥

१ इन्द्र। २ कामदेव। ३ इन्द्र। ४ नारदमुनि। ५ झूँठे-लालची। ६ कुत्ता। ७ सिंह। ८ प्रफुल्लित। ९ वृक्ष। १० भ्रमर। ११ शीतल-मंद-सुगंध। १२ कामाग्नि। १३ काम। १४ दुःखित। १५ माया। १६ गर्व।

दोहा-शम्भु दीन्ह उपदेश हित, नहिं नारदहिं सुहान ॥
भरद्वाज कौतुक सुनहु, हरि इच्छा बलवान ॥ १३६ ॥
राम कीन्ह चाहैं सोइ होई ❀ करै अन्यथा अस नहिं कोई ॥
शम्भुवचन मुनिमनहिं न भाये ❀ तब विरंचिके लोक[1] सिधाये ॥
"तहँपुनिकछुकदिवसमुनिराया ❀ रहे हृदय अहमिति अधिकाया"
एकबार करतल वर बीणा ❀ गावत हरिगुण गान प्रवीणा ॥
क्षीरसिंधु गवने मुनिनाथा ❀ जहँबसिश्रीनिवास श्रुतिमाथा ॥
हर्षि मिले उठि रमानिकेता ❀ बैठे आसन ऋषिहि समेता ॥
बोले बिहँसि चराचर राया ❀ बहुत दिनन कीन्ही मुनिदाया ॥
कामचरित नारद सब भाषे ❀ यद्यपि प्रथम बरजि शिव राखे ॥
अति प्रचंड[2] रघुपतिकी माया ❀ जेहि नमोह असको जगजाया ॥
दोहा-रूख बदन करि वचन मृदु, बोले श्रीभगवान ॥
तुम्हरे सुमिरणते मिटहिं, मोह मार मद मान ॥ १३७ ॥
सुनु मुनि मोह होइ मन ताके ❀ ज्ञान विराग हृदय नहिंजाके ॥
ब्रह्मचर्य्य व्रत रति मतिधीरा ❀ तुमहिं कि करै मनोभव पीरा ॥
नारद कहेउ सहित अभिमाना ❀ कृपातुम्हारि सकल भगवाना ॥
करुणानिधि[3] मन दीख विचारी ❀ उर अंकुरेउ गर्व[4] तरु भारी ॥
वेगि सो मैं डारिहौं उपारी ❀ प्रण हमार सेवक हितकारी ॥
मुनिकरहित मम कौतुक होई ❀ अवशि उपाय करब मैं सोई ॥
तब नारद हरिपद शिरनाई ❀ चले हृदय अहमिति अधिकाई ॥
श्रीपति निज माया तब प्रेरी ❀ सुनहु कठिन करणी तेहि केरी ॥
दोहा-विरचेउ मगमहँनगर तेहि, शतयोजन विस्तार।
श्रीनिवासपुरतेअधिक, रचनाविविधप्रकार ॥ १३८ ॥
बसहिं नगर सुंदर नर नारी ❀ जनु बहु मनसिज[5] रति[6] तनु धारी ॥
तेहिपुरबसै शीलनिधि राजा ❀ अगणित हय[7] गज सेनसमाजा ॥
शतसुरेशसम[8] विभवविलासा[9] ❀ रूप तेज बल नीति निवासा ॥

१ ब्रह्मलोक। २ तीक्ष्ण। ३ दयासागर। ४ अभिमान। ५ कामदेव। ६ स्त्री। ७ अश्व। ८ सौ इन्द्र। ९ ऐश्वर्य।

विश्वमोहिनी तासु कुमारी ❀ श्रीविमोह जेहि रूप निहारी ॥
सो हरिमाया सब गुणखानी ❀ शोभा तासु कि जाइ बखानी ॥
करै स्वयम्बर सो नृपबाला ❀ आयेतहँ अगणित महिपाला ॥
मुनि कौतुकी नगर तेहि गयऊ ❀ पुरवासिन सन बूझत भयऊ ॥
सुनि सब चरित भूप गृहआये ❀ करि पूजा नृप मुनि बैठाये ॥

दोहा-आनि देखाई नारदहिं, भूपति राजकुमारि ॥
कहहुनाथगुणदोषसब, इहिकरहृदयविचारि ॥१३९॥

देखिरूप मुनि विरति बिसारी ❀ बड़ी बार लगि रहे निहारी ॥
लक्षण तासु विलोकि भुलाने ❀ हृदय हर्ष नहिं प्रगट बखाने ॥
जो इहि बरै अमर सो होई ❀ समरभूमि तेहि जीत नकोई ॥
सेवहि सकल चराचर ताही ❀ बरै शीलनिधि कन्या जाही ॥
लक्षण सब विचारि उर राखे ❀ कछुक बनाइ भूपसन भाखे ॥
सुता सुलक्षणि कहि नृपपाहीं ❀ नारद चले शोच मन माहीं ॥
करौं जाइ सोइ यतन विचारी ❀ जेहि प्रकार मोहिं बरै कुमारी ॥
जप तप कछु नहोइयहिकाला ❀ हेविधिमिलै कवन विधि बाला ॥

दोहा-इहि अवसर चाहिय परम, शोभा रूपविशाल ॥
जो विलोकि रीझै कुँवरि, तो मेलै जयमाल ॥१४०॥

हरिसन मांगौं सुन्दरताई ❀ होइहि जात गहरु अतिभाई ॥
मोरे हित हरि सम नहिं कोऊ ❀ इहिअवसर सहाय सो होऊ ॥
बहुविधि विनयकीन्हतेहिकाला ❀ प्रगटेउ प्रभु कौतुकी कृपाला ॥
प्रभु विलोकि मुनिनयनजुड़ाने ❀ होइहि काज हिये हर्षाने ॥
अति आरत कहि कथा सुनाई ❀ करहु कृपा प्रभु होहु सहाई ॥
आपन रूप देव प्रभु मोहीं ❀ आनभाँति नहिं पावहुँ ओही ॥
जेहि विधि नाथ होइ हितमोरा ❀ करौ सो वेगि दास मैं तोरा ॥
निज मायाबल देखि विशाला ❀ हियँ हँसि बोले दीनदयाला ॥

दोहा-जेहि विधिहोइहिपरमहित, नारदसुनहुतुम्हार ॥

१ मृत्युते रहित । २ संग्राममें । ३ स्थावर-जंगम । ४ विलम्ब । ५ कृपाकेस्थान । ६ आंखें । ७ हृदय ।

सोइहमकरबनआनकछु, वचननमृषाहमार॥१४१॥
कुपथ मांगु रुजं व्याकुल रोगी ❀ वैद्य न देइ सुनहु मुनि योगी॥
यहिविधिहित तुम्हार मैं ठयऊ ❀ कहिअस अन्तरहित प्रभुभयऊ॥
माया विवश भये मुनि मूढा ❀ समुझी नहिं हरि गिरा निगूढा॥
गमने तुरत तहाँ ऋषिराई ❀ जहाँ स्वयम्वर भूमि बनाई॥
निज निज आसन बैठे राजा ❀ बहु बनाव करि सहित समाजा॥
मुनि मन हर्ष रूप अति मोरे ❀ मोहिंतजिआनवरिहिनहिंभोरे॥
मुनिहित कारण कृपानिधाना ❀ दीन्ह कुरूप न जाइ बखाना॥
सो चरित्र लखि काहु न पावा ❀ नारद जानि सबन्हि शिरनावा॥

दोहा-रहे तहाँ दुइ रुद्रगण, ते जानहिं सब भेउ॥
विप्र भेष देखत फिरहिं, परम कौतुकी तेउ॥१४२॥

जेहि समाज बैठे मुनि जाई ❀ हृदय रूप अहमिति अधिकाई॥
तहँ बैठे महेश गण दोऊ ❀ विप्रभेष गति लखै न कोऊ॥
करहिं कूठ नारदहि सुनाई ❀ नीकि दीन्ह हरि सुन्दरताई॥
रीझिहि राजकुँवरि छबिदेखी ❀ इनहिं बरिहि हरिजानिविशेषी॥
मुनिहिं मोह मन हाथ पराये ❀ हँसहिं शंभुगण अति सचुपाये॥
यदपिसुनहिंमुनि अटपटिबानी ❀ समुझि न परै बुद्धि भ्रम सानी॥
काहुनलखा सो चरित विशेषी ❀ सो स्वरूप नृप कन्या देखी॥
मर्कट बदन भयंकर देही ❀ देखत हृदय क्रोधभा तेही॥

दोहा-सखी संग लेकुँवरि तब, चलि जनु राजमराल॥
देखत फिरै महीपसब, कर सरोज जयमाल॥१४३॥

जेहि दिशि बैठे नारद फूली ❀ सो दिशितेहिनविलोकेउभूली॥
पुनिपुनिमुनिउसकहिंअकुलाहीं ❀ देखि दशा हरगण मुसुकाहीं॥
धरि नृपतनु तहँ गयउ कृपाला ❀ कुँवरि हर्षि मेली जयमाला॥
दुलहिनि लेगये लक्ष्मिनिवासा ❀ नृपसमाज सबभयउ निरासा॥
मुनिअतिविकलमोहमति नाठी ❀ मणि गिरिगई छूटि जनुगांठी॥

१असत्य। २ रोग। ३ वाणी। ४ बन्दरके सरीखामुख। ५ हंस। ६ राजा जोस्वयंवरमें आयेथे। ७ करकमल। ८ मोहने मति हरली॥

तब हरगण बोले मुसुकाई ❀ निजमुख मुकुर[1] विलोकहु जाई ॥
असकहि दोउ भागे भय भारी ❀ वदन दीख मुनि वारि[2] निहारी ॥
भेष विलोकि क्रोध अति बाढ़ा ❀ तिनहिं शाप दीन्हा अति गाढ़ा ॥

**दोहा–होहु निशाचर जाय तुम, कपटी पापी दोउ ॥**
**हँसेहु हमहिं सो लेहु फल, बहुरि हँसेहु मुनि कोउ १४४**

पुनि जल दीख रूप निज पावा ❀ तदपि हृदय सन्तोष न आवा ॥
फरकत अधर कोप मन माहीं ❀ सपदि[3] चले कमलापतिपाहीं ॥
देहौं शाप कि मरिहौं जाई ❀ जगत मोर उपहास कराई ॥
बीचहि पन्थ मिले दनुजारी ❀ संग रमा सोइ राजकुमारी ॥
बोले मधुर वचन सुरसांई ❀ मुनिकहँ चले विकलकी नाईं ॥
सुनतवचन उपजा अतिक्रोधा ❀ मायावश न रहा मनबोधा ॥
परसम्पदा सकहु नहिं देखी ❀ तुम्हरे ईर्षा कपट विशेषी ॥
मथत सिन्धु रुद्रहि बौरायहु ❀ सुरन प्रेरि विष पान करायहु ॥

**दोहा–असुरसुरा[4] विष शंकरहि, आपु रमा मणि चारु ॥**
**स्वारथ साधन कुटिल तुम, सदा कपट व्यवहारु १४५**

परम स्वतंत्र न शिरपर कोई ❀ भावै मनहिं करहु तुम सोई ॥
भलेहि मन्द मन्दहि भल करहू ❀ विस्मय हर्ष न हिय कछु धरहू ॥
डहँकि डहकि[6] परके सब काहू ❀ अति अशंक मन सदा उछाँहू[7] ॥
कर्म्म शुभाशुभतुमहिंनबाधा ❀ अबलगि तुमहिं न काहूसाधा ॥
भले भवन अब बायन दीन्हा ❀ पावहुगे फल आपन कीन्हा ॥
वंचेहु[8] मोहिं जवन धरि देहा ❀ सोइ तनु धरहु शाप मम येहा ॥
कपि[10] आकृतितुमकीन्हहमारी ❀ करिहहिं कीशँ सहाय तुम्हारी ॥
मम अपकार[11] कीन्ह तुम भारी ❀ नारि विरह तुम होहु दुखारी ॥

**दोहा-शाप शीश धरि हर्षि हिय, प्रभु सुर कारज कीन्ह॥**
**निज मायाकी प्रबलता, कर्षि कृपानिधि लीन्ह ॥१४६॥**

---

१ दर्पण। २ पानीमें। ३ शीघ्र। ४ वारुणी-मदिरा। ५ पवित्र। ६। छांट छांट। ७ आनन्द। ८ ठगेहु। ९ सकल। १० बंदर। ११ निरादर।

जब हरि माया दूरि निवारी ❀ नहिं तहँ रमा न राजकुमारी ॥
तब मुनि अतिसभीतहरिचरणा ❀ गहे पाहि प्रणतारति हरणा ॥
मृषा होहु मम शाप कृपाला ❀ मम इच्छा कह दीनदयाला ॥
मैं दुर्वचन कहेउँ बहुतेरे ❀ कह मुनि पाप मिटहिं किमिमेरे॥
जपहु जाइ शंकर शतनामा ❀ होइहि हृदय तुरतविश्रामा ॥
कोउनहिं शिवसमान प्रियमोरे ❀ असप्रतीति त्यागहु जनिभोरे ॥
जेहिपर कृपा न करहिं पुरारी ❀ सो न पाव मुनि भक्ति हमारी ॥
अस उरधरि महिविचरहुजाई ❀ अब न तुमहिं माया नियराई ॥

**दोहा-बहु विधि मुनिहि प्रवोधि प्रभु,तव भये अंतर्द्धान॥**
**सत्यलोक नारद चले, करत राम गुणगान ॥ १४७ ॥**

हरगण मुनिहि जात पथ देखी ❀ विगत मोह मन हर्ष विशेषी ॥
अति सभीत नारद पहँ आये ❀ गहि पद आरत वचन सुनाये ॥
हरगण हम न विप्र मुनिराया ❀ वड़ अपराध कीन्ह फल पाया ॥
शाप अनुग्रह करहु कृपाला ❀ वोले नारद दीनदयाला ॥
निशिचर[३] जाइ होउ तुम दोऊ ❀ वैभव[४] विपुल तेज वल होऊ ॥
भुजवलविश्व जितवतुमजहिया ❀ धरिहैंविष्णु मनुजतनु तहिया ॥
समर मरन हरि हाथ तुम्हारा ❀ होइहहु मुक्त न पुनि संसारा ॥
चले युगल[६] मुनि पद शिरनाई ❀ भये निशाचर कालहि पाई ॥

**दोहा-एककल्प इहि हेतु प्रभु, लीन्ह मनुज अवतार ॥**
**सुररंजन[७] सज्जन सुखद, हरि भंजन भूभार[८] ॥ १४८ ॥**

इहि विधि जन्म कर्म हरि केरे ❀ सुन्दर सुखद विचित्र घनेरे ॥
कल्प कल्प प्रति प्रभुअवतरहीं ❀ चारुचरित नानाविधि करहीं ॥
तव तव कथा मुनीशन गाई ❀ परम विचित्र प्रवन्ध वनाई ॥
विविधप्रसंग अनूप वखाने ❀ करहिं न सुनि आश्चर्यसयाने ॥
हरिअनंत हरिकथा अनंता ❀ कहहिंसुनहिंवहुविधिश्रुतिसन्ता ॥
रामचंद्रके चरित सुहाये ❀ कल्पकोटि लगि जाहिं न गाये ॥

१ महादेव । २ पृथ्वी । ३ राक्षस । ४ संपदा-ऐश्वर्य । ५ बहुत । ६ दोनों । ७ देवतोंको आनंददाता । ८ पृथ्वीका बोझा ।

यह प्रसंग मैं कहा भवानी ❀ हरिमाया मोहहिं मुनि ज्ञानी ॥
प्रभु कौतुकी प्रणतहितकारी ❀ सेवत सुलभ सकल दुखहारी ॥
सो०सुरनरमुनिकोउनाहिं, जेहिनमोहमायाप्रबल ॥
अस विचारि मनमाहिं, भजियमहा मायापतिहि२१
अपर हेतु सुनु शैलकुमारी ❀ कहौं विचित्र कथा विस्तारी ॥
जेहि कारण अज अगुण अनूपा ❀ ब्रह्म भये कोशलपुर भूपा ॥
जो प्रभु विपिन फिरत हम देखा ❀ बन्धु समेत किये मुनि वेषा ॥
जासु चरित अवलोकि भवानी ❀ सती शरीर रहिउ बौरानी ॥
अजहुँ न छाया मिटत तुम्हारी ❀ तासुचरित सुनु भ्रम रुज हारी ॥
लीला कीन्ह जो तेहि अवतारा ❀ सोसब कहिहौं मति अनुसारा ॥
भरद्वाज सुनि शंकरबानी ❀ सकुचि सप्रेम उमा मुसुकानी ॥
लगे बहुरि वरणे वृषकेतू ❀ सो अवतार भयउ जेहि हेतू ॥
दोहा–सो मैं तुमसन कहौं सब,सुनु मुनीश मन लाइ ॥
राम कथा कलिमल हरणि,मङ्गल करणिसुहाइ१४९
स्वायम्भुव मनु अरु शतरूपा ❀ जिनते भै नर सृष्टि अनूपा ॥
दम्पति धर्म्म आचरण नीका ❀ अजहुँ गावश्रुतिजिनकीलीका॥
नृप उत्तानपाद सुत जासू ❀ ध्रुव हरिभक्त भये सुत तासू ॥
लघु सुत नाम प्रियव्रत ताही ❀ वेद पुराण प्रशंसत जाही ॥
देवहुती पुनि तासु कुमारी ❀ जो मुनिकर्दमकी प्रियनारी ॥
आदिदेव प्रभु दीनदयाला ❀ जठरधरेउ जेहि कपिलकृपाला॥
सांख्यशास्त्र जिन प्रगट बखाना ❀ तत्त्वविचार निपुण भगवाना ॥
तेहि मनुराज कीन्ह बहुकाला ❀ प्रभुआयसु बहुविधिप्रतिपाला ॥
सो०–होइ न विषय विराग,भवन बसत भा चौथपन ॥
हृदय बहुत दुख लाग,जन्म गयउ हरिभक्ति बिन२२
बरबश राज्य सुतहि तब दीन्हा ❀ नारि समेत गवन वन कीन्हा ॥
तीरथवर नैमिष विख्याता ❀ अति पुनीत साधक सिधिदाता॥

१ इतिहास-कथा । २ दीन । ३ अरण्य । ४ महादेवजी । ५ वेद । ६ पेट ।

बसहिं तहां मुनि सिद्धसमाजा ❀ तहँ हिय हर्षि चले मनुराजा ॥
पन्थजात सोहहिं मतिधीरा ❀ ज्ञानभक्ति जनु धरे शरीरा ॥
पहुँचे जाइ धेनुमति तीरा ❀ हर्षि नहाने निर्म्मल नीरा ॥
आये मिलन सिद्ध मुनि ज्ञानी ❀ धर्म्मधुरन्धर ऋषि मुनि जानी ॥
जहँ जहँ तीरथ रहे सुहाये ❀ मुनिन सकल सादर करवाये ॥
कृशशरीर मुनिपट परिधाना ❀ सन्तसभा नित सुनहिं पुराना ॥

**दोहा—द्वादश अक्षर मन्त्रबर, जपहिं सहित अनुराग ॥**
**वासुदेवपदपंकरुह, दम्पति मन अति लाग ॥ १५० ॥**

करहिं अहार शाक फल कन्दा ❀ सुमिरहिं ब्रह्म सच्चिदानन्दा ॥
पुनि हरि हेतु करन तप लागे ❀ वारि अहार मूल फल त्यागे ॥
उर अभिलाष निरंतर होई ❀ देखिय नयन परम प्रिय सोई ॥
अगुर्ण अखण्ड अनन्त अनादी ❀ जेहि चिंतहिं परमारथ वादी ॥
नेति नेति जेहि वेद निरूपा ❀ चिदानंद निरुपाधि अनूपा ॥
शम्भु विरंचि विष्णु भगवाना ❀ उपजहिं जासु अंशते नाना ॥
ऐसे प्रभु सेवक वश अहहीं ❀ भक्त हेतु लीला तनु गहहीं ॥
जो यह वचन सत्य श्रुतिभाषा ❀ तौ हमार पूजहिं अभिलाषा ॥

**दोहा—इहिविधि बीते वर्षषट, सहस वारि आहार ॥**
**सम्वत सप्तसहस्र पुनि, रहे समीर अधार ॥ १५१ ॥**

वर्षसहसदश त्यागेउ सोऊ ❀ ठाढे रहे एक पद दोऊ ॥
विधि हरि हर तप देखि अपारा ❀ मनु समीप आये बहु बारा ॥
माँगहु वर बहुभाँति लुभाये ❀ परमधीर नहिं चलहिं चलाये ॥
अस्थिमात्र होय रहे शरीरा ❀ तदपि मनागपि नहिं मन पीरा ॥
प्रभु सर्वज्ञ दास निज जानी ❀ गति अनन्य तापस नृप रानी ॥
मांगु मांगु वर भै नभ वानी ❀ परम गँभीर कृपामृत सानी ॥
मृतक जिआवनि गिरासुहाई ❀ श्रवणरन्ध्र होइ उर जब आई ॥

* ओंनमोभगवते वासुदेवाय, यह मन्त्रहै ।
१ गोमतीनदी । २ जल । ३ दूबर । ४ भोजपत्र । ५ चरणकमल । ६ स्त्री पुरुष । ७ पानी । ८ गुणोंसे रहित । ९ जिसकाखंडन नहो । १० जिसकाअंत नहींहै । ११ जिसकी उपमा दूसरी नहो । १२ छःहजार । १३ वायु ।

हृष्ट पुष्ट तनु भयउ सुहाये ❀ मानहुँ अबहिं भवनते आये ॥
दोहा-श्रवणसुधासमवचनसुनि, पुलकप्रफुल्लितगात॥
बोले मनु करि दण्डवत, प्रेम न हृदय समात ॥१५२॥
सुनु सेवक सुरतरु सुरधेनू ❀ विधि हरि हर वन्दित पद रेनू ॥
सेवतसुलभ सकल सुखदायक ❀ प्रणतपाल सचराचरनायक ॥
जो अनाथ हित हमपर नेहू ❀ तौ प्रसन्न होय यह वरदेहू ॥
जोस्वरूप वस शिव मनमाहीं ❀ जेहि कारण मुनि यतन कराहीं ॥
जो भुशुण्डि मनमानस हंसा ❀ सगुण अगुण जेहि निगम प्रशंसा॥
देखहिं हम सो रूप भरिलोचन ❀ कृपा करहु प्रणतारतिमोचन ॥
दम्पति वचन परम प्रिय लागे ❀ मृदुल विनीत प्रेमरस पागे ॥
भक्तवछल[1] प्रभु कृपानिधाना[2] ❀ विश्ववास प्रगटे भगवाना ॥
दोहा-नीलसरोरुह[3] नीलमणि, नीलनीरधर[4] श्याम ॥
लाजहिंतनुशोभानिरखि,कोटिकोटिशतकाम॥१५३॥
शरदमयंक[5] वदन छवि सींवा ❀ चारुकपोल[6] चिबुक[7] दर[8] ग्रीवा[9] ॥
अधरअरुण रद सुन्दर नासा ❀ विधुकर निकरविनिन्दक हासा ॥
नवअम्बुज अम्बुक छविनीकी ❀ चितवन ललित भावतीजीकी ॥
भृकुटि मनोज चाप छविहारी ❀ तिलकललाटपटलद्युतिकारी ॥
कुण्डलमकरमुकुट शिरभ्राजा ❀ कुटिलकेश जनु मधुप समाजा ॥
उरश्रीवत्स रुचिर वनमाला ❀ पदिकहार भूषण मणिजाला ॥
केहरि कन्धर चारु जनेऊ ❀ बाहु विभूषण सुन्दर तेऊ ॥
करिकरसरिस सुभगभुजदण्डा ❀ कटिनिषंग करशर कोदण्डा ॥
दोहा-तड़ितविनिन्दक पीतपट, उदर रेख वर तीनि ॥
नाभिमनोहरलेतिजनु,यमुनभँवरछबिछीनि॥१५४॥
पदराजीववरणि नहिं जाहीं ❀ मुनिमन मधुप बसहिंजेहिमाहीं ॥
वामभाग शोभित अनुकूला ❀ आदिशक्ति छबिनिधि जगमूला॥

---

१ भक्तोंके रक्षक। २ कृपाकेस्थान। ३ नीलकमल। ४ नीलमेघ। ५ शरदपूनोंकेचन्द्रमा समानमुख। ६ सुंदरगाल। ७ ठोडी। ८ शंख। ९ कंठ॥

जासुअंश उपजहिं गुणखानी ❀ अगणित उमा रमा ब्रह्मानी ॥
भ्रुकुटि विलास जासु जग होई ❀ राम वामदिशि सीता सोई ॥
छवि समुद्र हरिरूप विलोकी ❀ इकटक रहे नयनपट रोकी ॥
चितवहिं सादर रूप अनूपा ❀ तृप्ति न मानहिं मनु शतरूपा ॥
हर्ष विवश तनु दशा भुलानी ❀ परे दण्डइव गहि पदपानी ॥
शिरपरसे प्रभु निज करकंजा ❀ तुरत उठाये करुणापुंजा ॥

दोहा—बोले कृपानिधान पुनि, अतिप्रसन्न मोहिं जानि ॥
मांगहुवरजोइभावमन, महादानिअनुमानि ॥ १५५ ॥

सुनिप्रभुवचन जोरि युगपानी[1] ❀ धरिधीरज बोले मृदुवानी ॥
नाथ देखि पदकमल तुम्हारे ❀ अव पूजे सव काम हमारे ॥
एकलालसा[2] बड़ि मनमाहीं ❀ सुगम अगम कहिजातसोनाहीं ॥
तुमहिंदेत अतिसुगम गुसांई ❀ अगमलागिमोहिं निजकृपणाई[3] ॥
यथा दरिद्र विबुधतरु[4] जाई ❀ बहु सम्पति मांगत सकुचाई ॥
तासु प्रभाव न जाने सोई ❀ तथा हृदय मम संशय होई ॥
सो तुम जानहु अंतर्यामी ❀ पुरवहु मोर मनोरथ स्वामी ॥
सकुच विहाइ मांगु नृप मोहीं ❀ मोरे नहिं अदेय कछु तोहीं ॥

दोहा—दानिशिरोमणि कृपानिधि, नाथकहौं सतभाव ॥
चाहौं तुमहिं समान सुत, प्रभुसन कवन दुराव ॥ १५६ ॥

देखिप्रीति सुनि वचन अमोले ❀ एवमस्तु करुणानिधि बोले ॥
आप सरिस खोजौं कहँ जाई ❀ नृप तव तनँय[7] होव मैं आई ॥
शतरूपहिं विलोकि कर जोरे ❀ देवि मांगु वर जो रुचि तोरे ॥
जो वर नाथ चतुर नृप माँगा ❀ सोइकृपालुमोहिंअतिप्रियलागा ॥
प्रभु परन्तु सुठि होत ढिठाई ❀ यदपि भक्त हित तुमहिं सुहाई ॥
तुमब्रह्मादि जनक जगस्वामी ❀ ब्रह्म सकल उर अंतरयामी ॥
अस समुझत मन संशय होई ❀ कहा जो प्रभु प्रमाण पुनि सोई ॥
जे निज भक्त नाथ तव अहहीं ❀ जो सुख पावहिं सो गति लहहीं ॥

१ दोनोंहाथ। २ अभिलाष। ३ दरिद्रता। ४ कल्पवृक्ष। ५ ऐश्वर्य। ६ त्याग। ७ पुत्र।

दो०-सोइसुखसोइगतिसोइभगति, सोइनिजचरणसनेहु॥
सोइविवेकसोइरहनिप्रभु, मोहिंकृपाकरिदेहु॥१५७॥
सुनि मृदु[१] गूढ रुचिर वर रचना ❀ कृपासिन्धु बोले मृदु वचना ॥
जो कछु रुचि तुम्हरे मन माहीं ❀ मैं सो दीन्ह सब संशय नाहीं ॥
मातु विवेक[२] अलौकिक[३] तोरे ❀ कबहुँ न मिटिहि अनुग्रह मोरे ॥
वन्दि चरण मनु कहेउ बहोरी ❀ और एक विनती प्रभु मोरी ॥
सुत विषयक तव पद रति[४] होऊ ❀ मोहिं बरु मूढ कहै किन कोऊ ॥
मणिबिनुफणिजिमि जल बिनमीना ❀ममजीवनतिमितुमहिंअधीना॥
अस वर माँगि चरण गहिरहेऊ ❀ एवमस्तु करुणानिधि कहेऊ ॥
अब तुम मम अनुशासन मानी ❀ बसहुजाइ सुरपतिरंजधानी[५] ॥
सो०-तहँ करि भोग विशाल, तात गये कछु काल पुनि॥
होइहहु अवध भुआल, तब हम होब तुम्हार सुत ॥२३॥
इच्छामय नर वेष सँवारे ❀ होइहौं प्रकट निकेत[६] तुम्हारे ॥
अंशन सहित देह धरि ताता ❀ करिहौं चरित भक्त सुखदाता ॥
जेहि सुनि सादर नर बडभागी ❀ भव[७] तरिहहिं ममता मद त्यागी॥
आदिशक्ति जेहिं जगउपजाया ❀ सोउअवतरहि मोरि यहमाया ॥
पुरउब मैं अभिलाष तुम्हारा ❀ सत्य सत्य प्रण सत्य हमारा ॥
पुनि पुनि असकहि कृपानिधाना ❀ अन्तर्द्धान भये भगवाना ॥
दम्पतिउरधरि भक्ति कृपाला ❀ तेहि आश्रम निवसे कछुकाला ॥
समय पाय तनुतजि अनयासा[८] ❀ जाइकीन्ह अमरावति वासा ॥
दोहा-यहइतिहासपुनीतअति, उमहिं कहेउ वृषकेतु॥
भरद्वाज सुन अपर पुनि, रामजन्म करहेतु॥१५८॥
सुनु मुनि कथा पुनीतपुरानी ❀ जोगिरिजा प्रति शम्भुबखानी ॥
विश्व विदित इक केकय देशू ❀ सत्यकेतु तहँ बसे नरेशू ॥
धर्म्म धुरन्धर नीति निधाना ❀ तेज प्रताप शील बलवाना ॥

१ कोमल। २ ज्ञान। ३ जो लोकमेंनहींहै। ४ चरणोंमें प्रीति। ५ इन्द्रपुरी। ६ गृह। ७ संसार। ८ बेप्रयास-बेकष्ट।

तेहिके भये युगल सुत वीरा ❀ सब गुण धाम महा रणधीरा ॥
रजधानी जेठे सुत आही ❀ नाम प्रतापभानु अस ताही ॥
अपरसुतहि अरिमर्दन नामा ❀ भुजबल अतुल अचलसंग्रामा ॥
भाइहि भाइहि परम सुनीती ❀ सकल दोष छल वर्जित प्रीती ॥
जेठेसुतहि राज्य नृपदीन्हा ❀ हरिहित आपु गवन वन कीन्हा ॥
दोहा-जब प्रतापरवि भयउ नृप, फिरी दोहाई देश ॥
प्रजापाल अति वेदविधि, कतहुँ नहीं अघलेश ॥ १५९ ॥
नृपहितकारक सचिवसुजाना ❀ नाम धर्मरुचि शुक्र समाना ॥
सचिवसयान बन्धु बलवीरा ❀ आपु प्रतापपुंज रणधीरा ॥
सेन संग चतुरंग अपारा ❀ अमित सुभट सब समर जुझारा ॥
सेन विलोकि राउ हरषाना ❀ अरु बाजे गहगहे निशाना ॥
विजयहेतु कटकाइ बनाई ❀ सुदिन शोधि नृप चल्यो बजाई ॥
जहँ तहँ परीं अनेक लड़ाई ❀ जीते सकल भूप बरिआई ॥
सप्तद्वीप भुजबल वश कीन्हा ❀ लैलै दण्ड छाँड़ि नृप दीन्हा ॥
सकलअवनिमण्डलतेहिकाला ❀ एक प्रतापभानु महिपाला ॥
दोहा-स्ववश विश्व करिबाहुबल, निजपुरकीन्हप्रवेश ॥
धर्म अर्थ कामादि सुख, सेवहिं सबै नरेश ॥ १६० ॥
भूप प्रतापभानु बल पाई ❀ कामधेनु भै भूमि सुहाई ॥
सब दुख वर्जित प्रजासुखारी ❀ धर्मशील सुन्दर नर नारी ॥
सचिव धर्मरुचि हरिपदप्रीती ❀ नृपहित हेतु सिखावत नीती ॥
गुरु सुर संत पितर महिदेवा ❀ करै सदा नृप सबकी सेवा ॥
भूप धर्म्म जे वेद बखाने ❀ सकल करै सादर सुखमाने ॥
दिनप्रतिदेइ विविधविधिदाना ❀ सुनै शास्त्र वर वेद पुराना ॥
नाना वापी कूप तडागा ❀ सुमनवाटिका सुन्दर बागा ॥
विप्र भवन सुर भवन सुहाये ❀ सब तीरथन विचित्र बनाये ॥
दोहा-जहँलगि कहे पुराण श्रुति, एक एक सब याग ॥
बार सहस्रसहस्र नृप, किये सहित अनुराग ॥ १६१ ॥

हृदय न कछुफलअनुसंधाना ❀ भूप विवेकी परम सुजाना ॥
करै जो धर्म्मकर्म्म मन बानी ❀ बासुदेव अर्पित नृप ज्ञानी ॥
चढि वर बाजि बार इक राजा ❀ मृगयाकर सब साज समाजा ॥
विन्ध्याचल गँभीर बन गयऊ ❀ मृगपुनीत बहु मारत भयऊ ॥
फिरत विपिन नृप दीख बराहू ❀ जनु वन दुरेउ शशिहिं ग्रसि राहू ॥
बड़विधु नाहिं समात मुखमाहीं ❀ मनहुँ क्रोधवश उगिलत नाहीं ॥
कोल कराल दशन छवि गाई ❀ तनु विशाल पीवर अधिकाई ॥
घुरघुरात हय आरव पाये ❀ चकित विलोकत कान उठाये ॥
दोहा—नील महीधर शिखर सम, देखि विशालबराह ॥
चपरिचलेउहयसुटिकनृप,हांकिनहोइनिबाह॥१६२॥
आवत देखि अधिक रव बाजी ❀ चला बराह मरुतगति भाजी ॥
तुरत कीन्ह नृप शरसन्धाना ❀ महिमिलिगयउविलोकतबाना ॥
तकि तकि तीर महीश चलावा ❀ करि छल सुवर शरीर बचावा ॥
प्रगटत दुरत जाइ मृगभागा ❀ रिसवश भूप चलेउ सँगलागा ॥
गयउ दूरि बन गहन बराहू ❀ जहां नाहिं गज बाजि निबाहू ॥
अति अकेल बनविपुलकलेशू ❀ तदपि न मृग मग तजे नरेशू ॥
कोल विलोकि भूप बड़ धीरा ❀ भागि पैठु गिरि गुहा गँभीरा ॥
अगमदेखि नृप अति पछिताई ❀ फिरेउ महाबन परेउ भुलाई ॥
दोहा—खेद खिन्न तृषित क्षुधित, राजा बाजि समेत ॥
खोजतव्याकुलसरितसर, जलबिनुभयउअचेत१६३
फिरतविपिन आश्रम इकदेखा ❀ तहँबसनृपतिकपट मुनि वेषा ॥
जासु देश नृप लीन्ह छुड़ाई ❀ समर सेन तजि गयउ पराई ॥
समय प्रतापभानुकर जानी ❀ आपन अति असमय अनुमानी ॥
गयउ नगृह मन बहुत गलानी ❀ मिला नराजहि नृप अभिमानी ॥
रिसिउर मारि रंकजिमिराजा ❀ विपिन बसै तापसके साजा ॥
तासु समीप गवन नृपकीन्हा ❀ यह प्रतापरवि तेहँ तबचीन्हा ॥

१ चाहा। २ श्रेष्ठघोड़ेपर। ३ शिकारखेलनेको। ४ हरिण। ५ आहट। ६ गम्भीर। ७ सुअर। ८ दुःखी। ९ दुर्बल। १० पियासा। ११ भूखा। १२ राजा। १३ भाग। १४ लज्जा। १५ दलिद्री। १६ निकट।

राउतृषितनहिं सो पहिचाना ❁ देखि सुवेष महामुनि जाना ॥
उतरितुरँगते कीन्ह प्रणामा ❁ परम चतुर न कहेउ निजनामा ॥
दोहा–भूपति तृषित विलोकितेइँ, सरवँरदीन्हदिखाइ॥
मज्जन पान समेत हय, कीन्ह नृपति हरषाइ ॥ १६४॥
गइश्रम सकल सुखी नृपभयऊ ❁ निज आश्रम तापस लैगयऊ ॥
आसन दीन्ह अस्तरविजानी ❁ पुनि तापस बोला मृदुवानी ॥
को तुम कस वन फिरहु अकेले ❁ सुन्दर युवा जीव पर हेले ॥
चक्रवर्तिके लक्षण तोरे ❁ देखत दया लागि अति मोरे ॥
नाम प्रतापभानु अवनीशा ❁ तासु सचिवँ मैं सुनहु मुनीशा ॥
फिरत अहेरहि परेउँ भुलाई ❁ बड़े भाग्य देखेउँ पद आई ॥
हम कहँ दुर्लभ दरशतुम्हारा ❁ जानतहौं कछु भल होनहारा ॥
कहमुनि तात भयउ अँधियारा ❁ योजन सत्तर नगर तुम्हारा ॥
दोहा–निशाघोर गम्भीर वन, पंथँ न सूझ सुजान ॥
बसहुआजुअस जानितुम, जायहुहोतविहान॥१६५॥
तुलसी जस भवितव्यता, तैसिहि मिलै सहाय ॥
आपु न आवै ताहि पहँ, ताहि तहां लैजाय ॥ १६६ ॥
भलेहिनाथ आयसु धरिशीशा ❁ बांधि तुरँग तरु बैठ महीशा ॥
नृप सबभांति प्रशंसेउ ताही ❁ चरणवन्दि निजभाग्य सराही ॥
पुनि बोलेउ मृदु गिरा सुहाई ❁ जानि पिता प्रभु करौं ढिठाई ॥
मोहिं मुनीश सुत सेवक जानी ❁ नाथ नाम निज कहहु बखानी ॥
तेहिनजाननृप नृपहिसोजाना ❁ भूपसुहृदय सो कपट सयाना ॥
वैरी पुनि क्षत्रिय पुनिराजा ❁ छल बल कीन्ह चहै निज काजा ॥
समुझिराज्यसुखदुखितअराती ❁ अँवा अनलइव जरै सुछाती ॥
सरलै वचन नृपके सुनि काना ❁ वैर सँभारि हृदय हरषाना ॥
दोहा–कपट बोरि वाणी मृदुल, बोलेउ युक्ति समेत ॥

१ पियासा । २ घोड़ा । ३ अपना । ४ तालाब । ५ स्नान । ६ श्रीसूर्यनारायण । ७ मंत्री । ८ शिकारखेलते । ९ रात्रि । १० मार्ग । ११ होनहार । १२ मधुरवचन । १३ सीधे ।

नाम हमारभिखारि अब, निर्धन रहितनिकेत[1] ॥१६७॥

कह नृप जे विज्ञान निधाना ❀ तुम सारिखे गलित[2] अभिमाना ॥
सदा अपनपौ रहहिं दुराये ❀ सबविधि कुशल कुवेष बनाये ॥
तेहिते कहहिं संत श्रुति टेरे ❀ परम अकिंचन प्रिय हरि केरे ॥
तुमसम अधन भिखारि अगेहा ❀ होत विरंचि शिवहि सन्देहा ॥
योसिसोसि तवचरण नमामी ❀ मोपर कृपा करिय अब स्वामी ॥
सहज प्रीति भूपति की देखी ❀ आप विषे विश्वास विशेषी ॥
सब प्रकार राजहिं अपनाई ❀ बोलेउ अधिक सनेह जनाई ॥
सुनु सतिभाव कहौं महिपाला ❀ यहां बसत बीते बहुकाला ॥

दोहा-अबलगिमोहिंनमिलेउकोउ, मैंनजनायहुकाहु ॥
लोकमान्यताअनलसम, करितपकाननदाहु ॥१६८॥

सोरठा-तुलसी देखि सुवेष, भूलहिं मूढ न चतुर नर ॥
सुन्दर केकी[3] पेख, वचन सुधा[4] सम अशन[5] अहि[6] ॥२४॥

ताते गुप्त रहौं जग माहीं ❀ हरितजि किमपिप्रयोजन नाहीं ॥
प्रभु जानत सब बिनहि जनाये ❀ कहहु कवन सिधि लोक रिझाये ॥
तुम शुचि[8] सुमतिपरमप्रियमोरे ❀ प्रीति प्रतीति मोहिं पर तोरे ॥
अब जो तात दुरावों[9] तोही ❀ दारुणदोष बढ़ै अति मोही ॥
जिमिजिमितापस कथै उदासा ❀ तिमितिमि नृपहिं होइविश्वासा ॥
देखा स्ववश कर्म्म मन बानी ❀ तब बोला तापस बक ध्यानी ॥
नाम हमार एक तनु भाई ❀ सुनि नृप बोलेउ पद शिरनाई ॥
कहहु नामकर अर्थ बखानी ❀ मोहिं सेवक अतिआपन जानी ॥

दोहा-आदि सृष्टि उपजी जबै, तब उत्पति भइ मोरि ॥
नाम एक तनु हेतु त्यहि, देह न धरी बहोरि[10] ॥१६९॥

जानि आश्चर्य करहु मन माहीं ❀ सुत[11] तपते दुर्लभ कछुनाहीं ॥
तप बलते जग[12] सृजे[13] विधाता[14] ❀ तप बल विष्णु भये परित्राता[15] ॥

---

१ स्थान-किन्तु गृह । २ रहित । ३ मोर । ४ अमृत । ५ भोजन । ६ सर्प ।
७ दूसरेकिसीसे । ८ पवित्र । ९ छिपावों । १० दूसरी । ११ पुत्र । १२ संसार ।
१३ रचैं । १४ ब्रह्मा । १५ रक्षक ।

तप बल शम्भु करहिं संहारा ❀ तप बल शेप धरैं महिभारा ॥
तप अधार सब सृष्टि भुआरा ❀ तपते अगम न कछु संसारा ॥
भयउ नृपहि सुनि अति अनुरागा ❀ कथा पुरातन कहै सो लागा ॥
धर्म्म कर्म्म इतिहास अनेका ❀ करै निरूपण विरति विवेका ॥
उद्भव पालन प्रलय कहानी ❀ कहेसि अमित आश्चर्य बखानी ॥
सुनि महीश तापस वश भयऊ ❀ आपन नाम कहन तब लयऊ ॥
कह तापस नृप जानौं तोहीं ❀ कीन्हेउ कपट लाग्यु भल मोहीं ॥

सो०-सुनु महीश अस नीति, जहँ तहँ नाम न कहहिं नृप ॥
मुहिं तुहिं पर अति प्रीति, परम चतुरता निरखि तव ॥ २५ ॥

नाम तुम्हार प्रतापदिनेशा ❀ सत्यकेतु तव पिता नरेशा ॥
गुरु प्रसाद सब जानौं राजा ❀ कहौं न आपन जानि अकाजा ॥
देखि तात तव सहज सुधाई ❀ प्रीति प्रतीति नीति निपुणाई ॥
उपजि परी ममता मन मोरे ❀ कहेउँ कथा निज पूछे तोरे ॥
अब प्रसन्न मैं संशय नाहीं ❀ मांगु जो भूप भाव मन माहीं ॥
सुनि सुवचन भूपति हरषाना ❀ गहि पद विनय कीन्ह विधि नाना ॥
कृपासिन्धु मुनि दरशन तोरे ❀ चारि पदारथ करतल मोरे ॥
प्रभुहिं तथापि प्रसन्न विलोकी ❀ माँगि अगमवर होउँ विशोकी ॥

दोहा-जरा मरण दुख रहित तनु, समर न जीतै कोउ ॥
एक छत्र रिपुहीन महि, राज्य कल्पशत होउ ॥ १७० ॥

कह तापस नृप ऐसहिं होऊ ❀ कारण एक कठिन सुन सोऊ ॥
कालौ तव पद नाइहि शीशा ❀ एक विप्रकुल छाँड़ि महीशा ॥
तप बल विप्र सदा बरियारा ❀ तिनके कोप न कोउ रखवारा ॥
जो विप्रन वश करहु नरेशा ❀ तौ तव वश विधि विष्णु महेशा ॥
चल न ब्रह्मकुल से बरिआई ❀ सत्य कहौं दोउ भुजा उठाई ॥
विप्र शाप विनु सुनु महिपाला ❀ तोर नाश नहिं कवनिहुँ काला ॥
हरषेउ राउ वचन सुनि तासू ❀ नाथ नहोइ मोर अब नासू ॥

१ नाश। २ दुर्लभ। ३ प्रीति। ४ उत्पन्नहोना। ५ धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष। ६ हथेली। ७ बुढापा। ८ युद्ध। ९ पृथ्वी।

तव प्रसाद प्रभु कृपानिधाना ❀ मोकहँ सर्व्वकाल कल्याना ॥
दोहा—एवमस्तु कहि कपट मुनि, बोलाकुटिलबहोरि ॥
मिलबहमारभुवालजनि,कहहुतोमोरिनखोरि॥१७१॥
ताते मैं तोहिं बरजौं राजा ❀ कहे कथा तव परम अकाजा ॥
छटें श्रवणं यह परत कहानी ❀ नाश तुम्हार सत्य मम बानी ॥
यह प्रकटे अथवा द्विज शापा ❀ नाश तोर सुनु भानुप्रतापा ॥
आन उपाय निधन तव नाहीं ❀ जो हरि हर कोपहिं मन माहीं ॥
सत्यनाथ पद गहि नृप भाषा ❀ द्विज गुरु कोप कहहु को राखा॥
राखै गुरु जो कोपविधाता ❀ गुरु विरोध नहिं कोउ जगत्रांता॥
जो न चलब हम कहे तुम्हारे ❀ होइ नाश नहिं शोच हमारे ॥
एकहि डर डरपत मन मोरा ❀ प्रभु महिदेव शाप अतिघोरा ॥
दोहा—होहिं विप्रवशकवन विधि, कहहुकृपाकरि सोउ॥
तुम तजि दीनदयालुनिज, हितू नदेखौंकोउ॥१७२॥
सुनु नृप विविध यतन जगमाहीं ❀ कष्टसाध्यपुनि होहिंकिनाहीं ॥
अहै एक अति सुगम उपाई ❀ तहां परन्तु एक कठिनाई ॥
मम आधीन युक्ति नृप सोई ❀ मोर जाब तव नगर नहोई ॥
आजु लगे अरु जबते भयऊं ❀ काहूके गृह ग्राम न गयऊं ॥
जो न जाब तौ होइ अकाजू ❀ बना आइ असमंजस आजू ॥
सुनि महीप बोले मृदुबानी ❀ नाथनिगम असनीतिबखानी ॥
बड़े सनेह लघुनपर करहीं ❀ गिरि निज शिरनसदातृणधरहीं॥
जलधि अगाध मौलि बह फेनू ❀ सन्तत धरणि धरत शिररेनू ॥
दोहा—अस कहि गहे नरेश पद, स्वामी होहु कृपालु ॥
मोहिंलागिदुखसहियप्रभु, सज्जनदीनदयालु॥१७३॥
जानि नृपहिंआपनआधीना ❀ बोला तापस कपट प्रवीना ॥
सत्य कहौं भूपति सुनु तोहीं ❀ जगमहँ नहिं दुर्लभ कछु मोहीं॥

१ कान। २ ब्राह्मण। ३ रक्षक। ४ ब्राह्मण। ५ पर्वत। ६ गहरेसमुद्र। ७ ऊपर।
८ सदा। ९ भूमि। १० रेणुका। ११ वश। १२ चतुर।

अवशि काज मैं करिहौंतोरा ❀ मन क्रम वचन भक्त तैं मोरा ॥
योग युक्ति तप मंत्र प्रभाऊ ❀ फलै तबहिं जब करिय दुराऊ ॥
जो नरेश मैं करउँ रसोई ❀ तुम परसहु मोहिं जान नकोई ॥
अन्नसो जोइ जोइ भोजन करई ❀ सोइसोइ तव आयसु अनुसरई ॥
पुनि तिनके गृह जेवैं जोई ❀ तव वश होय भूप सुनु सोई ॥
जाइ उपाय रचहु नृप येहू ❀ सम्वंत भरि संकल्प करेहू ॥

दोहा–नितनूतनद्विजसहसशत, बरेहुसहितपरिवार ॥
मैंतुम्हरेसंकल्पलगि, दिनहिंकरबजेवनार ॥ १७४ ॥

इहिविधि भूप कष्ट अति थोरे ❀ होइहहिं सकल विप्र वश तोरे ॥
करिहहिं विप्र होम मख सेवा ❀ तेहि प्रसंग सहजहिं वश देवा ॥
और एक तोहिं कहौं लखाऊ ❀ मैं यहि वेष न आउब काऊ ॥
तुम्हरे उपरोहित कहँ राया ❀ हरिआनव मैं करि निजमाया ॥
तपबल तेहिकरि आपुसमाना ❀ रखिहौं इहां वर्ष परमाना ॥
मैं धरि तासु वेष सुनु राजा ❀ सवविधि तोर सँवारब काजा ॥
गैनिशिबहुत शयन अब कीजै ❀ मोहिं तोहिं भूप भेंटदिनतीजे ॥
मैं तप बल तोहिं तुरँग समेता ❀ पहुँचैहौं सोवतहिं निकेता ॥

दोहा–मैं आउब सोइ वेष धरि, पहिचानेहु तव मोहिं ॥
जब एकांत बुलाइ सब, कथा सुनाऊं तोहिं ॥ १७५ ॥

शयन कीन्ह नृप आयसुमानी ❀ आसन जाइ बैठ छल ज्ञानी ॥
श्रमित भूप निद्रा अति आई ❀ सो किमि सोव शोचअधिकाई ॥
कालकेतु निशिचर तहँ आवा ❀ जेहि शूकर होइ नृपहिंभुलावा ॥
परम मित्र तापस नृप केरा ❀ जानै सो अति कपट घनेरा ॥
तेहिके शत सुत अरु दशभाई ❀ खल अति अजय देवदुखदाई ॥
प्रथमहिं भूप समर सब मारे ❀ विप्र सन्त सुर देखि दुखारे ॥
तेहि खल पाछिल वैरसँभारा ❀ तापस नृप मिलि मंत्र विचारा ॥
जेहिरिपुक्षयसोइ रचेसि उपाऊ ❀ भावीवश न जान कछुराऊ ॥

दोहा–रिपु तेजसी अकेल अति, लघु करिगनिय न ताहु ॥

१ एकवर्ष । २ सौकड़के । ३ संग्राममें । ४ शत्रुकानाश । ५ छोटा ।

अजहुँ देत दुखरविशशिहिं, शिरअवशेषितराहु॥१७६॥
तापसनृप निजसखहिं निहारी ❀ हर्षिमिलेउ उठि भयउसुखारी ॥
मित्रहि कहि सब कथा सुनाई ❀ यातुधान बोला सुखपाई ॥
अब साधेउ रिपु सुनहु नरेशा ❀ जो तुमकीन्ह मोर उपदेशा ॥
परिहरि शोच रहहु तुमसोई ❀ बिनु औषधहिंव्याधिविधिखोई॥
कुल समेत रिपु मूल बहाई ❀ चौथे दिवस मिलब मैं आई ॥
तापस नृपहि बहुत परितोषी ❀ चला महा कपटी अतिरोषी ॥
भानुप्रतापहि वाजि समेता ❀ पहुँचायसि सोवतहिं निकेता ॥
नृपहिं नारि पहँ शयन कराई ❀ हयगृहबांधेसि वाजि बनाई ॥
दोहा-राजाके उपरोहितहिं, हरिले गयउ बहोरि ॥
लैराखेसिगिरिखोहमहँ, मायाकरिमतिभोरि॥१७७॥
आपु विरचि उपरोहित रूपा ❀ परा जाय तेहि सेज अनूपा ॥
जागेउ नृप अनुभयउ बिहाना ❀ देखि भवन अति अचरजमाना॥
मुनिमहिमा मनमहँ अनुमानी ❀ उठे गवँहिं जेहि जान नरानी ॥
काननं गयउ वाजि चढि तेही ❀ पुर नर नारि न जानेउ केही ॥
गये याम युग भूपति आवा ❀ घर घर उत्सव बाजु बधावा ॥
उपरोहितहिं दीख जब राजा ❀चकितविलोकिसुमिरिसोइकाजा॥
युग सम नृपहिं गये दिन तीनी ❀ कपटी मुनि नृपमति हरि लीनी॥
समय जानि उपरोहित आवा ❀ नृपहि मतो सबकहि समुझावा ॥
दोहा-नृप हर्षे पहिचानि गुरु, भ्रम वश रहा नचेत ॥
बरे तुरत शतसहस वर, विप्र कुटुम्ब समेत ॥ १७८ ॥
उपरोहित जेवनार बनाई ❀ छरस चारि विधि जस श्रुतिगाई॥
मायामय तेहँ कीन्हि रसोई ❀ व्यंजन बहु गनि सकै न कोई ॥
विविध मृगनकर आमिषरांधा ❀ तेहिमहँ विप्रमांस खलसांधा ॥
भोजन कहँ सब विप्र बुलाये ❀ पदपखारि सादर बैठाये ॥

१ शिररहित किन्तुरुंडमात्र। २ निशिचर। ३ शिक्षा। ४ दिन। ५ घोडा। ६ घर। ७ रानी। ८ अश्वशाला। ९ निकेत। १० तडके। ११ वन। १२ दोपहर। १३ मांस।

परसनलाग जबहिं महिपाला ❀ भइ अकाशवाणी तेहिकाला ॥
विप्रवृन्द उठि उठि गृहजाहू ❀ हैबड़िहानि अन्न जनि खाहू ॥
भयउ रसोईं भूसुरं मांसू ❀ सब द्विज उठे मानि विश्वासू ॥
भूपविकलमति मोह भुलानी ❀ भावीवश न आव मुखवानी ॥
दोहा—बोले विप्र सकोप तब, नहिं कुछ कीन्ह विचार ॥
जाइ निशाचर होहु नृप, मूढ सहित परिवार ॥१७९॥
क्षत्रबन्धु तैं विप्र बुलाई ❀ घालै लिये सहित समुदाई ॥
ईश्वर राखा धर्म हमारा ❀ जैहसि तैं समेत परिवारा ॥
संवत् मध्य नाश तव होऊ ❀ जलदाता न रहहि कुल कोऊ ॥
नृप सुनि शाप विकल अति त्रासा ❀ भइ बहोरिवेरगिरा अकाशा ॥
विप्रहु शाप विचारि न दीन्हा ❀ नहिं अपराध भूप कछु कीन्हा ॥
चकितविप्र सब सुनि नभवानी ❀ भूप गये जहँ भोजनखानी ॥
तहँ न अशन नहिं विप्रसुआरा ❀ फिरेउ राउ मन शोच अपारा ॥
सब प्रसंग महिसुरन सुनाई ❀ त्रसित परेउ अवनी अकुलाई ॥
दोहा—भूपति भावी मिटै नहिं, यदपि न दूपणतोर ॥
किये अन्यथा होइ नहिं, विप्रशाप अतिघोर ॥१८०॥
"जो करि कपट छलै जग काहू ❀ देइहि ईश अधम गति वाहू ॥
विप्रवचनसुनि नृप अकुलाना ❀ उठिपुनिविनयकीन्हविधिनाना ॥
पुनि पुनि पदगहिकहेउभुआला ❀ शापअनुग्रह करहु कृपाला ॥
जब तुम होब निशाचर जाई ❀ ब्रह्मवंश तामस तनुपाई ॥
अजर अमर अतुलित प्रभुताई ❀ जगविख्यात वीर दोउ भाई ॥
होइहि जबहि पराभव चारी ❀ तब तुम सेउब देवपुरारी ॥
शिवप्रसाद वर पाइ बहोरी ❀ होइहै सब जग प्रभुता तोरी ॥
मिलहिंतोहिं जब सनतकुमारा ❀ तब तुम समुझब शाप हमारा ॥
दोहा—तुम पूछब निस्तारनिज, सादरसुनहु नरेश ॥
सब परिवार उधार तब, होइहै मुनि उपदेश ॥१८१॥"

१ द्विज। २ श्रेष्ठवाणी। ३ भोजन। ४ रसोइयां। ५ पृथ्वी। ६ विदित।

असकहि सब महिदेव सिधाये ❀ समाचार पुरलोगन पाये ॥
शोचहिं दूषण दैवहिं देहीं ❀ विरचत हंस काक किय जेहीं ॥
उपरोहितहिं भवन पहुँचाई ❀ असुर तापसिहि खबरि जनाई ॥
तेहिखल जहँ तहँ पत्रपठाये ❀ सजिसजि सेन भूप सबआये ॥
घेरिन्हि नगर निशान बजाई ❀ विविध भांति नितहोतिलराई ॥
जूझे सकल सुभट करि करणी ❀ बन्धु समेत परे नृप धरणी ॥
सत्यकेतु कुल कोइ न बांचा ❀ विप्र शाप किमि होइ असांचा ॥
रिपुहिं जीति नृप नगर बसाई ❀ निज निज पुरगे जययशपाई ॥

दोहा–भरद्वाज सुनु जाहिजब, होत विधाता बाम ॥
धूरि मेरु[1]सम जनक[2]यम, ताहिव्याल[3]सम दाम[4] ॥१८२॥

काल पाइ मुनि सुनु सोइ राजा ❀ भयउ निशाचर सहितसमाजा ॥
दश शिर ताहि बीस भुज दण्डा ❀ रावण नाम बीर बरिबण्डा ॥
भूप अनुज अरिमर्दन नामा ❀ भयउ सो कुम्भकर्ण बलधामा ॥
सचिव जोरहा धर्मरुचि जासू ❀ भयउ बिमात्र बन्धु लघुतासू ॥
नाम विभीषण जेहि जगजाना ❀ विष्णुभक्त विज्ञाननिधाना ॥
रहे जे सुत सेवक नृपकेरे ❀ भये निशाचर घोर घनेरे ॥
कामरूप खल जिनिस अनेका ❀ कुटिल भयंकर विगत विवेका ॥
कृपा रहित हिंसक सब पापी ❀ बरणि न जाइ विश्व परितापी ॥

दोहा–उपजे यदपि पुलस्त्यकुल, पावनअमलअनूप ॥
तदपि महीसुर शापवश, भये सकल अघरूप ॥१८३॥

कीन्ह विविध तप तीनों भाई ❀ परम उग्र सो बरणि न जाई ॥
गयउ निकट तप देखि विधाता ❀ माँगहु वर प्रसन्न मैं ताता ॥
करि विनती पदगहि दशशीशा ❀ बोलेहु वचन सुनहु जगदीशा ॥
हम काहू कर मरहिं न मारे ❀ वानर मनुज जाति दुइ बारे ॥
एवमस्तु तुम बड़ तप कीन्हा ❀ मैं ब्रह्मा मिलि तोहिं बरदीन्हा ॥

१ पर्वतसम। २ पितायम। ३ सर्प। ४ रस्सी। ५ अतिबली। ६ कठिन। ७ ब्रह्मा।
८ तुमपर-किन्तु पुत्र।

पुनि प्रभु कुम्भकर्ण पहँ गयऊ ❀ तेहि विलोकिमनविस्मयभयऊ॥
जो यह खल नितकरब अहारा ❀ होइहि सब उजारि संसारा॥
शारद प्रेरि तासु मति फेरी ❀ मांगेसि नींद मास षटकेरी॥
दोहा–गयउ विभीषण पास तब, कहा पुत्र वर मांग॥
तेहि मांगेउ भगवन्तपद, कमलअमलअनुराग॥ १८४॥
तिनहिं देइ वर ब्रह्म सिधाये ❀ हर्षित ते अपने गृह आये॥
मयतनुजा मन्दोदरि नामा ❀ परमसुन्दरी नारि ललामा॥
सोइ मय दीन्ह रावणहिं आनी ❀ भई सो यातुधान पति रानी॥
हर्षित भयउ नारि भलि पाई ❀ पुनि दोउ बन्धु विवाहेसि जाई॥
गिरि त्रिकूट इकसिन्धु मझारी ❀ विधिनिर्मित दुर्गम अति भारी॥
सोइ मयदानव बहुरि सँवारा ❀ कनकरचितमणि भवन अपारा॥
भोगवती जस अहिकुलवासा ❀ अमरावति जस शक्रनिवासा॥
तिनते अधिक रम्य अति बंका ❀ जग विख्यात नाम तेहि लंका॥
दोहा–खाईसिंधुगँभीरअति, चारिहुदिशि फिरिआव॥
कनककोटमणिखचितदृढ़,वरणिनजायबनाव १८५॥
हरिप्रेरित तेहि कल्प जोइ, यातुधान पति होय॥
शूर प्रतापी अतुल बल, दलसमेत बससोय॥ १८६॥
रहे तहां निशिचर भटभारे ❀ ते सब सुरन समर संहारे॥
अब तहँ रहहिं शक्रके प्रेरे ❀ रक्षककोटि यक्षपति केरे॥
दशमुख कतहुं खबरि असि पाई ❀ सेन साजि गढघेरेसि जाई॥
देखि विकट भट बडि कटकाई ❀ यक्ष जीव लै चले पराई॥
फिरि सब नगर दशानन देखा ❀ गयउ शोच सुख भयउविशेषा॥
सुन्दर सहज अगम अनुमानी ❀ कीन्ह तहां रावण रजधानी॥
ज्यहि जस योग बांटिगृहदीन्हे ❀ सुखीसकल रजनीचर कीन्हे॥
एक बार कुवेर पहँ धावा ❀ पुष्पकयान जीति लै आवा॥
दोहा–कौतुकही कैलास तब, लीन्हेसि जाइ उठाइ॥

१ संदेह। २ छःमास। ३ प्रीति। ४ रावण। ५ कठिन। ६ सुवर्ण। ७ इन्द्र। ८ परमसुन्दर रमनकरने योग्य।

मनहुँ तौलि भट बाहुबल, चला अधिक सुखपाइ १८७

सुख सम्पति सुत सेन सहाई ❀ जय प्रताप बल बुद्धि बड़ाई ॥
नित नूतन सब बाढ़त जाई ❀ जिमि प्रतिलाभ लोभ अधिकाई॥
अतिबल कुम्भकर्ण अस भ्राता ❀ ज्यहिकहँनाहिंप्रतिभटजगजाता॥
करि मदपान सोव षटमासा ❀ जागत होइ तिहूंपर त्रासा ॥
जो दिनप्रति अहार करु सोई ❀ विश्व बेगि सब चौपट होई ॥
समरधीरनहिं जाइ बखाना ❀ त्यहिसमअधिकनकोउबलवाना॥
बारिदनाद जेठ सुत तासू ❀ भटमहँ प्रथमलीक जगजासू॥
जेहि न होइ रण सन्मुख कोई ❀ सुरपुर नितहिं परावन होई ॥

दोहा–कुमुख अकम्पन कुलिशरद, धूम्रकेतुअतिकाय॥
एक एक जग जीति सक, ऐसे सुभट निकाय ॥१८८॥

कामरूप जानहिं सब माया ❀ स्वप्नेहुँ जिनके धर्म न दाया ॥
दशमुख बैठि सभा इकबारा ❀ देखि अमित आपन परिवारा ॥
सुत समूह जन परिजन नाती ❀ गनैको पार निशाचर जाती ॥
सेन विलोकि सहज अभिमानी ❀ बोला वचन क्रोध मद सानी ॥
सुनहु सकल रजनीचर यूथा ❀ हमरे वैरी विबुध वरूथा ॥
ते सन्मुख नहिं करहिं लराई ❀ देखि सबल रिपु जाहिं पराई ॥
तिनकर मरण एकविधि होई ❀ कहौं बुझाइ सुनहु अब सोई ॥
द्विज भोजन मख होम सराधा ❀ सबकर जाइ करहु तुमबाधा ॥

दोहा–क्षुधा क्षीणबलहीनसुर, सहजहिंमिलिहहिंआइ॥
तब मारिहौं कि छांड़िहौं, भलीभांति अपनाइ ॥१८९॥

मेघनाद कहँ पुनि हँकरावा ❀ दीन्ह सीख बल वैर बढावा ॥
जे सुर समर धीर बलवाना ❀ जिनके लरिबे कर अभिमाना ॥
तिनहिं जीतिरण आनिसि बांधी ❀ उठिसुतपितुअनुशासन साधी ॥
इहिविधि सबही आज्ञादीन्हा ❀ आपुनचलेउ गदा कर लीन्हा ॥
चलत दशानन डोलत अवनी ❀ गर्जत गर्भ स्रवत सुररमनी ॥

१ ज्यहिसमान जगत्में दूसरा योद्धा न जन्मा। २ डर। ३ संसार। ४ मेघनाद। ५ अनेक। ६ देवता। ७ विघ्न। ८ देवतोंकी स्त्रियां।

रावण आवत सुनेउ सकोहा ❀ देवन तकेउ मेरु गिरि खोहा ॥
दिगपालनके लोक सिधाये ❀ सूने सकल दशानन पाये ॥
पुनि पुनि सिंहनाद करि भारी ❀ देइ देवतन गारि प्रचारी ॥
रण मदमत्त फिरै जगधावा ❀ प्रति भट खोजत कतहुँ नपावा ॥

अथ क्षेपक ॥

दोहा-सप्तद्वीप नव खंड लगि, सप्त पताल अकास ॥
कंपमान धरणीधसत, सरितपतिन्ह मनत्रास ॥ १९० ॥

नारदमिले कहिसि मुसुकाई ❀ देव कहां मुनि देहु दिखाई ॥
सुनत अत्रख नारदहि नभावा ❀ श्वेतद्वीप तेहि तुरत पठावा ॥
सागर उतारि पार सो गयऊ ❀ नारिवृन्द तहँ देखत भयऊ ॥
तिन्हसन कहा पतिन पहँ जाहू ❀ कहेउ किआव निशाचर नाहू ॥
तबमैं तिनहिं जीति संग्रामा ❀ लै जैहौं तुमकहँ निजधामा ॥
सुनत वचन यक जरैठरिसानी ❀ धाइ चरण गहि गगन उड़ानी ॥
गई दूरि धरि धरि झकझोरा ❀ डारिसि सिन्धु मध्य अतिजोरा॥

दोहा-गयो पताल अचेत ह्वै, मरै न विप्र प्रसाद ॥
सावधान उठि चलेउ पुनि, हिये न हर्ष विषाद १९१॥

जीतेसि नाग नगर सब झारी ❀ गयो बहुरि बलिलोक सुरारी ॥
वैरोचन सुत आदर दयऊ ❀ कुशल बूझि तब बोलत भयऊ॥
तुमहू निज शत्रुहि गहि लीजे ❀ चलिमहिलोकराज्यनिजकीजे ॥
कहबलिकनककशिपुकेमंडन ❀ पहरि लेहु तुम सुख दुख खंडन॥
लाग उठावन उठा नकोई ❀ याही पौरुषते जय होई ॥
जिन यह भूषण अंगन धारे ❀ ते भट गे यक क्षणमें मारे ॥
तेहिते भवन जाहु लै आना ❀ चला तुरत मनमाहिं लजाना ॥
वामन रावण आवत जाना ❀ किये देवऋषि सन अपमाना ॥
खेलत रहे नगर शिशुनाना ❀ निजबल तिनहिं दीन भगवाना॥
धाइ धरा तिन पुर लै आये ❀ नगर नारि नर देखन धाये ॥

१ स्त्रियोंके झुंड । २ बुढ़िया । ३ आकाश । ४ समुद्र ।

बीस बाहु दशकंधर भाई ❀ विधि यह गढ़नि कहांकी आई ॥
राखिनि बाँधि खिझावहिं भारी ❀ नाम न कहै सहै बरु मारी ॥
वामन दीख बहुत सकुचाना ❀ तब छुड़ाइ दिय कृपानिधाना ॥
चला तुरन्त निशाचर नाहा ❀ लाज शंक कछु नहिं मनमाहा ॥
दोहा-अति निर्लज्ज दयारहित, हिंसापर अतिप्रीति ॥
रामविमुखदशकन्ठशठ, तापरचाहत जीति १९२ ॥
भरद्वाज सुनु जाहि जब, होइ विधाता बाम ॥
मणिहुँकांचहोइजाइतब, लहै न कौड़ी दाम ॥१९३॥
जहँ कहुँ फिरत देव द्विज पावै ❀ दण्ड लेय बहु त्रास दिखावै ॥
इहि आचरण फिरै दिनराती ❀ महामलिन मन खलउतपाती ॥
बहुरि तुरत पम्पापुर आवा ❀ बालि नाम कपिपति जिहिंठावा॥
अवलोकसि इक सरवर शोभा ❀ जिहिमन महामुनिनकरलोभा ॥
तहां कपीश करै निज ध्याना ❀ दशकन्धरहि देखि मुसुकाना ॥
धाइ ठाढ़ तहँ भा रजनीशा ❀ ठोंकि बाहु गर्जित भुजवीशा ॥
तब रावण बोला करि क्रोधा ❀ बकध्यानी कपि शठ बिनबोधा ॥
नाम तोर सुनि आयउँ धाई ❀ देकपि युद्ध छांडि कदराई ॥
दोहा-मोहिं जीते बिनु समरसुनु, वृथा ध्यान तव कीश
कटकटाइ कह रजनिचर, रँदनतीनसैवीश ॥ १९४ ॥
तब बाली बोला मुसकाई ❀ बल तुम्हार ऐसोही भाई ॥
रवि अंजलि मैं देउँ सप्रीती ❀ ठाढ होहु जायहु मोहिं जीती ॥
तबहिं कीशपति मनहिंविचारा ❀ शिव वर दीन्ह मरै नहिं मारा ॥
दशकंधर घर जाहु विचारी ❀ अजयतुम्हारि सुनी विधिचारी॥
बहुतभाँति असुरहि समुझावा ❀ कौनिहुँ भाँति बोध नहिं आवा ॥
तब सकोप होइ धरा कपीशा ❀ हढगहि कांख चापि दशशीशा ॥
अंजलि दीन्ह रविहि मनबानी ❀ अचई सप्तउदधि करपानी ॥
जपा आदि शंकर मन बानी ❀ तिहिं क्षण संध्या वंदि सिरानी ॥
दोहा-आवा घरहि कपीश तब, कांख रहा लंकेश ॥

१ तालाब । २ बालि । ३ रावण । ४ दांत । ५ श्रीसूर्यनारायण । ६ सातोंसागर । ७

यहि विधि बीते मास षट, पायेबहुतकलेश ॥१९५॥
तेइ कलेश वश करै उपाई ❀ तहँ न चलै कछु आतुरताई ॥
बहु प्रस्वेद[1] कखरी महँ जामा ❀ अती कुवास तहाँ भइ धामा[2] ॥
कलमलाइ रिसि दशनन काटा ❀ कचकर जीव मनहुँ अस चाटा ॥
एक दिवस रवि अंजलि साजा ❀ कांखतेनिसरि महाध्वनिगाजा ॥
तब पुनि धरि कपीश सो बांधा ❀ लै आये अंगदके रांधा ॥
बीश भुजा दशशीश सुधारा ❀ चरण दोउ पुनि धरि उरपारा ॥
धरि समेटि झूमरि सम कीन्हा ❀ बाँधि सेज पर शोभा दीन्हा ॥
अंगद खेलि लात शिर मारा ❀ किलकिलाइ किलकै किलकारा ॥
दोहा-तारा चीन्हेउँ रावणहिं, तेहि क्षण दीन्ह छुड़ाइ ॥
जाहुतुरतलंकेश गृह, बहुरिधरहिकपिराइ ॥ १९६ ॥
पुनि रावण आवा तेहि ठाईं ❀ सहसबाहु जहँ रास बनाईं ॥
जलक्रीडासु करहिं सबनारी ❀ विविध भाँति शोभा अतिभारी ॥
आसरास मंडल जहँ रेवा ❀ सुर नर नाग करहिं सब सेवा ॥
जाइ दीख रावण सुख नाना ❀ हर्ष समेत हृदय सुख माना ॥
तहँ लंकेश जाइ शिव[4] देखा ❀ मनहुँ विरंचि रचे बहु रेखा ॥
तुलसी कमलपत्र सब आना ❀ बिल्वपत्र अरु पुष्प प्रमाना ॥
जाके जल क्षोभेउ दशशीशा ❀ पढै मंत्र सुमिरै गौरीशा ॥
निलजअशंक आव पुनि तहँवां ❀ करभुजकेलि सहसभुज जहँवां ॥
दोहा-क्षोभेउ जल भुज बीस बल, बूड़न लगी समाज ॥
सहसबाहुअतिक्रोधमन, मोहिंसमआनकोआज १९७
जाइ दीख तहँ रावण ठाढा ❀ जासु विपुल भुज बल जल बाढा ॥
धावा प्रबल महाबल भारी ❀ लंकेश्वर कहँ धरिसि प्रचारी[6] ॥
निरखितिंयन आचरजविशाला ❀ बांधिराखि कछु दिन हर्यशाला[8] ॥
लज्जित दुष्ट मष्ट करि रहई ❀ रिसि उर मारि कष्ट बहु सहई ॥

❀ वाल्मीकिमें लेखहै कि चारवडी कांखमें रहा सोसत्यहै ।

१ मैल-पसीना । २ घर । ३ रोंका । ४ महादेव । ५ अत्यंत । ६ हांक देकर । ७ त्रिन । ८ घोडशाला ।

सकल आइ देखहिं नर नारी ❀ मारहिं लात हँसैं दे गारी ॥
नाम न कहै रहै सकुचाना ❀ बहुविधि पूछे नृपति सुजाना ॥
नृत्य करैं रम्भादिक नारी ❀ दशहु माथ दश दीपक बारी ॥
मुनिपुलस्त्य तब जाइ छुड़ावा ❀ पुनिनलशापआय तिहि पावा ॥

दोहा–मारग जात दीख अति, अनुपम सुन्दरि नारि ॥
चन्दन पुष्प पत्र कर, पूजन चलि त्रिपुरारि ॥१९८॥

देखि उर्वशी मन सकुचानी ❀ तब रावण बोला मृदुवानी ॥
को तुम नारि गमन कहँ कीन्हा ❀ लज्जा वश तिहि उतर नदीन्हा ॥
मन मदमत्त विचार न करेऊ ❀ धनपति पुत्रवधू कर धरेऊ ॥
चीन्ह ताहि पुनि शंका आई ❀ घाटि कर्म्म कीन्ही पछिताई ॥
मन पछिताय शोच उर भयऊ ❀ लंकेश्वर लंका कहँ गयऊ ॥
विकल उर्वशी अलकैंहिं आई ❀ नलकूबर सन बात जनाई ॥
दीन्ह शाप तिन क्रोध अपारा ❀ रावण वंश होहु क्षयकारा ॥
चली शाप लंका कहँ आई ❀ दशकन्धर बैठा जिहिं ठाईं ॥
आगे आइ ठाढि भइ शापा ❀ निरखिदशानन अतिभयकांपा ॥

दोहा–शापहि अंगीकारकरि, मन महँ कीन्ह विचार ॥
दण्डऋषिन्हसेलीन्हनहिं, रोषेउलंकभुवार ॥१९९॥

दूत चारि पठये ऋषि आश्रम ❀ निरखिबिसारिगेमुनिअधिआतम ॥
तिनसन सब पूछहिं मुनि हाला ❀ कहहु कुशल लंकेश भुआला ॥
कुशल तासु यह सुनहु मुनीशा ❀ कर तुम सन चाहत दशशीशा ॥
मुनि सो वचन महा भय पाई ❀ करहि विचार विरंतिविसराई ॥
जेहिं दरबार नीति नहिं भाई ❀ खल मण्डली जुरी तहँ आई ॥
कछुविन दिये नहीं गति आछी ❀ घटभरिरुधिर दियेतनुपाछी ॥
दूतन्ह सौंपि कहा मुनिज्ञानी ❀ भूपहिं कहेउ जाइ यह बानी ॥

दोहा–घट उघरत क्षय होइहहु, सहित सकल परिवार ॥
दूत तुरत घट लेगये, लंकापति दरबार ॥ २०० ॥

रावण घट लखि परम हुलासा ❀ तब दूतन मुनि वचनप्रकाशा ॥

---

१ दिया। २ कुबेरकीपतोहू। ३स्थान। ४ज्ञान-ध्यान-उपासना-जप-तप-।५ लोहू। ६नाश

सुनि मुनि शाप उपज उरदाहू ❀ बोला घट ले उत्तर जाहू ॥
यत्न समेत धरणि धरि एहू ❀ जानि न पाव बात यह केहू ॥
ले घट जनकनगर तेगये ❀ गाड़त क्षेत्र मध्य तहँ भये ॥
शंभु सभा श्रुतिवाद मझारा ❀ प्रथमे रहा जनकते हारा ॥
तेहि रिसते तहँ कुंभ पठावा ❀ जनकराज कर देश सुहावा ॥
हरिइच्छा तहँ परयो दुकाला ❀ विन जलभे सब जीव विहाला ॥
जनकयज्ञ रचना तहँ ठयऊ ❀ चामीकर हल कर्षत भयऊ ॥
प्रगट अवनिते ऋषयकुमारी ❀ कन्या कहि लीन्ही उर धारी ॥

दोहा-चार सखी चारों तरफ, कर मुरछलसुखखान ॥
मध्यविराजतभूमिजा, निमिवंशिनसुखदान॥२०१॥
पुनि विदेहकी विनयसों, भई जानकी बाल ॥
अंतर्हित सिंहासन, सुख मानो भूपाल ॥२०२॥

देखत ताहि सुनयना रानी ❀ कन्या कह लीनी सुखमानी ॥
नाम जानकी परम पुनीता ❀ नारद आइ कहा पुनि सीता ॥
पुनि नारद कह सुनहु नृपाला ❀ विष्णु वरहि भगवानकृपाला ॥
पुनि नृप सीय पढन बैठाई ❀ कछु दिनमें विद्या सब पाई ॥

दोहा-एक समय मिथिलेश अति, शंकरकोतप कीन॥
आय कह्योशिवमांगु वर, बोलेनृपतिप्रवीन ॥ २०३ ॥
कह्यो नृपति जो देतवर, जेहि श्रुति नेति बखान ॥
तेहि देखों भरि नयनमें, यह वर देहु न आन ॥२०४॥

सुन शिव एक धनुष तब दयऊ ❀ पूजनकरहु मुदित नृप भयऊ ॥
याहीसे पूरै अभिलाषा ❀ भये प्रसन्न भूप जय भाषा ॥
गृह आये प्रमुदित अनुरागे ❀ नित्य नेम करि पूजनलागे ॥
यकदिन सिय सेवाढिग जाई ❀ लीलहि लीनो धनुष उठाई ॥
देख जनक अति अचरज माना ❀ तेहिक्षण तहां कठिन प्रण ठाना ॥
जो लेई शिव चाप चढाई ❀ सो नृप मम कन्या वर पाई ॥
बहुविधि शिल्पी लिये बुलाई ❀ रंगभूमि सुंदर ❀ बनवाई ॥

देश देश प्रति पत्र पठाये ❀ सुनि सुनि भूप अनेकन आये ॥
वन उपवन पुर पंथ निकेता ❀ उतरे निज निज सेन समेता ॥
कहि सु कथा ऋषि राउ सिधाये ❀ बहुरि दूत लंकापुर आये ॥
चारि ठांव हारा लंकेशा ❀ देवनको बहु देत कलेशा ॥

॥ इति क्षेपक ॥

रवि शशि पवन वरुण धनुधारी ❀ अग्निकाल यम सब अधिकारी ॥
किन्नर सिद्ध मनुज सुर नागा ❀ हठि सबही के पंथहि लागा ॥
ब्रह्मसृष्टि जहँलगि तनुधारी ❀ दशमुख वशवर्त्ती नरनारी ॥
आयसु करहिं सकल भयभीता ❀ नवहिं आइ नित चरणविनीता॥
दोहा–भुजबलविश्ववश्यकरि,राखेसिकोउ न स्वतंत्र ॥
मण्डलीक महिरावण, राज्य करै निजमंत्र ॥ २०५ ॥
देव यक्ष गन्धर्व नर, किन्नर नागकुमारि ॥
जीति बरीं निज बाहुबल, बहुसुन्दरि बर नारि ॥ २०६ ॥
इन्द्रजीतसन जो कछु कहेऊ ❀ सो सब जनु पहिलेकरि रहेऊ ॥
प्रथमहिं जिनकहँ आयसुदीन्हा ❀ तिनके चरित सुनहु जो कीन्हा ॥
देखत भीमरूप सबपापी ❀ निशिचर निकर देवपरितापी ॥
करहिं उपद्रव असुर निकाया ❀ नानारूप धरहिं करि माया ॥
ज्यहि विधि होइ धर्म्मनिर्मूला ❀ सो सबकरहिं वेद प्रतिकूला ॥
ज्यहिज्यहिदेश धेनुद्विजपावहिं ❀ नगरग्रामपुर आगि लगावहिं ॥
शुभ आचरण कतहुँ नहिं होई ❀ वेद विप्र गुरु मान न कोई ॥
नहिं हरिभक्ति यज्ञ जप दाना ❀ स्वप्न्यहु सुनिय न वेद पुराना ॥
छं०जपयोगविरागातपमखभागाश्रवणसुनैदशशीशा॥
आपुन उठि धावै रहै न पावै धरि सब घालै खीसा ॥
अति भ्रष्ट अचारा भा संसारा धर्म सुनै नहिं काना ॥
तेहि बहुविधि त्रासै देश निकासै जोकहवेदपुराना १८
सो०–वरणि न जायअनीति, घोरनिशाचर जोकरहिं ॥

१ सम्पूर्ण पृथ्वीमें। २ निज इच्छासे। ३ भयानक। ४देवताओंको दुःख देनेवाले। ५ विपरीत। ६ गाय। ७ ब्राह्मण। ८ कानोंसे। ९ बिगाडदे।

हिंसापर अति प्रीति, तिनके पापहिं कवन मिति २६

बाढ़े बहु खल चोर जुआरी ❀ जे लम्पट परधन परनारी ॥
मानहिं मातु पिता नहिं देवा ❀ साधुनसों करवावहिं सेवा ॥
जिनके यह आचरण भवानी ❀ तेजानहु निशिचर सम प्रानी ॥
अतिशय देखि धर्मकी हानी ❀ परम सभीत धरा अकुलानी ॥
गिरि सर सिंधु भार नहिं मोही ❀ जस मोहिं गरुअ एक परद्रोही ॥
सकल धर्म्म देखहिं विपरीता ❀ कहि नसकै रावण भय भीता ॥
धेनु रूप धरि हृदय विचारी ❀ गई तहां जहँ सुरमुनिझारी ॥
निज सन्ताप सुनायसि रोई ❀ काहूते कछु काज न होई ॥

छं०सुरमुनिगन्धर्वामिलिकरिसर्वागयेविरंचिकेलोका ॥
सँग गोतनुधारीभूमि विचारीपरमविकलभयशोका ॥
ब्रह्मा सब जाना मन अनुमाना मेरो कछु न बसाई ॥
जाकरि तैं दासी सो अविनाशीहमरोतोरसहाई ॥१९॥

सो०-धरणि धरहु मन धीर, कहविरंचिहरिपदसुमिरि ॥
जानत जनकी पीर, प्रभु भंजहिं दारुण विपति ॥२७॥

बैठे सुर सब करहिं विचारा ❀ कहँ पाइय प्रभु करिय पुकारा ॥
पुर वैकुंठ जान कह कोई ❀ कोइ कह पयनिधि महँ बससोई ॥
जाके हृदय भक्ति जस प्रीती ❀ प्रभु तेहि प्रगट सदा यह रीती ॥
तेहिसमाज गिरिजा मैं रहऊं ❀ अवसर पाय वचन इक कहऊं ॥
हरि व्यापक सर्वत्र समाना ❀ प्रेमते प्रकट होहिं मैं जाना ॥
देश काल दिशिविदिशिहुमाहीं ❀ कहहुसो कहां जहां प्रभुनाहीं ॥
अगजगमय सबरहितविरागी ❀ प्रेमते प्रभु प्रगटैं जिमि आगी ॥
मोर वचन सबके मनमाना ❀ साधु साधु करि ब्रह्म बखाना ॥

दोहा-सुनि विरंचि मन हर्ष तनु, पुलकि नयनबहनीर ॥
अस्तुतिकरतसजोरि कर, सावधानमतिधीर ॥२०७॥

---

१ हत्या। २ ठीक। ३ झूठे। ४ पृथ्वी। ५ गौकास्वरूप। ६ दुःख। ७ ब्रह्मा। ८ नाशरहित। ९ क्षीरसमुद्र। १० अचल। ११ जंगम। १२ व्यापक। १३ रागद्वेषसे रहित। १४ विधि। १५ जल। १६ हाथ।

छं० जयजयसुरनायकजनसुखदायकप्रणतपालभगवंता
गो द्विज हितकारी जय असुरारी सिंधुसुताप्रियकंता ॥
पालन सुर धरणी अद्भुत करणी मर्म न जानै कोई ॥
जो सहजकृपालादीनदयाला करोअनुग्रहसोई २०।१
जय जय अविनाशी सबघट वासी व्यापकपरमानंदा
अविगत गोतीता,चरित पुनीता मायारहितमुकुन्दा॥
जेहि लागि विरागी अति अनुरागी विगत मोह मुनिवृंदा
निशिवासर ध्यावहिंहरिगुणगावहिंजयतिसच्चिदानन्दा
जेहि सृष्टि उपाई त्रिविध बनाई संग सहाय न दूजा ॥
सो करहु अघारी चिन्त हमारी जानिय भक्ति नपूजा
जो भवभयभंजन जनमनरंजन गंजन विपतिवरूथा
मनवचक्रमवानीछांडिसयानीशरणसकलसुरयूथा२२।३
शारद श्रुति शेषा ऋषय अशेषा जाकहँ कोउ न जाना
जेहि दीनपियारे वेद पुकारे द्रवो सो श्रीभगवाना ॥

---

छन्दार्थ–देवताओंके स्वामीजनोंके सुखदाता दीनोंके पालनहारे भगवान् तुम्हारी जयहो गो ब्राह्मणके हितकरनेहारे असुरोंको मारनेवाले लक्ष्मीके प्यारे आपकी जयहो सुर धरणीके पालनेवाले अद्भुत जिनकी करणी और मर्म कोईभी जिनका नहीं जानताहै जो स्वभावसेही दयालु तथा दीनोंके ऊपर कृपा करनेहारे सो हमारे ऊपर अनुग्रहकरो ॥ १॥ हेअविनाशी ! सबके हृदयमें वास करनेहारे सबमें व्यापक परमानंदरूप अद्वितीय गति इन्द्रियोंसे परे पवित्र चरित्रवाले मायारहित और मुकुंद अर्थात् मोक्षदाताहो जिसके वास्ते वैरागी अतिप्रेमसे मोह त्यागकर रातदिन ध्यान करतेहैं और आपके गुण गातेहैं हेसच्चिदानंद तुम्हारी जयहो ॥ २ ॥ जिसने दूसरेकी सहायता विना सृष्टि उपजाकर सत, रज, तम, तीन प्रकारकी बनाई सोहेपापनाशक हमारी सुधलो हम तुम्हारी भक्ति और पूजा नहीं जानतेहैं सो संसारके भयदूर करनेहारे जनोंके मनका आनंद देनेहारे विपत्ति दूर करनेहारे मन वचन कर्म वाणीसे चतुरता छोडकर देवता सब आपकी शरणहैं ॥ ३ ॥ सरस्वती शेष

भववारिधि मन्दरसबविधि सुन्दर गुणमंदिर सुखपुंजा
मुनिसिद्धसकलसुरपरमभयातुरनमतनाथपदकंजा२।३।४

दोहा-जानि सभय सुर भूमि सुनि, वचन समेत सनेह
गगन गिरा गम्भीर भइ, हरणि शोक सन्देह॥२०८॥

जनि डरपहु मुनि सिद्ध सुरेशा ❀ तुमहिं लागि धरिहौं नर भेशा॥
अंशनसहित मनुज अवतारा ❀ लेहौं दिनकरवंश उदारा॥
कश्यप अदिति महातप कीन्हा ❀ तिनकहँ मैं पूरब वर दीन्हा॥
ते दशरथ कौशल्या रूपा ❀ कोशलपुरी प्रगट नर भूपा॥
तिनके गृह अवतरिहौं जाई ❀ रघुकुल तिलक सोचारिउ भाई॥
नारद वचन सत्य सब करिहौं ❀ परम शक्ति समेत अवतरिहौं॥
हरिहौं सकल भूमि गरुआई ❀ निर्भय होहु देवसमुदाई॥
गगन ब्रह्मवाणी सुनि काना ❀ तुरत फिरे सुर हृदय जुडाना॥
तब ब्रह्मा धरणिहि समुझावा ❀ अभय भई भरोस जिय आवा॥

दोहा-निज लोकहि विरंचि गये, देवन्ह इहै सिखाय॥
वानर तनु धरि धरणि महँ, हरिपद सेवहु जाय॥२०९॥

गये देव सब निज निज धामा ❀ भूमि सहित पाये विश्रामा॥
जो कछु आयसु ब्रह्मे दीन्हा ❀ हर्षे देव विलम्ब न कीन्हा॥
वनचर देह धरी क्षिति माहीं ❀ अतुलित बल प्रताप तिनपाहीं॥
गिरि तरु नख आयुध सब वीरा ❀ हरि मारग चितवहिं रणधीरा॥
गिरि कानन जहँ तहँ भरिपूरी ❀ रह निज निज अनीकरचिरूरी॥

---

सम्पूर्ण ऋषि जिसको कोई नहीं जानता जिसको दीन पियारेहैं ऐसा वेद पुकारताहै सो भगवान् हमारे ऊपर कृपाकरो संसारसमुद्रके मथनेको मंदराचल गुणोंके मंदिर सुखके ढेरहो मुनि, सिद्ध, देवता सब परमभयातुरहो आपके चरणकमलको नमस्कार करतेहैं॥ ४॥

* किसीसमय कश्यप अदितिने तपस्याकर विष्णुसे यह वर मांगा कि जब जब आप अवतार लेवैं तब तब हमहीं आपके माता पिता होवें इसलिये प्रत्येक अवतारमें यही माता पिताहुये यहांभी दशरथ कौशल्यामें इनका अंश दिखलाकर पूर्व वरदानको सिद्ध किया॥

---

१ आकाशवाणी। २गोरूपपृथ्वी। ३ वंदरोंकी। ४ भूमि। ५ऐश्वर्य। ६पर्वत७वृक्ष। ८ शस्त्र।

# अथ क्षेपक।

यह सब चरित सुना विबुधारी ❀ अपने मन यों कही विचारी ॥
रहत सकल मम वश रविवंशी ❀ ते का सकिहैं मोहिं विध्वंसी ॥
भये दिलीप भूप जब आई ❀ खबर दूतसे रावण पाई ॥
तुरत चला बल देखन आवा ❀ द्विज लख नृप शनिन बैठावा ॥
पूजत पग प्रकटेसि निज रूपा ❀ भागीं भवन भीरु मणिभूपा ॥
तब रावण सरयूतट आयो ❀ अर्चत तंदुल नृपति चलायो ॥
पूँछा लोगन ते तब कहेऊ ❀ धेनुहिं हरि इक मारन चहेऊ ॥
सुमिरत सोइ शालिमें प्रेरे ❀ शत शर ह्वै लागे हरिकेरे ॥
सुनि दशमुख मन अचरजआवा ❀ देखा जाय मृतक वन पावा ॥
समुझि प्रताप गयो निज धामा ❀ नृपते बात कही नृपवामा ॥

दोहा-रावणकृतसुनिअवधपति, चंग़ुलभरिजललीन ॥
पवनमंत्र पढि क्रोधयुत, दक्षिणदिशितजदीन ॥२१०॥
भये विशिख दशलाख लखि,कह नृपलंकहि जाहु ॥
सहितत्रिकूटसमुद्र महँ, बोरिफिरहुतेहिनाहु ॥२११॥

सो०-चले पवनगति मोरि,करन लगे विध्वंस गढ़ ॥
मयतनया कर जोरि, दीन दुहाई नृपतिकी ॥२८॥

राजा कोउ रहै ह्यां नाहीं ❀ लौट गये शर तब नृप पाहीं ॥
पुनि बहु दिन उपरान्त सुहावन ❀ रघुराजा जन्मे जगपावन ॥
मारुतबाणं लंक गृह ढाये ❀ मयजावचन सुनत फिर आये ॥
पुनि अज भये लरनको आवा ❀ बाण प्रेरि गढलंक पठावा ॥
अनिलअस्त्रते कटक समेता ❀ दीन ताहि पहुँचाय निकेता ॥
तेजवान लखि रहा चुपाई ❀ ता पाछे दशरथ भये आई ॥

दोहा-सुनि रावण निज दूतमुख, माँग पठायो दंड ॥
हरि शर प्रेरे भूप कहँ, जड्यो कपाट प्रचंड ॥२१२॥

रावण जो पट लेइ उघारी ❀ तौ हम कर देवहिं त्रिपुरारी ॥

---

१ चावल। २ सिंह। ३ बाण। ४ मन्दोदरी। ५ राजादिलीपकी। ६ पवनवाण। ७ अग्निवाण। ८ सेना। ९ घर। १० किंवार। ११ लड़ाई।

मंदिर द्वार गये सब मूँदी ❀ रहा उघार असुरपति खूँदी ॥
टसको पट न भटन सुख मोरे ❀ मिलीमार्ग मयजा कर जोरे ॥
तब रावण तप हेत सिधायो ❀ वरहित पितामहा तहँ आयो ॥
वरंब्रूहि ब्रह्मा कह वानी ❀ सुन रावण बोला सुखमानी ॥
दशरथ नृपति वीर्यते सोई ❀ जगमें पुत्र न प्रगटे कोई ॥

दोहा-सुनि ब्रह्मा दुख मानकर, एवमस्तु उच्चार ॥
गयो भवनदशकंठतब, मनमहँ कीन विचार ॥२१३॥

तब दशमुख कोशलपुर जाई ❀ कौशल्या हरि ली बरिआई ॥
सहित मँजूषा सागर जाई ❀ राघो गच्छ दिहसि सौंपाई ॥
चतुरानन धर रावणरूपा ❀ लाये मांग सुता सोइ भूपा ॥
वनमें धरि विधिगये विधिलोका ❀ तहँ सुमंत्रपट खोल विलोका ॥
तब कौशल्या गिरा उचारी ❀ हमहैं कोशल राजकुमारी ॥
नहिं जाना को वन में लावा ❀ सुनि सुमंत्र तुरते उठ धावा ॥
लेआये कोशलपुर तामा ❀ रोदन होत रहा नृपधामा ॥
जाय मँजूषा भूपहि दीन्हा ❀ जोहिविधिमिलासोवर्णनकीन्हा ॥
बोले नृप तुमको हो ताता ❀ कहै सुमंत सुनिय प्रभु बाता ॥
अवधपुरी दशरथ सुखदानी ❀ ताकर मैं मंत्री सज्ञानी ॥
तब राजा अतिशय सुख पाई ❀ कन्या दशरथको दइजाई ॥
यह सब रुचिरचरित मैं भाषा ❀ अब सो सुनहु जो वीचहि राखा ॥

इति क्षेपक ।

अवधपुरी रघुकुल मणिराऊ ❀ वेदविदित तेहि दशरथ नाऊ ॥
धर्मधुरंधर गुणनिधि ज्ञानी ❀ हृदय भक्ति मति शारँगपानी ॥

दोहा-कौशल्यादिक नारि प्रिय, सब आचरण पुनीत ॥
पति अनुकूलप्रेमदृढ़, हरिपद कमलविनीत ॥२१४॥

एक बार भूपति मन माहीं ❀ भै गलानि मोरे सुत नाहीं ॥
गुरुगृह गये तुरत महिपाला ❀ चरणलागिकरिविनयविशाला ॥
निजदुखसुख नृपगुरुहिं सुनायो ❀ कहिवशिष्ठ बहुविधि समुझायो ॥

१ ब्रह्मा । २ देखा । ३ बाणी । ४ पवित्र । ५ लज्जा ।

धरहु धीर होइहैं सुतचारी ❀ त्रिभुवन विदित भक्त भयहारी ॥
शृङ्गीऋषिहिं वशिष्ठ बुलावा ❀ पुत्रलागि शुभ यज्ञ करावा ॥
भक्ति सहित मुनि आहुतिदीन्हे ❀ प्रगटे अगिनि चारु चरुलीन्हे ॥
बोले अनल प्रेमयुतवानी ❀ अति प्रसन्न नहिं परै बखानी ॥
जो वशिष्ठ कछु हृदय विचारा ❀ सकल काज भा सिद्धतुम्हारा ॥
यह हवि बाँटि देहु नृपजाई ❀ यथायोग्य जेहिं भाग बनाई ॥

**दोहा–तब अदृश्यपावकभये, सकल सभहिसमुझाय॥**
**परमानन्द मगन नृप, हर्ष न हृदय समाय ॥ २१५ ॥**

"गुरुपद वंदि भूप गृह आये ❀ मंजुल मंगल मोद बधाये ॥"
तबहिं राउ प्रियनारि बुलाई ❀ कौशल्यादि तहां चलि आई ॥
अर्द्धभाग कौशल्यहिं दीन्हा ❀ उभयभाग आधे कर कीन्हा ॥
कैकेयी कहँ नृप लै दयऊ ❀ रहेउ सो उभयभाग पुनि भयऊ॥
कौशल्या कैकयी हाथ धरि ❀ दीन्ह सुमित्रहि मन प्रसन्न करि ॥
यहिविधि गर्भसहित सबनारी ❀ भयउ हृदय हर्षित सुख भारी ॥
जादिनते हरि गर्भहि आये ❀ सकललोक सुख संपति छाये ॥
मन्दिर महँ सब राजहिं रानी ❀ शोभा शील तेजकी खानी ॥
सुख युत कछुक कालचलिगयऊ ❀ जेहि प्रभुप्रगटसोअवसरभयऊ ॥

**दोहा–योग लग्न ग्रह बार तिथि, सकलभये अनुकूल॥**
**चर अरु अचर हर्षयुत, रामजन्म सुखमूल ॥ २१६॥**

नवमी तिथि मधुमास पुनीता ❀ शुक्लपक्ष अभिजित हरिप्रीता ॥
मध्य दिवस अतिशीत न घामा ❀ पावनकाल लोक विश्रामा ॥
शीतल मन्द सुरभि वह बाउ ❀ हर्षित सुर सन्तन मन चाऊ ॥
वन कुसुमित गिरिगणमणियारा ❀ स्रवहिं सकल सरितामृतधारा ॥
सो अवसर विरंचि जब जाना ❀ चले सकल सुरसाजि विमाना ॥
गगन विमल संकुल सुर यूथा ❀ गावहिं गुण गन्धर्व वरूथा ॥
वर्षहिं सुमन सु अंजलि साजी ❀ गहगह गगन दुन्दुभी बाजी ॥
अस्तुति करहिं नाग मुनि देवा ❀ बहुविधिलावहिं निजनिजसेवा ॥

---

१ हविका पिंड । २ अन्तर्द्धान । ३ अग्नि । ४ दोभाग । ५ चैत्रकामहीना । ६ पवित्रकाल । ७ सुंगधित । ८ हवा । ९ वनफूलोंसे प्रफुल्लित । १० मणियोंकी खानि ।

दोहा-सुर समूह बिनती करी, पहुँचे निजनिजधाम ॥
जगनिवास प्रभु प्रगटे, अखिल लोक बिश्राम॥२१७॥









लक्ष्मण और शत्रुघ्नजीकी कुंडली रामजीके समान है।

छं.-भये प्रगट कृपाला दीनदयाला कौशल्या हितकारी॥
हर्षित महतारी मुनि मनहारी अद्भुतरूप निहारी ॥
लोचन अभिरामा तनु घनश्यामा निज आयुध भुजचारी
भूषणवनमालानयनविशालाशोभासिंधुखरारी २४।१
कहदुहुँकरजोरीअस्तुतितोरीकेहिविधिकरौंअनन्ता॥
माया गुण ज्ञानातीतअमाना वेद पुराण भनन्ता ॥
करुणासुखसागरसबगुणआगरज्यहिंगावहिंश्रुतिसंता॥
सोममहितलागीजनअनुरागीप्रगटभयेश्रीकंता २५।२
ब्रह्माण्डनिकाया निर्मितमाया रोम रोम प्रति वेद कहै
ममउरसोबासी यहउपहासी सुनतधीर मतिथिरनरहै
उपजाजबज्ञानाप्रभुमुसकानाचरितबहुतविधिकीन्हचहै
कहिकथासुनाईमातुबुझाईजेहिप्रकारसुतप्रेमलहै२६॥३

छन्दार्थ-वोह दीनदयालु कृपालु कौशल्याके हितकारी प्रगटहुये तब महतारी मुनियोंकाभी मन हरनेहारा अद्भुतरूप देखकर प्रसन्नहुई कैसेहैं प्रभु जिनके मनोहर नयन घनश्याम शरीर चार भुजा शंख, चक्र, गदा, पद्म सहित भूषण वनमाला चरण तक लंबायमान बड़े २ नेत्र शोभाके समुद्र राक्षसोंके मारनेहारेहैं ॥ १ ॥ हाथ जोड बोली कि हे अनन्त! तेरी स्तुति किस प्रकार करूं? माया गुण ज्ञानसेपरेहो मानरहितहो ऐसा वेद पुराण कहते हैं दया और गुणोंके समुद्र सब गुणोंमें श्रेष्ठ जिसको वेद और संत गाते हैं सो मेरे कारण प्रेमकर लक्ष्मीपति प्रगट हुये ॥ २ ॥ बहुतसे ब्रह्मांड मायासे निर्मित आपके रोम रोममें हैं ऐसा वेद कहतेहैं सो मेरे हृदयमें वास करताहुआ यह बड़ी हँसी की बात है इसे सुनकर धीरोंकी मति भी स्थिर नहीं रहती. जब कौशल्याको ज्ञान उपजा तो रामचंद्र हँसे क्योंकि बहुत प्रकारके चरित करना चाहतेथे पूर्व जन्मकी कथा कह माताको समझाया जिससे पुत्रका प्रेम बढ़े ॥ ३ ॥

माता पुनि बोली सोमति डोली तजहु तात यह रूपा॥
कीजैशिशुलीलाअतिप्रियशीलायहसुखपरमअनूपा॥
सुनिवचन सुजाना रोदनठाना होइबालकसुरभूपा ॥
यहचरितजेगावहिंहरिपदपावहिंतेनपरहिंभवकूपा२७४॥
दोहा-विप्र धेनु सुर संतहित, लीन्ह मनुज अवतार ॥
निजइच्छा निर्म्मित तनु, माया गुणगोपार ॥२१८॥
सुनि शिशु रुदन परमप्रियवानी ❀ सम्भ्रम[1] चलि आईं सब रानी ॥
हर्षित जहँ तहँ धाईं दासी ❀ आनँद मगन सकल पुरवासी ॥
दशरथ पुत्र जन्म सुनि काना ❀ मानहुँ ब्रह्मानंद समाना ॥
परम प्रेम मन पुलक शरीरा ❀ चाहत उठन करत मतिधीरा ॥
जाकर नाम सुनत शुभ होई ❀ मोरे गृह आवा प्रभु सोई ॥
परमानंद पूरि मनराजा ❀ कहा बुलाइ बजावहु बाजा ॥
गुरु वसिष्ठ कहँ गयउ हँकारा ❀ आये द्विजन सहित नृपद्वारा ॥
अनुपम बालक देखि न जाई ❀ रूपराशि गुण कहि न सिराई ॥
दोहा--तब नाँदीमुख श्राद्धकरि जातकर्म सब कीन्ह ॥
हाटक[2] धेनु वसन मणि, नृप विप्रन कहँ दीन्ह॥२१९॥
ध्वज पताक तोरण पुर छावा ❀ कहिनजाय ज्यहिभाँतिबनावा ॥
सुमनवृष्टि आकाश ते होई ❀ ब्रह्मानंद मगन सब कोई ॥
वृंद[3] वृंद सब चलीं लुगाईं[4] ❀ सहज[5] शृंगार किये उठि धाईं ॥
कनककलश मंगल भरि थारा ❀ गावत पैठहिं भूपदुआरा ॥
करि आरती निछावरि करहीं ❀ बार बार शिशु[6] चरणन परहीं ॥

फिर जब यह मति डोली तो माताने कहा पुत्र ! यह रूप तजो बाललीला जो परम सुखदायक है सो करो यह वार्ता सुन वे चतुर सुजान देवताओंके राजा बालकहो रोदन करने लगे, इस चरित्रको जो गाते हैं वे संसाररूपी कूपमें नहीं पड़ते अन्तमें नारायणके लोकको जावेंगे ॥ ४ ॥

१ शंका सहित भ्रम । २ सोना । ३ झुंडके झुंड । ४ स्त्रियां । ५ जो जैसा शृंगार कियेथीं शीघ्रतासे वैसेहीचली । ६ बालकरूपधारीरामचंद्र पूर्णब्रह्मपरमेश्वर ।

मागध सूत वंदि गुणगायक ❀ पावनगुण गावहिं रघुनायक ॥
सर्वस दान दीन्ह सबकाहू ❀ ज्यहि पावा राखा नहिं ताहू ॥
मृगमद चन्दन कुंकुम सींचा ❀ मची सकल वीथिन्हबिच कीचा ॥
दोहा—गृह गृह बाज बधाव शुभ, प्रगट भये सुखकन्द ॥
हर्षवन्त सब जहँ तहँ, नगर नारि नरवृन्द ॥ २२० ॥
केकयसुता सुमित्रा दोऊ ❀ सुंदरसुत जन्मत भईं सोऊ ॥
वह सुख सम्पति समय समाजा ❀ कहिनसकै शारद अहिराजा ॥
अवधपुरी सोहै इहिभाँती ❀ प्रभुहिमिलन आई जनु राती ॥
देखि भानु जनु मन सकुचानी ❀ तदपि बनी सन्ध्याअनुमानी ॥
अगर धूप जनु बहु अँधियारी ❀ उड़ै अबीर मनहुँ अरुणारी ॥
मन्दिरमणि समूह जनु तारा ❀ नृप गृह कलश सो इंदु उदारा ॥
भवनवेदध्वनि अति मृदुवानी ❀ जनु खग मुखरसमयसुखसानी ॥
कौतुक देखि पतंग भुलाना ❀ एकमास तेहि जात न जाना ॥
दोहा—मास दिवसका दिवस भा, मर्म न जानै कोइ ॥
रथ समेत रवि थाकेउ, निशा कौन विधि होइ ॥ २२१ ॥
यह रहस्य काहू नहिं जाना ❀ दिनमणिचले करत गुणगाना ॥
देखि महोत्सव सुर मुनि नागा ❀ चले भवन वर्णत निजभागा ॥
औरो एक कहौं निज चोरी ❀ सुनु गिरिजाअतिदृढमतितोरी ॥
काकभुशुण्डि संग हम दोऊ ❀ मनुजरूप जानै नहिं कोऊ ॥
परमानन्द प्रेम सुख फूले ❀ वीथिन फिरहिं मगन मन भूले ॥
यह सब चरित जानपै सोई ❀ कृपा रामकी जापर होई ॥
त्यहिअवसरजोज्यहिविधिआवा ❀ दीन्ह भूप जो ज्यहि मनभावा ॥
गज रथ तुरँग हेम गो हीरा ❀ दीन्हे नृप नानाविधि चीरा ॥
दोहा—मन सन्तोष सबनके, जहँ तहँ देहिं अशीश ॥
सकल तनय चिरजीवहु, तुलसिदासके ईश ॥ २२२ ॥
कछुक दिवस बीतेयहिभांती ❀ जात न जानहिं दिन अरु राती ॥

१ कस्तूरी। २ हरएकगलीमें। ३ चन्द्रमा। ४ सूर्यनारायण। ५ एकमहीना। ६ वहदिनबढकरएकमहीनाकेतुल्यहोगया। ७ भेद। ८ रात्रि। ९ चरित्र। १० श्रीसूर्यनारायण। ११ स्वर्ण।

नामकरणकर अवसर जानी ❀ भूप बोलि पठये मुनिज्ञानी ॥
करि पूजा भूपति अस भाषा ❀ धरिय नाम जो मुनिगुनिराखा ॥
इनके नाम अनेक अनूपा ❀ मैं नृप कहब स्वमति अनुरूपा ॥
जो आनन्द सिंधु सुखराशी ❀ सीकरते त्रैलोक्य प्रकाशी ॥
सो सुखधाम राम अस नामा ❀ अखिललोकदायक विश्रामा ॥
विश्व भरण पोषण करु जोई ❀ ताकर नाम भरत अस होई ॥
जाके सुमिरण ते रिपु नाशा ❀ नाम शत्रुहन वेद प्रकाशा ॥

दोहा--लक्षण धाम रामप्रिय, सकल जगत आधार ॥
गुरु वसिष्ठ त्यहिंराख्यऊ, लक्ष्मणनामउदार॥२२३॥

धन्यउ नाम गुरु हृदय विचारी ❀ वेदतत्त्व नृप तव सुत चारी ॥
मुनिजन धन सर्वस शिव प्राना ❀ बालकेलि रस तेहिं सुख माना ॥
बारहिंते निज हित पति जानी ❀ लक्ष्मण रामचरण रति मानी ॥
भरत शत्रुहन दोनों भाई ❀ प्रभु सेवक जस प्रीति बढाई ॥
श्याम गौर सुन्दर दोउ जोरी ❀ निरखहिंछविजननी तृणतोरी ॥
चारिउ शील रूप गुणधामा ❀ तदपि अधिकसुखसागरराम ॥
हृदय अनुग्रह इन्दुप्रकाशा ❀ सूचत किरण मनोहरहासा ॥
कबहुँ उछंग कबहुँ वरपलना ❀ मातु दुलार करहिं प्रियललना ॥

दोहा--व्यापक ब्रह्म निरंजन, निर्गुण विगत विनोद ॥
सो अज प्रेम भक्तिवश, कौशल्याकी गोद ॥ २२४ ॥

काम कोटि छवि श्याम शरीरा ❀ नीलकंज वारिद गंभीरा ॥
अरुणचरण पंकज नखजोती ❀ कमलदलन बैठे जनु मोती ॥
रेख कुलिश ध्वज अंकुशसोहै ❀ नूपुरध्वनि सुनि मुनि मन मोहै ॥
कटिकिंकिणी उदरत्रयरेखा ❀ नाभि गँभीर जान जेहि देखा ॥
भुजविशाल भूषणयुत भूरी ❀ हिय हरिनख शोभा अति रूरी ॥
उरमणिहार पदिककी शोभा ❀ विप्रचरण देखत मन लोभा ॥
कम्बुकंठ अति चिबुक सुहाई ❀ आनन अमितमदन छविछाई ॥

१ सीकर अर्थात् एक पानीके बूंदसे तीनों लोक अर्थात् संपूर्ण ब्रह्मांडको प्रकाश करने हारा । २ प्रीति । ३ माता ।

दुइ दुइ दशन अधर अरुणारे ❀ नाशा तिलकको बरणे पारे ॥
सुन्दरश्रवण सुचारु कपोला ❀ अतिप्रिय मधुर सुतोतरि बोला॥
नीलकमल दोउनयनविशाला ❀ बिकटभृकुटिलटकनवर भाला॥
चिक्कन कच कुंचित गभुआरे ❀ बहु प्रकार रचि मातु सँवारे ॥
पीतझिंगुलिया तनुपहिराये ❀ जानु पाणि विचरत महिभाये ॥
रूप सकहिंनहिंकहि श्रुतिशेषा ❀ सोजाने स्वप्नेहु जिन देखा ॥

दोहा-सुखसन्दोह मोहपर, ज्ञान गिरा गोतीत ॥
दम्पति परम प्रेम वश, करि शिशुचरितपुनीत२२५॥

इहि विधि राम जगत पितु माता ❀ कोशलपुर वासिन सुखदाता ॥
जिन रघुनाथ चरणरति मानी ❀ तिनकी यह गति प्रगट भवानी॥
रघुपतिविमुख यतन कर कोरी ❀ कवन सकै भवबन्धन छोरी ॥
जीव चराचर वश करिराखे ❀ सो माया प्रभु सों भय भाखे ॥
भृकुटि विलास नचावै ताही ❀ असप्रभुछांडिभजियकहुकाही॥
मन क्रम वचन छांड़ि चतुराई ❀ भजतहिं कृपा करैं रघुराई ॥
इहिविधिशिशुविनोदप्रभुकीन्हा ❀ सकलनगरवासिन्हसुखदीन्हा ॥
लै उछंग कबहूं हलरावैं ❀ कबहुँ पालने घालि झुलावैं ॥

दोहा-प्रेममगन कौशल्या, निशि दिन जात न जान ॥
सुत सनेह वश मातुसब, बालचरितकर गान॥२२६॥

एक बार जननी अन्हवाये ❀ करि शृंगार पलँग पौढाये ॥
निज कुल इष्टदेव भगवाना ❀ पूजा हेतु कीन्ह पकवाना ॥
करि पूजा नैवेद्य चढावा ❀ आपु गई जहँ पाक बनावा ॥
बहुरि मातु तहँवाँ चलि आई ❀ भोजन करत दीख रघुराई ॥
गइ जननी शिशुपहँ भयभीता ❀ देखा बाल तहां पुनि सूता ॥
बहुरि आइ देखा सुत सोई ❀ हृदय कम्प मन धीर नहोई ॥
यहां वहां दुइ बालक देखा ❀ मतिभ्रम मोरि कि आनविशेषा॥
देखि रामजननी अकुलानी ❀ प्रभु हँसि दीन मधुरमुसुकानी॥

१ आनंदके समुद्र। २कारण मायासेपरे। ३वाणी। ४इन्द्रियनतेपरे। ५ भीगावसी। ६भक्तिहीन

दोहा–दिखरावा मातहि निज, अद्भुतरूप अखण्ड ॥
रोम रोम प्रति राजहिं, कोटि कोटि ब्रह्मण्ड ॥ २२७ ॥

अगणितरविशशिशिवचतुराननं ❀ बहुगिरिसरितसिंधुमहिकाननं ॥
काल कर्म गुण दोष स्वभाऊ ❀ सो देखा जो सुना नकाऊ ॥
देखी माया सबविधि गाढ़ी ❀ अति सभीत जोरे कर ठाढ़ी ॥
देखा जीव नचावै जाही ❀ देखी भक्ति जो छोरै ताही ॥
तनुपुलकितमुखवचन नआवा ❀ नयनमूंदि चरणन शिरनावा ॥
विस्मयवंत देखि महतारी ❀ भये बहुरि शिशुरूप खरारी ॥
अस्तुति करिनजाय भयमाना ❀ जगतपिता मैं सुतकरिजाना ॥
हरिजननिहिबहुविधि समुझाई ❀ यहजनि कतहुँ कहसिसुनुमाई ॥

दोहा–बार बार कौशल्या, विनय करै करजोरि ॥
अबजनि कबहूं व्यापई, प्रभु मोहिं माया तोरि २२८ ॥

बालचरितहरि बहुविधिकीन्हा ❀ अति आनँद दासनकहँ दीन्हा ॥
कछुककाल बीते सब भाई ❀ बड़े भये परिजनसुखदाई ॥
चूड़ाकरण कीन्ह गुरु आई ❀ विप्रन्ह बहुत दक्षिणा पाई ॥
परममनोहर चरित अपारा ❀ करत फिरत चारिउ सुकुमारा ॥
मन क्रम वचन अगोचर जोई ❀ दशरथ अजिरे विचर प्रभु सोई ॥
भोजन करत बुलावत राजा ❀ नहिंआवहिं तजि बालसमाजा ॥
कौशल्या जब बोलन जाई ❀ ठुमकिठुमकि प्रभुचलहिं पराई ॥
निगम नेति शिव अन्त न पावा ❀ ताहि धरै जननी हठि धावा ॥
धूसर धूरि भरे तनु आये ❀ भूपति विहँसि गोद बैठाये ॥

दोहा–भोजन करत चपल चित, इत उत अवसर पाइ ॥
भाजि चलैं किलकत वदन, दधि ओदनं लपटाइ २२९

बालचरित अतिसरल सुहाये ❀ शारद शेष शम्भु श्रुति गाये ॥
जिनकर मन इनसन नहिंराता ❀ ते जगवंचक किये विधाता ॥

---

१ विराट्रूप। २ चन्द्र। ३ ब्रह्मा ४ पर्व्वत। ५ नदियां। ६ समुद्र। ७ पृथ्वी। ८ वन ९ चतुर। १० आश्चर्ययुक्त। ११ मूंडन-कर्णवेध। १२ आंगन। १३ नंगेबिनावस्त्र। १४ भात। १५ ध्म

भये कुमार[1] जबहिं सब भ्राता ❀ दीन्ह जनेऊ गुरु पितु माता ॥
गुरु गृह गये पढन रघुराई ❀ अलपकाल विद्या सब पाई ॥
जाकी सहज श्वास श्रुति चारी ❀ सो हरि पढ यह कौतुक भारी ॥
विद्या विनय निपुण गुणशीला ❀ खेलहिं खेल सकल नृपलीला ॥
करतल बाण धनुष अति सोहा ❀ देखत रूप चराचर मोहा ॥
जेहि वीथिन विचरहिं सबभाई ❀ थकितहोहिंलखि लोगलुगाई ॥
दोहा--कोशलपुरवासीनर, नारि वृन्द अरु बाल ॥
प्राणहुंते प्रिय लागहीं, सबकहँ राम कृपाल ॥ २३० ॥

## अथ क्षेपक ॥

यक दिन एक सलूका आवा ❀ नृपके द्वारे कीश[2] नचावा ॥
देखि राम ठानी मचिलाई ❀ कहेउ मोहिं कपि देउ मँगाई ॥
भूप मँगाय देन बहु[3] लागे ❀ तदपि न लेत रुदत पुनि आगे ॥
तब नृप भाष्यो गुरुते जाई ❀ सुनि वशिष्ठ बोले हरषाई ॥
जेहिहित हठ ठानत सुखदानी ❀ सो कपि और सुनो मम बानी ॥
केशरिपुत्र नाम हनुमाना ❀ पंपापुरमें जिनकर थाना ॥
सो सुग्रीव निकट नृपराई ❀ दूत पठावहु लेहु बुलाई ॥
तुरत भूप भट भूरि पठाये ❀ सकल सुकंठ[4] पास चलि आये ॥
दोहा--कह्यो नृपति संदेश जब, तुरत दिये कपिराय ॥
आये रघुपति ढिग जबै, लीनो हृदय लगाय ॥ २३१ ॥
जहँ जहँ खेलैं राम सुरंगा ❀ तहँ तहँ कपि राखैं निज[5] संगा ॥
यक दिन राम पतंग उड़ाई ❀ देवलोकसो पहुँची जाई ॥
तहँ हरिसुत जयंतकी नारी ❀ अति विचित्र सो चंग[6] निहारी ॥
कियो विचार पतंग जासुकर ❀ सो जन कैसोहै सुंदरवर ॥
पकर लई तब प्रभुने जानी ❀ बोले महावीरसों बानी ॥
किन पकरी यह चंग हमारी ❀ देखहु जाय छुड़ाउ विचारी ॥
तुरत पवनसुत जाय निहारी ❀ देहु छांडि पुनि गिरा[7] उचारी ॥
बोली जासु चंग यह आही ❀ दरशन तासु कीन हम चाही ॥

१ आठवर्षस उपरांत कौमारअवस्था कहतेहैं । २ बंदर । ३ अनेक । ४ सुग्रीव । ५ अपने । ६ पतंग । ७ वाणी ।

ताहीते याको हम गहेऊ ❀ आय पवनसुत प्रभुते कहेऊ ॥
सुनि प्रभु कहा कहो तुमजाई ❀ चित्रकूट महँ देब दिखाई ॥
दोहा-जाय कही हनुमान पुनि, छोड़दीन सुखपाय ॥
खैंची राम पतंग तब, रहे मोद मन छाय ॥ २३२ ॥

॥ इति क्षेपक ॥

बन्धु सखा सब लेहिं बुलाई ❀ वन मृगया[1] नित खेलहिं जाई ॥
पावनमृग[4] मारहिं जिय जानी ❀ दिनप्रति नृपहिं देखावहिं आनी ॥
जे मृग राम बाणके मारे ❀ ते तनु[5] तजि सुरलोक सिधारे ॥
अनुज[6]सखासँग भोजनकरहीं ❀ मातु पिता आज्ञा अनुसरहीं ॥
ज्यहिविधि सुखीहोहिंपुरलोगा ❀ करहिंकृपानिधि सोइ संयोगा ॥
वेद पुराण सुनहिं मनलाई ❀ आपु कहहिं अनुजहिं समुझाई ॥
प्रातकाल उठिके रघुनाथा ❀ मातु पिता गुरु नावहिं माथा ॥
आयसुमांगि करहिं पुरकाजा ❀ देखि चरित हर्षहिं मन राजा ॥
दोहा-व्यापक अकल[7]अनीह[8] अज[9], निर्गुण नाम नरूप ॥
भक्त हेतु नाना विधिहि, करत चरित्रअनूप ॥ २३३ ॥
यह सब चरित कहा मैं गाई ❀ आगिल कथा सुनहु मन लाई ॥
विश्वामित्र महामुनि ज्ञानी ❀ बसहिंविपिनशुभआश्रमजानी ॥
तहँ जप यज्ञ योग मुनि करहीं ❀ अति मारीच सुबाहुहि डरहीं ॥
देखत यज्ञ निशाचर धावहिं ❀ करहिं उपद्रव मुनि दुख पावहिं ॥
गाधितनय[10] मन चिन्ताव्यापी ❀ हरि विनु मरहिं न निशिचरपापी ॥
तब मुनिवर मन कीन्ह विचारा ❀ प्रभु अवतरेउ हरण महिभारा ॥
यहि मिसु देखौं प्रभुपद जाई ❀ करि विनती आनौं दोउ भाई ॥
ज्ञान विराग सकलगुणअयनौ[11] ❀ सो प्रभु मैं देखब भरि नयना ॥
दोहा-यहिविधि करत मनोरथ, जात न लागी बार ॥
करि मज्जन सरयू सलिल[12], गये भूप दरबार ॥ २३४ ॥
मुनि आगमन सुना जब राजा ❀ मिलन गयउ लै विप्र[13] समाजा ॥

१ एकत्र। २ आनंद। ३ शिकार। ४ हरिण। ५ शरीर। ६ भाई। ७ सम्पूर्णकलाते रहित। ८ चेष्टारहित। ९ अजन्मा। १० विश्वामित्र। ११ धाम। १२ जल। १३ ब्राह्मण।

करि दण्डवत मुनिहिं सनमानी ❀ निज आसन बैठारे आनी ॥
चरण पखारि कीन्ह अति पूजा ❀ मोसम धन्य आजु नहिं दूजा ॥
विविध भाँति भोजन करवावा ❀ मुनिवरहृदय हर्ष अति छावा ॥
पुनि चरणन मेले सुतचारी ❀ राम देखि मुनि देह विसारी ॥
भये मगन देखत मुख शोभा ❀ जनु चकोर पूरण शशि लोभा ॥
तब मन हर्ष वचन कह राऊ ❀ मुनि अस कृपा कीन्ह नहिं काऊ॥
केहिकारण आगमन तुम्हारा ❀ कहहु सो करत नलाउब वारा ॥
असुर समूह सतावहिं मोहीं ❀ मैं याचन आयउँ नृप तोहीं ॥
अनुज समेत देहु रघुनाथा ❀ निशिचर वध मैं होब सनाथा ॥

दोहा–देहु भूप मन हर्षित, तजहु मोह अज्ञान ॥
धर्म्मसुयशनृप तुम कहँ, इनकहँ अति कल्यान २३५

सुनि राजा अति अप्रियवानी ❀ हृदयकम्पमुखद्युतिकुम्हिलानी॥
चौथेपन पायउँ सुत चारी ❀ विप्र वचन नहिं कहेउ विचारी ॥
माँगहु भूमि धेनु धन कोषा ❀ सर्वस देउँ आजु सहरोषा ॥
देह प्राणते प्रिय कछु नाहीं ❀ सोउमुनि देउँनिमिष इक माहीं॥
सबसुत प्रिय मोहिं प्राणकिनाईं ❀ राम देत नहिं बनै गुसाईं ॥
कहँ निशिचर अति घोर कठोरा ❀ कहँ सुंदरसुत परम किशोरा ॥
सुनि नृपगिरा प्रेमरससानी ❀ हृदय हर्ष माना मुनि ज्ञानी ॥
तब वसिष्ठ बहुविधि समुझावा ❀ नृप संदेह नाश कहँ पावा ॥
अति आदर दोउ तनय बुलाये ❀ हृदय लाइ बहुभाँतिसिखाये ॥
मेरे प्राणनाथ सुत दोऊ ❀ तुम मुनि पिता आननहिं कोऊ

दोहा–सौंपे भूपति ऋषिहि सुत, बहुविधि देइ अशीश॥
जननी भवन गये प्रभु, चले नाइ पदशीश ॥ २३६ ॥

सो०–पुरुषसिंह दोउ वीर, हर्षि चले मुनि भय हरण॥
कृपासिंधुमतिधीर, अखिलविश्व कारण करण॥२९॥

चलत विदा कीने हनुमाना ❀ मिलिहैं वनहिं कहीं भगवाना ॥

१ राजादशरथ । २ निकाय । ३ लक्ष्मणजी । ४ कांति । ५ वृद्धापा । ६ राम लक्ष्मण-भरत-शत्रुघ्न । ७ सयाना । ८ पल । ९ सम्पूर्णविश्व ।

अरुणनयन उर बाहु विशाला ❀ नीलजलजतनुश्याम तमाला ॥
कटि पटपीत कसे वरभांथा ❀ रुचिर चाप सायक दुहुँहाथा ॥
श्याम गौर सुन्दर दोउभाई ❀ विश्वामित्र महानिधि पाई ॥
प्रभु ब्रह्मण्यदेव मैं जाना ❀ मोहिं हित पिता तजे भगवाना ॥
चलेजात मुनि दीन्ह दिखाई ❀ सुनि ताडका क्रोध करि धाई ॥
एकहि बाण प्राण हरिलीन्हा ❀ दीनजानि त्यहि निजपददीन्हा ॥
तब ऋषि निजनाथहिंजियचीन्हा ❀ विद्यानिधिकहँ विद्या दीन्हा ॥
जाते लागि न क्षुधा पियासा ❀ अतुलितबल तनु तेजप्रकाशा ॥

**दोहा–आँयुध सकल समर्पिके, प्रभु निज आश्रम आनि ॥**
**कन्द मूल फल भोजन, दिये भक्तहित जानि॥२३७॥**

प्रातकहा मुनिसन रघुराई ❀ निर्भय यज्ञ करहु तुम जाई ॥
होम करन लागे मुनि झारी ❀ आपु रहे मखकी रखवारी ॥
सुनि मारीच निशाचर कोँही ❀ लै सहाय धावा मुनिद्रोही ॥
बिनुफर बाण राम तेहि मारा ❀ शतयोजन गा सागर पारा ॥
पावकशर सुबाहु पुनि मारा ❀ अनुजनिशाचर कटक सँहारा ॥
मारिअसुर द्विज निर्भयकारी ❀ अस्तुति करहिं देवमुनिझारी ॥
तहँ पुनि कछुक दिवस रघुराया ❀ रहे कीन विप्रन पर दाया ॥
भक्तिहेतु बहु कथा पुराना ❀ कहैं विप्र यद्यपि प्रभु जाना ॥
तब मुनि सादर कहा बुझाई ❀ चरित एक प्रभु देखिय जाई ॥
धनुषयज्ञ सुनि रघुकुलनाथा ❀ हर्षि चले मुनिवरके साथा ॥
आश्रम एक दीख मगमाहीं ❀ खग मृग जीव जन्तु तहँ नाहीं ॥
पूछा मुनिहिं शिला प्रभु देखी ❀ सकलकथाऋषिकहीविशेषी ॥

*किसी समय ब्रह्माने एक कन्या उत्पन्न कर उसका नाम अहल्याधरा जिसको परम सुंदरी देख सब सुर मुनि मोहित हो इच्छा करनेलगे. ब्रह्माजीने वह कन्या गौतमजीको धरोहरकी नाईं सौंपकर चलेगये. कुछ काल उपरांत जब फिर ब्रह्माजी आये मुनिसे पूंछा वह कन्या क्या की मुनिने कहा लीजिये. ऐसा कह सन्मुख उपस्थित करदी तब पितामहने उनकी जितेन्द्रिय

१ श्रेष्ठतरकस। २ बला अतिबला दौविद्या जिनते सब ज्ञज उत्पन्नभयेहैं। ३ यज्ञ। ४ क्रोध करके। ५ अग्निबाण। ६ दिन। ७ पक्षी।

दोहा-गौतमनारी शापवश, उपल देह धरि धीर ॥
चरण कमल रज चाहती, कृपा करहु रघुवीर ॥२३८॥

छंद मात्रात्रिभंगी ॥

परसतपदपावन शोकनशावन प्रगट भई तपपुंजसही ॥
देखतरघुनायकजनसुखदायकसन्मुखहोइकरजोरिरही ॥
अतिप्रेमअधीरापुलकशरीरामुखनहिंआवैवचनकही ॥
अतिशयबड़भागीचरणनलागीयुगलनयनजलधारवही
धीरजमनकीन्हा प्रभुकहँचीन्हा रघुपतिकृपाभक्तिपाई ॥
अतिनिर्मलवानी अस्तुतिठानीज्ञानगम्यजयरघुराई ॥
मैंनारि अपावनिप्रभुजगपावन रावणरिपुजनसुखदाई ॥
राजीवविलोचनभवभयमोचन पाहिपाहिशरणहिंआई ॥
मुनिशापजोदीन्हाअतिभलकीन्हापरमअनुग्रहमैंमाना ॥
देखेउँभरिलोचन हरिभवमोचन यहैलाभशंकरजाना ॥
विनती प्रभुमोरी मैंमति भोरी नाथ न वरमांगौं आना ॥
पदकमलपरागा रस अनुरागा ममनमधुपकरैपाना ॥
जेहिपद सुरसरितापरमपुनीताप्रगटभईशिवशीशधरी ॥

तासे सन्तुष्ट होकर वह कन्या उन्हींको प्रदान करदी तब इन्द्रको बडा क्षोभ हुआ. एक दिन गौतमजी तो घर नहींथे तब इन्द्र गौतमजीका स्वरूप धर द्वारपर पुकार अहल्यासे कहा कि हम कामातुर हैं तब अहल्याने कहा महाराज इस वेलामें आपका ज्ञान कहांगया ? उत्तर दिया कि तू पतिव्रता है पतिके वचनको मान. तब वह आज्ञाभंग नकरसकी और कार्यकी सिद्धिमें तत्पर हुई उसी समय गौतमऋषिने द्वारपर पुकारा पतिका शब्द पुनः सुन चितामें होय कोपकर इंद्रसे पूँछा कि सत्य बोल तू कौन है ?-तब इन्द्रने डरकर नाम कहदिया अहल्या इंद्रको छिपाय किवाड खोलनेगई तब ऋषिने पूंछा इतनी देर कैसे हुई तब अहल्याने झूंठ बोला. ऋषिने ध्यानसे सब चरित जान इन्द्रको शापदिया कि तेरे शरीरमें सहस्र भग होजायँगी और अहल्याको साप दियाकि तू शिलाहो जब रामचंद्र आवेंगे तब पुनः अपने शरीरको प्राप्तहोगी ॥

सोईपदपंकजज्यहिपूजतअजममशिरधरेउकृपालुहरी
यहिभाँतिसिधारी गौतमनारी बारबारहरिचरणपरी ॥
जोअतिमनभावासोवरपावागइपतिलोकअनन्दभरी॥

दोहा–अस प्रभु दीनबन्धु हरि, कारणरहित कृपाल ॥
तुलसिदास शठ ताहि भज, छांडि कपट जंजाल २३९

चले राम लक्ष्मण मुनिसंगा ❀ गये जहाँ जगपावनि गंगा ॥
अनुज सहित प्रभुकीन्हप्रणामा ❀ बहुप्रकार सुख पायउ रामा ॥
पुनि सुरसरि उत्पति रघुराई ❀ कौशिकसन पूछा शिरनाई ॥

## अथ कथा क्षेपक–गंगाजीकी उत्पत्तिकी ।

कह मुनि प्रभु तव कुल इकराजा ❀ नाम सगर तिहुँलोक विराजा ॥
तेहिके युग भामिनि सुकुमारी ❀ केशिनि ज्येष्ठ सुमति लघुप्यारी॥
सबप्रकार सम्पति सुरभ्राजा ❀ सुतविहीन मनविस्मय राजा ॥
एकसमय भामिनि दोउ साथा ❀ गये वन तनयहेतु रघुनाथा ॥
सघन सफल तरु सुन्दर नाना ❀ तहँ भृगुमुनि तपतेजनिधाना ॥

दोहा–सहितनारि नृप मुदित मन, रहे वर्ष शतएक ॥
कीन्हें तप बल देखि भृगु, अस्तुति कीन्ह अनेक २४०

कहि निजदुख प्रणामनृपकीन्हा ❀ दै अशीश तब मुनि वर दीन्हा॥
नृपरानीसन मुनि अस भाषा ❀ लेहु सोवर जोजेहि अभिलाषा॥
सुनि मुनिवचन शीशतिननावा ❀ देहुनाथ जो अति मनभावा ॥
एकहि कह्यो एकसुत होना ❀ दूसरि साठिसहस गुण लोना॥
हर्षित भयो सुभग वर पाई ❀ पाणि जोरि चरणन शिरनाई ॥
सहित भामिनी अवधहिं आये ❀ हर्ष सहित कछुदिवस गँवाये ॥
जानि सुघरि सुन्दरि सुखदाई ❀ तब केशिनि असमंजस जाई ॥
सुमति प्रसव यक तुम्बरि सोई ❀ भये सुत प्रकट कहे मुनि जोई॥
निरखे सुत हरषित सब होई ❀ मंगलचार किये सब कोई ॥
हर्ष सहित दिये दान नरेशू ❀ पूजि विप्र गुरु गौरि गणेशू ॥
घृतघट सुन्दर विविध मँगाये ❀ ते सब सुत नृपतिन महँ नाये ॥

१ गंगाजी। २ दोनों। ३ पुत्र। ४ चिंता। ५ वृक्ष। ६ हाथ। ७ त्रिन। ८ उत्पन्न किया।

दोहा-यहि विधि भये सकल सुत, पूजे सब मन काम॥
जाइँ दिवस निशि हर्ष वश,सुनहु राम घनश्याम२४१
परिजन पुरजन घरनि नरेशू ❀ अति आनँद तनु मिटा अँदेशू॥
बालकेलि कर भये कुमारा ❀ लीला करैं अगम संसारा॥
होइँसोकाज सकल मनचीते ❀ यहिसुख बसत बहुत दिन बीते॥
सरयू नदी अवध जो अहई ❀ विमल सलिल उत्तर तट बहई॥
प्रजालोकके बालक नाना ❀ नित उठि तहां करैं अस्नाना॥
असमंजस तहँ तरणी आनी ❀ तिनहिं चढ़ाइ बोरि निजपानी॥
भये प्रजा सब परम दुखारी ❀ बालक वधँ सुनि सुनहु खरारी॥
सकल गये जहँ बैठ नृपाला ❀ बोले वचन नाइ पद भाला॥
तुम नृप चहहु प्रजाप्रतिपाला ❀ सुत तुम्हार भा सबकर काला॥
तजब देश तव सुनहु नरेशू ❀ विनातजे नहिं मिटै कलेशू॥
दोहा-तव सुत कीन्हें पाप बहु, मारे बालक वृन्द॥
तुमकहँ प्राण समान यह,सकलप्रजन कहँ मन्द२४२
प्रजा गिरा सुनि धीरज दीन्हा ❀ सुतहि देशते बाहर कीन्हा॥
तासु तनय जग विदित प्रभाऊ ❀ गुणनिधि अंशुमान तेहि नाऊ॥
बसत हृदय नृपके सो कैसे ❀ फणिमणि मीन सलिल रहजैसे॥
गये प्रजा सब निजनिजधामा ❀ भये विलोकि मनहिं विश्रामा॥
बहुरि नृपति मन कीन्ह विचारा ❀ आइ भयोपन चौथ हमारा॥
द्विजमंत्री गुरुसुतहु बुलाये ❀ हिमगिरि विन्ध्यमध्यतब आये॥
रुचिर वेदिका एक बनाई ❀ देखत बनइ बरणि नहिं जाई॥
मखं अरम्भ छांडे तब तुरंगा ❀ वेगवन्त जिमि देखिय उरगा॥
दोहा-सुरपति सुनि भय दारुणहिं,मनमहँकरिअनुमान
आन तुरँग तबलीन्हेंउ,मर्म न काहू जान॥२४३॥
राखे आनि कपिल मुनि पाहीं ❀ कोउ न जान काहुहि गमनाहीं॥
जुगवत रहे जे सुभट सयाने ❀ लेत तुरग तिनहूँ नहिं जाने॥

१रानियां। २ आठवर्षके। ३ निर्मल। ४ जल। ५ नाव। ६ अपनेहाथसे। ७ नाश। ८ श्रीरामचंद्र। ९ मस्तक। १० यज्ञ। ११ घोड़ा। १२ सर्प।

तिन सब आय कहा नृप पाहीं ❀ महाराज हम कहत डराहीं ॥
लीन्ह तुरँग को जान न कोई ❀ कहा करिय जो आयसु होई ॥
सुनत वचन नृप विस्मय पाये ❀ सकल सुतन कहँ तुरत बुलाये ॥
जाहु तुरँग तुम हेरहु जाई ❀ सकल चले चरणन शिरनाई ॥
सुरपति सम देखिय सब वीरा ❀ सकल धनुर्द्धर अति रणधीरा ॥
तिनहिं चलत धरणी अकुलाई ❀ बलि पशु जीव भये सब आई ॥
सुमनवाटिका उपवन बागा ❀ सरित कूप वापिका तडागा ॥
नगर गाँव मुनीश थल नाना ❀ गिरिकन्दर कानन अस्थाना ॥

**दोहा-इहिविधि खोजेहु तुरँग तिन,आयेभूपति पाहिं॥**
**चरणन माथहि नाइ कहि, खोजअश्वकीनाहिं२४४॥**

खोदहु महि सुत फेरि पठाये ❀ चले सकल पूरवदिशि आये ॥
तिनकेकर जिमिकुलिशसमाना ❀ योजन भरि खोदहिं बलवाना ॥
देखि अतुल बल देव डराने ❀ करहिं कहा सकल सकुचाने ॥
शोधत महि पताल सब आये ❀ दिग्गज देखि एक शिरनाये ॥
तिहिंपूछा सबकथा सुनाये ❀ बहुरि सकल दक्षिणदिशिआये ॥
इहिविधि पुनि दूसर गज देखा ❀ अतिउतंगगुण विमल विशेषा ॥
ताहू कहँ प्रणाम तिन कीन्हें ❀ चले खनत पश्चिम चित दीन्हें ॥
तीसर देखि प्रदक्षिण कीन्हा ❀ पुनिउत्तरदिशि शोधहिलीन्हा ॥
दिग्गज श्वेत निरखि सुखपाये ❀ सकलकपिलमुनिपहँपुनिआये ॥
खोदत मही पार नहिं पावा ❀ सोइभाचहुँदिशिजलधिसुहावा ॥

**दोहा-देखिनि आइ तुरंग तब, बाँधा मुनिवर पास ॥**
**बोले वचन सकोप करि,भाचहु सबकर नाश॥२४५॥**

खोदीमहि हम चारिउ कोधा ❀ रेरे दुष्ट बहुत तोहिं शोधा ॥
कोउ कह चोर दीख बहु होई ❀ इहिसम छली और नहिं कोई ॥
परधन लै पताल पुनि आये ❀ तस्कर मुनिवर वेष बनाये ॥

---

१ इन्द्र । २ फुलवारी । ३ नदी । ४ तलाव । ५ वन । ६ ऊंचा । ७ दिशाओंके उन्मत्तहाथी । ८ समुद्र । ९ घोड़ा । १० चोर ।

कोउ कहै यह मुनिवर नाहीं ❀ समुझि देखि लक्षण मन माहीं ॥
कोउ कह बक तप कीन्ह अपारा ❀ अहो दुष्ट है तुरँग हमारा ॥
सुनत वचन मुनि चितवा जबहीं ❀ भये भस्म सब क्षणमें तबहीं ॥
उमावचन जेहि समुझि नबोला ❀ सुधाहोइ विष तिक्तमओला ॥
पावकजानि धरहिं कर प्रानी ❀ जरहिंकाहिनहिं तेअभिमानी ॥
जानि गरल जे संग्रह करहीं ❀ सुनहु राम ते काहे न मरहीं ॥
क्रोधकियो तिनकिये विचारा ❀ भये सकल तेहिते जरिक्षारा ॥
इहाँ नृपति अँशुमान बुलाये ❀ नहिं आये सब तिनहिं पठाये ॥
दोहा-दीन्हीं नृपति अशीश तब, अतिहितबारहिंबार ॥
बेगि फिरहुले तुरँग सुत, मेरे प्राणअधार ॥ २४६ ॥
चले नाइ पद शीश कुमारा ❀ विष्णुभक्त दुहुँ कुलउजियारा ॥
जहँ तहँ देखि मुनिनके धामा ❀ पूछि खबरि करि दण्डप्रणामा ॥
पन्नगे अहिसन पाइ अशीशा ❀ चहुँदिग्गज कहँ नायउ शीशा ॥
यहिविधि शोधत मगमहँ जाता ❀ मिलेगरुड सुमतीकर भ्राता ॥
चरण परत तब आशिष दयऊ ❀ जरेसकल जेहिविधि सोकहेऊ ॥
सुनतहि वचन सोचभाभारी ❀ दिये खगेश दिखाय सुवारी ॥
अंशुमान तहँ मज्जन कीन्हा ❀ क्रमक्रमसबहिंजलांजलिदीन्हा ॥
बहुरि गरुड़ बोले सुन भ्राता ❀ मैं तोहिं कहौं करिय यक बाता ॥
सो०-करु सुत सोइ उपाय, गंगा आवहिं अवनि महँ ॥
दरशनते अघ जाय, मज्जन कीन्हें परमसुख ॥ २४७ ॥
षष्टिसहस तरिहैं येही विधि ❀ गंगा पाय परम पावननिधि ॥
सुनि अस वचन हृदयमनभाये ❀ सहित गरुड़ मुनिवर पहँआये ॥
तब खगेश मुनि चरणन नायउ ❀ पूरुबकथा सकल मुनि गायउ ॥
आशिष दइ तुरँग मुनि दीन्हा ❀ हर्षिहृदय निजअश्वहिचीन्हा ॥
नगर समीप गरुड़ पहुँचाई ❀ गये भवन निज तब रघुराई ॥
यहा तुरँगले नृप शिरनाई ❀ षष्टिसहस मुनि कथा सुनाई ॥

१ पार्वती। २ अमृत। ३ अग्नि। ४ विष। ५ शेषनाग।

विस्मय हर्षविवश नृप भयऊ ❀ कीन्हा यज्ञ दान बहु दयऊ ॥
बहुविधि नृपति राजपुनि कीन्हा ❀ प्रजालोगकहँ अतिसुखदीन्हा ॥
दोहा-अंशुमानहित राजदे, निज मन हरिपद लाग ॥
गयउसगरतपकाजवन, हृदयअधिकअनुराग २४८
तासु तनय दिलीपनृप भयऊ ❀ वन तप हेतु उतरदिशि गयऊ ॥
वहां अगम तप कीन्ह नृपाला ❀ भये कालवश गयेकछुकाला ॥
किहिविधि कहुँ दिलीप प्रभुताई ❀ सेवैं सकल नृपति जेहि आई ॥
जुवत जासु मुख सुरपतिरहहीं ❀ महिमातासुकौनिकविकहहीं ॥
भागीरथ अस सुत भयो जासू ❀ पितुसमप्रीति अधिकउरतासू ॥
तिनहिं बोलि नृप दीन्हेउ राजू ❀ आपचले उठि तपके काजू ॥
मनमहँ करत पंथ अनुमाना ❀ सुरसरि आव तजउँ नतु प्राना ॥
मम पितु तनु दीन्हेउ तिसिदेऊं ❀ फिर निज नगरकनामनलेऊं ॥
सो०-यहि विधिकरत विचार, नृपकीन्हेंतपप्रबलतब॥
बीते कछु यक काल, देह तजीकोउप्रगटनाहिं ॥३०॥
जेहिसुरसरिलगितजितनुभूपा ❀ सोतजि मूढ पियाहिं जलकूपा ॥
इहाँ भगीरथ असमन भयऊ ❀ पितुनआव बहुदिनचलिगयऊ॥
काकुत्स्थनामतनययक रहेऊ ❀ दीन्हा राजनीति बहु कहेऊ ॥
कहि सब पूर्वकथा सुतपाहीं ❀ दीन्ह अशीश चले नरनाहीं ॥
निकसत नगर शकुन भल पाये ❀ अतिदिनिविडवनजहँ नृप आये॥
देखि भगीरथ वन सुख पावा ❀ सुरसरि हित तपकहँ मनलावा ॥
एकचरण दोउ भुजा उठाये ❀ रविसन्मुख चितवहिं मनलाये ॥
वर्षसहस बीते यहि भाँती ❀ जात न जाने दिन अरु राती ॥
देखि उग्रतप अजचलिआये ❀ बोले वचन नृपहिं मन भाये ॥
चाहहु नृप सु लेहु वरदाना ❀ बोले नृप करि अजहिं प्रणामा ॥
जो मांगौं सो जानत अहहू ❀ मोसनमांगनप्रभुकिमि कहहू ॥
दोहा-तदपि कहौं प्रभु देहु वर, सब सन्तनकहँवृद्धि ॥

१श्रीगंगाजी । २ कुवाँ । ३ सुत । ४ सघन । ५ दारुण । ६ ब्रह्माजी ।

दूसर मांगों जोरि कर, गंगा आवहिं निद्धि ॥ २४९ ॥
एवमस्तु कहि पुनिविधिकहही ❀ सुरसरि देहुँ राखि को सकही ॥
छूट जाइ पुनि तुरत रसातल ❀ फिरहिननृपति बहुरिसनुभूतल॥
तेहिते कहौं एक तोहिं पाहीं ❀ अति दयालु शंकर मनमाहीं ॥
सोइशिव रखहिं देवसरि आजू ❀ उनहिंजपे तव होइहै काजू ॥
असकहि विधि अन्तरहितभये ❀ बहुरि भगीरथ शिवपहँ गये ॥
विबुधवर्ष अंगुष्ठ अधारा ❀ बार बार शिव नाम उचारा ॥
शिव दयालु प्रगटे तब आई ❀ हाथ जोरि नृप विनय सुनाई ॥
मैं राखब सुरसरि कह ईशा ❀ बहुरि रमापति ध्यान करीशा ॥
दोहा-वहाँदेवसरि शिववचन,सुनि मन कीन्ह विचार॥
जाउँ रसातल शिव सहित,जात न लावौं बार॥२५०॥
अन्तर्यामी शिवहि उपाई ❀ निज शिर जटा सु अगम बनाई ॥
यहाँ भगीरथ अस्तुति कीन्हीं ❀ सुनिमृदुगिराछाँडिविधिदीन्हीं॥
छूटत शोर भयउ जग भारी ❀ चकित देव अहि दिग्गज चारी ॥
सुरसरि पुनि हरजटा समानी ❀ वर्ष एक तहँ रहीं भवानी ॥
कौतुक देखि सकल सुर हरषे ❀ कह जय जयति सुमनबहुवरषे ॥
बहुरि भगीरथ सुमिरण कीन्हा ❀ शिव तब डारिबुन्द इकदीन्हा॥
तेहिते भई तीनि पुनि धारा ❀ एक गई नभ एक पतारा ॥
गइ नभ सोइ भई अघनाशिनि ❀ देवन धरा नाम मन्दाकिनि ॥
दोहा-दूसरि गई पतालमें, नाम प्रभावति हरण दुख ॥
तीसरि भइगंगासोई,सबसन्तनकोकरनसुख॥२५१॥
जलप्रवाह निरखत नृपति, उर अति भयउ अनन्द ॥
जैसेउमड़तासिन्धुतब, पूर्णकला लख चन्द ॥ २५२ ॥
आय भगीरथ पुनि शिरनाये ❀ बोली सुरसरि वचन सुहाये ॥
वेगवन्त नृप रथ तैं आनू ❀ मरुततुरँग रथगति जिमि भानू ॥
तेहिरथ चढि नृपचढु मम आगे ❀ चलिहौं मैं तव पाछे लागे ॥

१ पातालोक । २ पृथ्वी-मृत्युलोक । ३ सूर्य ।

सुनि नृप दिव्यतुरँग रथ आना ❀ चले हृदय सुमिरतभगवाना ॥
चली अग्रकरि नृपहि सुरसरी ❀ देवन मुदित सुमन झरि करी ॥
चलत तेज कछु वरणिनजाई ❀ टूटहिं गिरि तरु शिला सुहाई ॥
करैं कुलाँहल वहु जिय जाती ❀ कमठ नक्र व्याकुल बहु भांती॥
मज्जन करहिं देवता आई ❀ मुनि गण सिद्ध रहे तहँ छाई ॥
सोरठा--तर्पण कर मनलाय,हर्षहृदय नहिं जातकहि ॥
दरशनते अघँ जाय, तरैं सकल मुनि जन कहैं ॥ ३१ ॥
मज्जन कर हरषाय, सुर अजादि सनकादिऋषि ॥
पान करत अघजाय,अस मत सब कोऊ कहैं ॥ ३२ ॥
करै जो मज्जन जप मन लाई ❀ तिनकी महिमा कहिनसिराई ॥
रथपर जात सोह नृप कैसे ❀ तेजवन्त रवि देखिय जैसे ॥
लांघत शैल सुहावन देशा ❀ पाछे सुरसरि अग्र नरेशा ॥
हरिद्वार समीप जब आई ❀ तीर्थ देखि सुरसरि मनभाई ॥
तीरथ हूँ मनभा सुखभारी ❀ आदिप्रयाग पहुँचि अघहारी ॥
तहँ मज्जन कीन्हें दुखजाई ❀ बहुरि देवसरि काशी आई ॥
सो शिवपुरी सहज सुखदाई ❀ वरणि नजाइ मनोहरताई ॥
औरौ तीर्थ विविधविध जानी ❀ गई तहाँ किमि कहौं बखानी ॥
मगंलोगन कहँ करत सनाथा ❀ जाइचली इहिविधि रघुनाथा ॥
दोहा-मिलीजाइपुनिउदधिमहँ, उदधिहृदयसुखमान॥
लगे कहन भागीरथहि, तुम समधन्यनआन ॥२८३॥
कीन्हों अस जस करहि नकोई ❀ तप महिमा बल कस नहिंहोई ॥
सगर तनय तारे ततकाला ❀ हर्षवन्त तब भयो नृपाला ॥
औरौ रहेजे कुलमहँ कोऊ ❀ तिनके संग तरे अब सोऊ ॥
सकल सुरन सँग तहाँ विधाता ❀ नृपसन आय कही असि बाता॥
धन्य भगीरथ जग यश लयऊ ❀ तुम समान नृप और नभयऊ ॥

१ पर्वत । २ वृक्ष । ३ पत्थर । ४ हल्ला । ५ कछुआ । ६ स्नान । ७ पाप । ८ पीनेसे ।
९ पर्वत । १० रास्ता । ११ समुद्र । १२ दूसरे । १३ ब्रह्मा । १४ राजा ।

आपनि सत्य प्रतिज्ञा कियऊ ❀ सम्मत वेद जनन सुख दयऊ ॥
गंगसागर २ सब कोइ कहहीं ❀ अब उलूक देखत रवि डरहीं ॥
भागीरथी नाम अस कहहीं ❀ मुनि सुर सिद्ध नाग यश लहहीं ॥
असविधिकहिनिजलोकहि आये ❀ यहाँ भगीरथ अति सुखपाये ॥
छं०पायो अमित सुख बहुरिपूजासुरसरिहिमनलाइकै ॥
तब दीन्ह आशिष मुदित गंगा नृपगये सुखपाइकै ॥
इहि भाँति सुनि गंगा कथा तब राम ऋषिचरणन नये ।
कहदासतुलसी रामलषणहिंमहामुनिआशिषदये २५
दोहा-कौशिक आशिष अमियसम, पायहर्ष रघुनाथ ॥
प्रभु सुखपाइ कहा बहुरि, वेगि चलिय मुनिनाथ २५४
॥ इति क्षेपक ॥
गाधितनय सब कथा सुनाई ❀ ज्यहिप्रकार सुरसरि महिआई ॥
तबप्रभु ऋषिन्ह समेत नहाये ❀ विविधदान महिदेवन १ पाये ॥
हर्षि चले मुनिवृन्दसहाया ❀ वेगि विदेह नगर २ नियराया ॥
पुररम्यता राम जब देखी ❀ हर्ष अनुज समेत विशेखी ॥
वापी कूप सरित सर नाना ❀ सलिल सुधासम मणिसोपाना ३ ॥
गुंजत मंजु मत्त रस भृङ्गा ४ ❀ कूजत कल बहु वरण विहङ्गा ॥
वरण वरण विकसे जलजाता ५ ❀ त्रिविधसमीर ६ सदा सुखदाता ॥
दोहा-सुमनवाटिका बाग वन, विपुल विहंग निवास ॥
फूलत फलत सुपल्लवित, सोहत पुर चहुँ पास ॥ २५५ ॥
बने न वर्णत नगर निकाई ❀ जहाँ जाइ मन तहाँ लुभाई ॥
चारु बजार विचित्र अटारी ❀ मणिमयविधिजनुस्वकरसँवारी ॥
चौहट सुन्दर गली सुहाई ❀ सन्तत रहहिं सुगन्ध सिचाई ॥

१ ब्राह्मण । २ जनकपुरी । ३ सिढ़ी । ४ भ्रमर । ५ कमल । ६ शीतल-मंद-सुगन्ध, वायु ।

धनिकवणिकवर धनद समाना ॥ बैठे सकल वस्तु ले नाना ॥
मंगलमय मन्दिर सब केरे ॥ चित्रित जनु रतिनाथ चितेरे ॥
पुर नर नारि सुभग शुचि संता ॥ धर्म्म शील ज्ञानी गुणवंता ॥
अति अनूप जहँ जनक निवासू ॥ विथकहिंविबुधविलोकिविलासू ॥
होतचकितचितकोट विलोकी ॥ सकल भुवन शोभाजनुरोकी ॥

दोहा–धवल धाम मणि पुरटपट्ट, सुघटितनानाभाँति ॥
सियनिवाससुंदरसदन, शोभाकिमिकहिजाति २५६

सुभगद्वार सब कुलिश कपाटा ॥ भूप भीर नट मागध भाटा ॥
बनीविशाल बाजि गजशाला ॥ हयगयरथ संकुल सबकाला ॥
शूर सचिव सेनप बहुतेरे ॥ नृप गृह सरिस सदनं सबकेरे ॥
पुरबाहर सर सरित समीपा ॥ उतरे जहँ तहँ विपुल महीपा ॥
देखि अनूप एक अमराई ॥ सब सुपास सब भाँति सुहाई ॥
कौशिक कहेउ मोर मन माना ॥ इहाँ रहिय रघुवीर सुजाना ॥
भलेहिनाथ कहि कृपानिकेता ॥ उतरे तहँ मुनि वृन्द समेता ॥
विश्वामित्र महामुनि आये ॥ समाचार मिथिलापति पाये ॥

दोहा–संगसचिव शुचि भूरि भट, भूसुर वर गुरुज्ञाति ॥
चलेमिलनमुनिनायकहि, मुदितराउइहिभाँति २५७

कीन्ह प्रणाम धरणिधरि माथा ॥ दीन्ह अशीशमुदितमुनिनाथा ॥
विप्रवृन्द सब सादर वन्दे ॥ जानि भाग्य बड़ि राउ अनन्दे ॥
कुशल प्रश्न कहि बारहिंबारा ॥ विश्वामित्र नृपहि बैठारा ॥
तेहि अवसर आये दोउ भाई ॥ गये रहे देखन फुलवाई ॥
श्याम गौर मृदु वयस किशोरा ॥ लोचन सुखद विश्वचितचोरा ॥
उठे सकल जब रघुपति आये ॥ विश्वामित्र निकट बैठाये ॥
भेसबसुखी देखि दोउ भ्राता ॥ वारिविलोचन पुलकित गाता ॥
मूरति मधुर मनोहर देखी ॥ भयउ विदेहँ विदेह विशेषी ॥

दोहा–प्रेममगन मनजानिनृप, करि विवेक धरि धीर ॥

१ कुबेर । २ कामदेव । ३ वज्रकेकिंवार । ४ घर । ५ कृपाकेस्थान । ६ पवित्रमंत्री ।
७ बहुतसेयोद्धा । ८ ब्राह्मण । ९ पास । १० राजाजनक ।

बोलेउ मुनिपद नाइशिर, गद्गद गिरा गँभीर ॥२५८॥
कहहु नाथ सुन्दरदोउबालक ❀ मुनिकुलतिलक कि नृपकुलपालक ॥
ब्रह्मजो निगम नेति कहिगावा ❀ उभय भेषधरि की स्वइआवा ॥
सहज विराग रूप मन मोरा ❀ थकित होत जिमि चंद्र चकोरा ॥
ताते प्रभु पूँछौं सदभाऊ ❀ कहहु नाथ जनि करहु दुराऊ ॥
इनहिं विलोकतअतिअनुरागा ❀ बरबशब्रह्मसुखहि मन त्यागा ॥
कहमुनिविहँसिकहेउनृपनीका ❀ वचनतुम्हार नहोइ अलीका ॥
येप्रियसबहिं जहाँलगि प्राणी ❀ मनमुसुकाहिं राम सुनिवाणी ॥
रघुकुलमणि दशरथके जाये ❀ ममहित लागि नरेश पठाये ॥
दोहा-राम लषण दोउ बंधुवर, रूप शील बलधाम ॥
❀ मखराखेउ सब साखि जग,जीतिअसुर संग्राम२५९
मुनि तवचरण देखि कह राऊ ❀ कहि न सकौं निज पुण्य प्रभाऊ ॥
सुन्दर श्याम गौर दोउ भ्राता ❀ आनँदहूके आनँद दाता ॥
इनकीप्रीति परस्पर पावनि ❀ कहि न जाइ मन भाव सुहावनि॥
सुनहु नाथ कह मुदित विदेहू ❀ ब्रह्मजीव इव सहज सनेहू ॥
पुनिपुनि प्रभुहि चितवनरनाहू ❀ पुलकगात उर अधिक उछाहू॥
मुनिहि प्रशंसि नाइ पद शीशा ❀ चले लिवाइ नगर अवनीशा ॥
सुन्दर सदन सुखद सब काला ❀ तहाँ वास लै दीन्ह भुआला ॥
करि पूजा सब विधि सेवकाई ❀ गयउ राउ गृह विदा कराई ॥
दोहा-ऋषय संग रघुवंशमणि, करि भोजन विश्राम॥
बैठे प्रभु भ्राता सहित, दिवसरहा भरियाम॥२६०॥
लषण हृदय लालसा विशेषी ❀ जाइ जनकपुर आइय देखी ॥
प्रभु भय बहुरि मुनिहिं सकुचाहीं ❀ प्रकट न कहहिंमनहिं मुसुकाहीं॥
राम अनुज मनकी गतिजानी ❀ भक्तवछलता हियहुलसानी ॥
परमविनीत सकुचि मुसुकाई ❀ बोले गुरु अनुशासनपाई ॥
नाथ लषण पुर देखन चहहीं ❀ प्रभु सकोचडर प्रगट न कहहीं॥

१ पुलकितवाणी । २ प्रीति । ३ पवित्र । ४ मनुष्यनमेंजैसेसिंह । ५ आनंद ।
६ पृथ्वीपतिराजा जनक । ७ एकमहर ।

जो राउर अनुशासन पाऊं ❀ नगर देखाइ तुरत लै आऊं ॥
सुनिमुनीश कह वचन सप्रीती ❀ कस न राम राखहु तुम नीती ॥
धर्म्मसेतु पालक तुम ताता ❀ प्रेम विवश सेवक सुखदाता ॥
दोहा--जाइ देखि आवहु नगर, सुख[1]निधान दोउ भाइ ॥
करहु सफल सबकेनयन, सुन्दरवदनदिखाइ ॥ २६१ ॥
मुनि पदकमल वन्दि दोउ भ्राता ❀ चले लोकलोचनसुखदाता ॥
बालक वृन्द देखि अतिशोभा ❀ लगे संग लोचन मनलोभा ॥
पीत वसन परिकर कटि भाथा ❀ चारु चाप शर सोहत हाथा ॥
तनु अनुहरत सुचन्दन खोरी ❀ श्यामल गौर मनोहर जोरी ॥
केहरिकन्धर[2] बाहु विशाला ❀ उरअतिरुचिरनागमणि[3]माला ॥
सुभग[4]श्रवण सरसीरुह लोचन ❀ वदनमयंकतापत्रय मोचन ॥
कानन कनकफूल छबिदेहीं[5] ❀ चितवत चित्त चोरजनुलेहीं ॥
चितवनिचारु भृकुटिवरबाँकी ❀ तिलकरेख शोभा जनुचाँकी ॥
दोहा--रुचिर चौतनी[6] सुभग शिर, मेचक[7] कुंचित[8]केश ॥
नखशिखसुन्दरबन्धुदोउ, शोभासकलसुदेश ॥ २६२ ॥
देखन नगर भूपसुत आये ❀ समाचार पुरवासिन पाये ॥
धाये धाम[9] काम सब त्यागे ❀ मनहु रंक[10] निधि[11] लूटन लागे ॥
निरखि सहज सुन्दर दोउभाई ❀ होहिं सुखी लोचन[12] फलपाई ॥
युवती[13] भवन झरोखनिलागी ❀ निरखहिं रामरूप अनुरागी ॥
कहहिं परस्पर वचन सप्रीती ❀ सखिइन कोटिकामछबिजीती ॥
सुर नर असुर नाग मुनिमाहीं ❀ शोभाअसकहुँ सुनियत नाहीं ॥
विष्णुचारिभुज विधि मुखचारी ❀ विकट वेष मुखपञ्च पुरारी ॥
अपरदेव अस को जग आही ❀ यह छबि सखि पटतरिये[14]जाही ॥
दोहा-वय किशोर सुखमासदन, श्याम गौर सुखधाम ॥
अंग अंग पर वारिये, कोटि कोटि शत काम ॥ २६३ ॥

१ सुखकेस्थान। २ सिंह किशोरके ऐसे। ३ गजमुक्ता। ४ अतिसुंदरकान।
५ छापि दीहे। ६ पगडी। ७ श्यामसचिक्कन। ८ टेढेघुंघुवारेकेश। ९ गृह।
१० दलिद्री। ११ यावत्पदार्थ। १२ नेत्र। १३ स्त्रियां। १४ उपमा।

कहहु सखी अस को तनुधारी ❋ जो न मोह यह रूप निहारी ॥
कोउ सप्रेम बोली मृदुबानी ❋ जोमैं सुना सो सुनहु सयानी ॥
येदोउ नृप दशरथके ढोटा ❋ बाल मरालनके कलजोटा ॥
मुनि कौशिक मखके रखवारे ❋ जिन रण अजय निशाचरमारे॥
श्यामगात कलकंजविलोचन ❋ जो मारीच सुभुजमदमोचन ॥
कौशल्यासुत सो सुखखानी ❋ नाम राम धनु सायक पानी ॥
गौर किशोर वेष वर काछे ❋ करशर चाप रामके पाछे॥
लक्ष्मण नाम राम लघु भ्राता ❋ सुनु सखि तासु सुमित्रा माता॥

दोहा-विप्र काज करि बन्धु दोउ, मगमुनिबधूउधारि॥
आये देखन चापमख, सुनि हरषीं सबनारि ॥ २६४ ॥

देखिरामछवि सखि यककहई ❋ योग्यजानकी यह वर अहई ॥
जो सखि इनहिं देखि नरनाहू ❋ प्रण परिहरि हठि करहिबिवाहू॥
कोउ कह इनहिं भूप पहिचाने ❋ मुनि समेत सादर सनमाने ॥
सखि परन्तु प्रण राउ न तजई ❋ विधिवश हठिअविवेकहिभजई॥
कोउ कह जो भलअहै विधाता ❋ सबकहँसुनियउचितफलदाता॥
तौ जानकिहि मिलिहि वर एहू ❋ नाहिन आली यह सन्देहू ॥
जो विधिवश अस बनै सँयोगू ❋ तौ कृतकृत्य होहिं सब लोगू ॥
सखि हमरे अति आरति ताते ❋ कबहुँक ए आवहिं यहिनाते ॥

दोहा-नाहितहमकहँ सुनहु सखि, इन्हकरदर्शन दूरि॥
यह संघटतब होइ जब, पुण्य पुराकृत भूरि ॥ २६५ ॥

बोली अपर कह्यउसखिनीका ❋ यह विवाह अतिहितसबहीका ॥
कोउकह शंकरचाप कठोरा ❋ ये श्यामल मृदुगात किशोरा ॥
सब असमंजस अहै सयानी ❋ यह सुनि अपर कहैं मृदुबानी ॥
सखिइनकहँकोउकोउअसकहहीं ❋ बड़प्रभाव देखत लघु अहहीं ॥
परसि जासु पदपंकज धूरी ❋ तरी अहल्या कृत अघभूरी ॥
सोकि रहैं बिनु शिव धनु तोरे ❋ यह प्रतीति परिहरिय न भोरे॥

१ पुत्र । २ बालहंस । ३ अहल्या । ४ सम्बन्ध । ५ पूर्वजन्म । ६ बहुत । ७ धनुष । ८ कोमल । ९ पापोंसे भरी ।

जेहिविरंचि रचि सीय सँवारी ❀ तेहिश्यामलवररचेउ विचारी ॥
तासु वचन सुनि सबहरषानी ❀ ऐसेइ होउ कहहिंमृदुबानी ॥
दोहा-हियहरषहिंवर्षहिंसुमन, सुमुखिसुलोचनिवृंद ॥
जाहिं जहाँ जहँ बंधु दोउ, तहँ तहँ परमानन्द ॥२६६॥
पुर पूरबदिशि गे दोउभाई ❀ जहाँ धनुष मख भूमि बनाई ॥
अति विस्तार चारु गच ढारी ❀ विमल वेदिका रुचिर सँवारी ॥
चहुँदिशि कंचनमंच विशाला ❀ रचे जहाँ बैठहिं महिपाला ॥
त्यहि पाछे समीप चहुँ पासा ❀ अपर मंच मण्डली विलासा ॥
कछुक ऊँच सब भाँति सुहाई ❀ बैठहिं नगर लोग जहँ आई ॥
तिनके निकट विशाल सुहाये ❀ धवल धाम बहु वरण बनाये ॥
जहँ बैठी देखहिं पुर नारी ❀ यथायोग्य निजकुल अनुहारी ॥
पुरबालक कहिकहि मृदुवचना ❀ सादर प्रभुहि दिखावहिं रचना ॥
दोहा-सबशिशुमिसुइहिप्रेमवश, परसिमनोहरगात ॥
तनुपुलकहिंअतिहर्षहिय,देखिदेखिदोउभ्रात॥२६७॥
शिशु सब राम प्रेम वश जाने ❀ प्रीति समेत निकेत बखाने ॥
निजनिजरुचि सबलेहिं बुलाई ❀ सहितसनेह जाहिंदोउ भाई ॥
राम दिखावहिं अनुजहिंरचना ❀ कहि मृदुमधुर मनोहर वचना ॥
लवनिमेष महँ भुवन निकाया ❀ रचै जासु अनुशासन माया ॥
भक्तहेतु सोइ दीनदयाला ❀ चितवतचकितधनुषमखशाला ॥
कौतुक देखि चले गुरु पाहीं ❀ जानि विलम्ब त्रास मन माहीं ॥
जासु त्रास डरकहँ डर होई ❀ भजन प्रभाव देखावत सोई ॥
कहि बातें मृदु मधुर सुहाईं ❀ किये बिदा बालक बरिआईं ॥
दोहा-सभयसप्रेमविनीतअति,सकुचसहितदोउभाइ॥
गुरु पदपंकज नाइशिर,बैठे आयसु पाइ ॥२६८॥
निशिप्रवेश मुनि आयसुदीन्हा ❀ सबहीं संध्या वंदन कीन्हा ॥
कहत कथा इतिहास पुरानी ❀ रुचिर रजनि युगयाम सिरानी ॥

१ पुष्प । २ कन्या । ३ बालक । ४ मन्दिरनकीशोभा । ५ भाईलक्ष्मणजी ।
६ चरणकमल । ७ रात्रि ।

मुनिवर शयनकीन्ह तबजाई ❀ लगे चरण चापन दोउ भाई ॥
जिनके चरणसरोरुह लागी ❀ करतविविध जप योग विरागी ॥
तेदोउ बन्धु प्रेम जनु जीते ❀ गुरुपद कमल पलोटत प्रीते ॥
बार बार मुनि आज्ञा दीन्हा ❀ रघुवर जाइ शयन तब कीन्हा ॥
चापत चरण लषण उर लाये ❀ सभय सप्रेम परम सचुपाये ॥
पुनिपुनि प्रभुकह सोवहु ताता ❀ पौढ़े धरि उर पद जलजाता ॥
दोहा-उठेलषणनिशिविगतसुनि,अरुणशिखाध्वनिकान ॥
गुरुते पहिले जगतपति, जागे राम सुजान ॥ २६९ ॥
सकल शौचकरि जाय नहाये ❀ नित्यनिवाहि गुरुहिंशिरनाये ॥
समय जानि गुरु आयसुपाई ❀ लेन प्रसून चले दोउ भाई ॥
भूप बाग वर देख्यउ जाई ❀ जहँ वसन्तऋतु रहै लुभाई ॥
लागे विटप मनोहर नाना ❀ वरण वरण वरबेलि वितान ॥
नवपल्लव फल सुमन सुहाये ❀ निजसम्पति सुरतरुहिं लजाये ॥
चातक कोकिल कीर चकोरा ❀ कूजत विहँग नचत कलमोरा ॥
मध्यबाग सर सुभग सुहावा ❀ मणि सोपान विचित्र बनावा ॥
विमलसलिल सरसिजबहुरंगा ❀ जल खग कूजत गुंजत भृंगा ॥
दोहा-बाग तड़ाग विलोकि प्रभु, हर्षे बन्धु समेत ॥
परमरम्य आराम यह, जो रामहिं सुखदेत ॥२७०॥
चहुँदिशि चितैपूँछिमालीगन ❀ लगेलेन दल फूल मुदितमन ॥
त्यहि अवसर सीता तहँ आई ❀ गिरिजा पूजन जननि पठाई ॥
संग सखी सब सुभग सयानी ❀ गावहिं गीत मनोहरबानी ॥
सर समीप गिरिजा गृह सोहा ❀ वरणि न जाय देखि मन मोहा ॥
मज्जनकरि सर सखी समेता ❀ गई मुदित मन गौरि निकेता ॥
पूजा कीन्ह अधिक अनुरागा ❀ निज अनुरूप सुभग वर मांगा ॥
एक सखी सिय संग विहाई ❀ गई रही देखन फुलवाई ॥
तेइँ दोउ बन्धु विलोकेउ जाई ❀ प्रेम विवश सीता पहँ आई ॥

१ मुर्गा । २ पुष्प । ३ वृक्ष । ४ छत्र । ५ नवीनपात । ६ तालाब । ७ पार्वती ।

दोहा–तासु दशा देखी सखिन, पुलकगातजलनयन ॥
कहुकारणनिजहर्षकर, पूँछहिंसबमृदुवयन ॥२७१॥

देखन बाग कुँवर दुइ आये ❀ वय किशोर सबभाँति सुहाये ॥
श्याम गौर किमि कहौं बखानी ❀ गिराअनयन नयन बिनु बानी ॥
सुनिहरषीं सब सखी सयानी ❀ सियहिय अतिउतकण्ठाजानी ॥
एककहहिं नृपसुत ते आली ❀ सुने जे मुनि सँग आये काली ॥
जिन निज रूप मोहनी डारी ❀ कीन्हें स्ववश नगर नर नारी ॥
वर्णत छवि जहँ तहँ सब लोगू ❀ अवशि देखिये देखन योगू ॥
तासु वचनअति सियहि सुहाने ❀ दरशलागि लोचन अकुलाने ॥
चली अग्रकरि प्रिय सखि सोई ❀ प्रीति पुरातन लखै नकोई ॥

दोहा–सुमिरि सीय नारद वचन, उपजी प्रीतिपुनीत ॥
चकितविलोकतिसकलदिशि, जनुशिशुमृगीसभीत२७२

कंकणकिंकिणिनूपुरध्वनिसुनि ❀ कहतलषणसनरामहृदयगुनि ॥
मानहुँ मदन दुन्दुभी दीन्ही ❀ मनसा विश्व विजय कहँ कीन्ही ॥
असकहिफिरिचितयेत्यहिओरा ❀ सियमुखशशिभयेनयनचकोरा ॥
भयेविलोचन चारु अचंचल ❀ मनहुँसकुचिनिमितजेउदृगंचल ॥
देखि सीय शोभा सुखपावा ❀ हृदय सराहत वचन न आवा ॥
जनु विरंचि सब निज निपुणाई ❀ विरचि विश्वकहँ प्रगट दिखाई ॥
सुन्दरताकहँ सुन्दर करई ❀ छवि गृह दीप शिखा जनु बरई ॥
सब उपमा कवि रहे जुठारी ❀ केहि पटतरिय विदेहकुमारी ॥

❀ एक समय जानकीजी गिरिजा पूजनके निमित्त जातीथीं तहां मार्गमें
नारदजी मिले जानकीजीने दण्डवत्कर कहा कि, महाराज! देवीकी पूजा कर-
नेको जातीहूं तब नारदजीने प्रसन्नहो आशीर्वाददिया कि हेजानकी! इसी गिरि-
जाबारीमें श्रीरामचन्द्र तुम्हारे पति तुमको मिलेंगे तब जानकीजीने पूँछा कि,
महाराज! हम कैसे चीन्हैंगी तब नारदबोले इस बगीचेमें जिसको देखनेसे तुम्हा-
रा मन प्रसन्नहोजाय और लुभायजाय उसीको जानना कि यह मेरे पतिहैं ॥

१ न्यहिको सुनिकैमिलिबेको अतिआतुरताहोइ।

दोहा–सिय शोभाहियवर्णिप्रभु, आपनि दशाविचारि॥
बोले शुचिमनअनुजसन, वचनसमयअनुहारि २७३

तात जनकतनया यह सोई ❀ धनुपयज्ञ ज्यहि कारण होई ॥
पूजन गौरि सखी लै आई ❀ करति प्रकाश फिरति फुलवाई॥[१]
जासुविलोकि अलौकिकशोभा ❀ सहजपुनीत मोरमन क्षोभा ॥
सोसब कारण जान विधाता ❀ फरकहिं शुभग अंग सुन भ्राता ॥
रघुवंशिनकर सहज स्वभाऊ ❀ मनकुपंथ पग धरैं नकाऊ ॥
मोहिं अतिशयप्रतीतिजियकेरी ❀ ज्यहिस्वप्नेहु परनारि नहेरी ॥
जिनके लहहिं न रिपुरण पीठी ❀ नहिं लावहिं परतिय मन डीठी॥
मंगन लहहिं न जिनके नाहीं ❀ तेनरवर थोरे जग माहीं ॥

दोहा–करत बतकही अनुजसन, मनसियरूपलुभान॥
मुखसरोजमकरन्दछबि, करतमधुपइवपान ॥२७४॥

चितवतिचकित चहूँदिशिसीता ❀ कहँगये नृपकिशोर मनचीता ॥[२]
जहँ विलोकि मृगशावकनयनी ❀ जनुतहँवरषकमलसितश्रयनी ॥
लता ओट तब सखिन लखाये ❀ श्यामल गौर किशोर सुहाये ॥
देखि रूप लोचन ललचाने ❀ हर्षेजनु निजनिधि पहिचाने ॥
थके नयन रघुपति छवि देखी ❀ पलकनहूं परिहरी निमेखी ॥
अधिकसनेह देह भइभोरी ❀ शरदशशिहिजनुचितवचकोरी॥
लोचन मगु रामहिं उर आनी ❀ दीन्हे पलक कपाट सयानी ॥
जब सिय सखिन प्रेमवश जानी ❀ कहिनसकहिं कछुमनसकुचानी॥

दोहा–लताभवनते प्रगटभए, त्यहि अवसर दोउभाइ॥
निकसेजनुयुगविमलविधु, जलदपटलबिलगाइ २७५

शोभासींव शुभग दोउ वीरा ❀ नील पीत जलजात शरीरा ॥
काकपक्ष शिर सोहत नीके ❀ गुच्छा बिच बिच कुसुमकलीके॥[३]
भालतिलक श्रमविन्दु सुहाये ❀ श्रवणशुभम भूषण छविछाये ॥
विकट भ्रुकुटि कच घुंघुरवारे ❀ नवसरोज लोचन रतनारे ॥

१ ब्रह्माके सृष्टिकेलोकनविषे ऐसी शोभा नहींहै । २ चित्त विषे आतुर । ३ बारनके पट्टाकोवनकेसेपक्षनयामसचिक्कन ।

चारु चिबुक नासिका कपोला ❀ हास विलास लेत जनु मोला ॥
मुखछबिकहि नजाहि मोहिंपाहीं ❀ जो बिलोकि बहु काम¹लजाहीं ॥
उरमणिमाल कम्बुकलग्रीवा ❀ कामकलभकर भुजबलसींवा ॥
सुमन समेत वामकर दोना ❀ साँवर कुँवर सखी सुठि लोना ॥
दोहा—केहरि कटि पटपीत धर, सुखमा शीलनिधान ॥
देखि भानुकुल भूषणहिं, बिसरा सखिन अपान २७६
धरि धीरज इक सखी सयानी ❀ सीता सन बोली गहिपानी ॥
बहुरि गौरिकर ध्यान करेहू ❀ भूप किशोर देखिकिनलेहू ॥
सकुचि सीय तब नयन उघारे ❀ सन्मुख दोउ रघुवंश निहारे ॥
नखशिख देखि रामकी शोभा ❀ सुमिरिपिताप्रणमनअतिक्षोभा॥
परवश सखिन लखी जब सीता ❀ भई गहरु सब कहहिं सभीता ॥
पुनि आउब इहि बिरियां काली ❀ असकहि मनविहँसीइकआली ॥
गूढ गिरा सुनि सिय सकुचानी ❀ भयउ विलम्ब मातु भयमानी ॥
धरि बड़ि धीर राम उर आनी ❀ फिर आपन प्रणपितुवशजानी ॥
दोहा—देखन मिसु मृग विहँगतरु, फिरतिबहोरिबहोरि॥
निरखि निरखि रघुवीर छबि, बाढ़ी प्रीति नथोरि२७७
जानि कठिन शिवचापबिसूरति ❀ चलीराखि उरश्यामलमूरति ॥
प्रभु जब जात जानकी जानी ❀ सुख सनेह शोभा गुणखानी ॥
परमप्रेममय मृदु मसि कीन्ही ❀ चारु चित्र भीतरलिखिलीन्ही ॥
गई भवानी भवन बहोरी ❀ वन्दि चरण बोली कर जोरी ॥
जय जय जय गिरिराज किशोरी ❀ जयमहेश मुखचन्द्र चकोरी ॥
जयगजवदन षडानन माता ❀ जगतजननि दामिनि द्युतिगाता॥
नहिं तव आदि मध्य अवसाना ❀ अमित प्रभाव वेद नहिं जाना ॥
भवंभवविभवपराभवकारिणि ❀ विश्वविमोहनिस्ववशविहारिणि॥
दोहा—पतिदेवता सुतीय महँ, मातु प्रथम तवरेख ॥
महिमा अमितनकहिसकहिं, सहसशारदाशेष २७८

१ संसार। २ उत्पन्नकरतीहो। ३ पालनकरतीहो। ४ नाशकरतीहो। ५ स्वतंत्र।
६ पतिव्रताओंमें।

सेवततोहिं सुलभ फलचारी ❀ वरदायिनि त्रिपुरारि पियारी ॥
देविपूजि पदकमल तुम्हारे ❀ सुर नर मुनि सब होहिं सुखारे ॥
मोर मनोरथ जानहु नीके ❀ बसहु सदा उरपुर सबहीके ॥
कीन्हेउँ प्रगट न कारण तेही ❀ असकहि चरण गहे वैदेही ॥
विनय प्रेमवश भई भवानी ❀ खसीमाल मूरति मुसुकानी ॥
सादर सिय प्रसाद उरधरेऊ ❀ बोली गौरि हर्ष हिय भरेऊ ॥
सुनुसियसत्य अशीश हमारी ❀ पूजहि मन कामना तुम्हारी ॥
नारदवचन सदा शुचि साँचा ❀ सोवरमिलिहि जाहि मनराँचा॥

छंदहरिगीतिका।

मन जाहि राचो मिलिहि सोवर सहज सुन्दर साँवरो॥
करुणानिधान सुजान शील सनेह जानत रावरो ॥
यहिभाँतिगौरि अशीशसुनिसियसहितहियहर्षितअली
तुलसीभवानिहि पूजिपुनिपुनिमुदितमनमन्दिरचली

सो०--जानि गौरि अनुकूल,सिय हियहर्षनजायकहि॥
मंजुल मंगल मूल, वाम अंग फरकन लगे ॥ ३३ ॥

हृदय सराहत सीय लुनाई ❀ गुरु समीप गवने दोउ भाई ॥
राम कहा सब कौशिक पाहीं ❀ सरल स्वभावछुआ छल नाहीं ॥
सुमन पाइ मुनि पूजा कीन्ही ❀ पुनि अशीश दोउ भाइनदीन्ही॥
सफल मनोरथ होहुँ तुम्हारे ❀ राम लषण सुनि भये सुखारे ॥
करि भोजन मुनिवर विज्ञानी ❀ लगे कहन कछु कथा पुरानी ॥
विगत दिवस मुनि आयसुपाई ❀ सन्ध्या करन चले दोउभाई ॥
प्राचीदिशि शशि उग्यउसुहावा ❀ सियमुख सरिस देखिसुखपावा ॥
बहुरिविचार कीन्ह मनमाहीं ❀ सीयवदन सम हिमकरनाहीं ॥

दोहा--जन्म सिन्धुपुनिबन्धुविष,दिनमलीनसकलंक ॥
सिय मुख समता पावकिमि,चन्द्र बापुरोरंक॥२७१॥

घटै बढ़ै विरहिनि दुखदाई ❀ ग्रसै राहुनिज सन्धिहि पाई ॥

१ सुंदरता। २ पूर्वदिशा। ३ चन्द्र।

कोक शोकप्रद पंकज द्रोही ❀ अवगुण बहुत चन्द्रमा तोही ॥
वैदेही मुख पटतर दीन्हे ❀ होइ दोष बड़ अनुचित कीन्हे ॥
सियमुखछबिबिधुव्याजबखानी ❀ गुरुपहँचले निशा बड़िजानी ॥
करि मुनिचरणसरोजप्रणामा ❀ आयसुपाय कीन्ह विश्रामा ॥
बिगतनिशा रघुनायक जागे ❀ बन्धुबिलोकि कहन असलागे ॥
उगेउ अरुण अवलोकहुताता ❀ पंकज कोक लोक सुखदाता ॥
बोले लषण जोरि युग पाणी ❀ प्रभु प्रभाव सूचक मृदुवाणी ॥
दोहा-अरुणोदयसकुचेकुमुद, उडुगणज्योतिमलीन ॥
तिमि तुम्हार आगमन सुनि, भयेनृपतिबलहीन २८०
नृप सब नखतकरहिं उजियारी ❀ टारिनसकहिं चाप तम भारी ॥
कमलकोक मधुकर खगनाना ❀ हरषे सकल निशा अवसाना ॥
ऐसेहिं प्रभु सब भक्त तुम्हारे ❀ होइहैं टूटे धनुष सुखारे ॥
उदय भानु बिनुश्रमतमनाशा ❀ दुरे नखत जगतेज प्रकाशा ॥
रविनिज उदय व्याज रघुराया ❀ प्रभुप्रतापसब नृपन दिखाया ॥
तव भुजबल महिमा उदघाटी ❀ प्रगटी धनु विघटन परिपाटी ॥
बन्धुबचनसुनि प्रभु मुसुकाने ❀ होइशुचिसहज पुनीत अन्हाने ॥
नित्यक्रिया करि गुरुपहँ आये ❀ चरणसरोज सुभग शिरनाये ॥
सतानन्द तब जनक बुलाये ❀ कौशिकमुनि पहँ तुरत पठाये ॥
जनकविनयतिनआय सुनाई ❀ हर्षे बोलि लिये दोउ भाई ॥
दोहा-सतानन्द पदवन्दि प्रभु, बैठे गुरुपहँ जाइ ॥
चलहु तात मुनि कहेउ तब, पठवा जनक बुलाइ २८१
सीय स्वयम्बर देखिय जाई ❀ ईश काहिधौं देहिं बड़ाई ॥
लषण कहा यश भाजनसोई ❀ नाथ कृपा तव जापर होई ॥
हरषे मुनि सब सुनि बरबानी ❀ दीन्ह अशीश सबहि सुखमानी ॥
पुनि मुनिवृन्द समेत कृपाला ❀ देखन चले धनुष मखशाला ॥
रंगभूमि आये दोउ भाई ❀ असशुधि सब पुरवासिन पाई ॥

१ कमल। २ नक्षत्र। ३ राजा। ४ उद्योत करनेको उदयाचलकीबाटी।
५ नाशहेतु। ६ विश्वामित्र। ७ जहांराजालोगोंके बैठनेकेलिये
विचित्ररचनाथी किन्तुरङ्गबंदरभूमि।

चले सकल गृहकाज बिसारी ❀ बालक युवा जरठे नरनारी ॥
देखी जनक भीर भइ भारी ❀ शुचि सेवक सब लिये हँकारी ॥
तुरत सकल लोगन पहँ जाहू ❀ आसन उचित देहु सब काहू ॥
दोहा—कहि मृदु वचन विनीत तिन, बैठारे नर नारि ॥
उत्तम मध्यमनीचलघु, निज निजथलअनुहारि २८२
राजकुँवर त्यहि अवसर आये ❀ मनहु मनोहरता छवि छाये ॥
गुणसागर नागर वरवीरा ❀ सुन्दर श्यामल गौर शरीरा ॥
राजसमाज विराजत रूरे ❀ उडुगणं महँ जनु युग विधु पूरे ॥
जिनके रही भावना जैसी ❀ प्रभु मूरति देखी तिन तैसी ॥
देखहिं भूप महा रणधीरा ❀ मनहुँ वीररस धरे शरीरा ॥
डरे कुटिल नृपप्रभुहिनिहारी ❀ मनहुँभयानक मूरति भारी ॥
रहे असुर छल जो नृप वेषा ❀ तिन प्रभु प्रगट कालसम देखा ॥
पुरवासिन देखे दोउ भाई ❀ नरभूषण लोचन सुखदाई ॥
दो०-नारिविलोकहिंहर्षिहिय, निजनिजरुचिअनुरूप ॥
जनु सोहत शृंगार धरि, मूरति परम अनूप ॥ २८३ ॥
विदुषन प्रभु विराटमय दीशा ❀ बहु मुख कर पग लोचन शीशा ॥
जनक जाति अवलोकहिं कैसे ❀ सजन सगे प्रिय लागहिं जैसे ॥
सहित विदेह विलोकहिं रानी ❀ शिशु सम प्रीति न जाइ वखानी ॥
योगिन परमतत्त्व मय भासा ❀ सन्त शुद्ध मन सहज प्रकाशा ॥
हरिभक्तन देखेउ दोउभ्राता ❀ इष्टदेव इव सब सुखदाता ॥
रामहिंचितव भाव ज्यहि सीया ❀ सोसनेह सुख नहिं कथनीया ॥
उरअनुभवति नकहिसकसोऊ ❀ कवन प्रकार कहै कवि कोऊ ॥
ज्यहिविधिरहा जाहिजसभाऊ ❀ त्यहितस देख्यहु कोशल राऊ ॥
दोहा-राजत राज समाजमहँ, कोशलराज किशोर ॥
सुन्दर श्यामल गौरतनु,विश्वविलोचन चोर ॥ २८४ ॥
सहज मनोहर मूरति दोऊ ❀ कोटिकाम उपमा लघु सोऊ ॥

१ बूढे । २ नक्षत्र । ३ चन्द्र । ४ पण्डितन ।

शरदचन्द्र निन्दक मुखनीके ❀ नीरज[1] नयन भावते जीके ॥
चितवनि चारु[3] मार मद हरणी ❀ भावत हृदय जाइ नहिं वरणी ॥
कलकपोल[4] श्रुति[5] कुंडल लोला ❀ चिबुक अधर सुन्दर मृदुबोला ॥
कुमुद[6] बन्धुकर निन्दक हासा ❀ भृकुटी विकट मनोहर नासा ॥
भालविशाल तिलकझलकाहीं ❀ कच[7]विलोकिअलि[8]अवलि[9]लजाहीं ॥
पीत चौतनी शिरन सुहाई ❀ कुसुमकली बिच बीच बनाई ॥
रेखा रुचिर कम्बु कल ग्रीवा ❀ जनु त्रिभुवन सुखमाकी सीवा ॥

**दोहा–कुंजर मणि कंठा कलित, उर तुलसीकी माल ॥**
**वृषभकन्धकेहरिठवनि, बलनिधिबाहुविशाल ॥२८५॥**

कटि तूणीर पीतपट बाँधे ❀ करशर धनुष वाम वर काँधे ॥
पीतयज्ञ उपवीत सुहाये ❀ नख शिख मंजु महाछवि छाये ॥
देखि लोग सब भये सुखारे ❀ इकटक लोचन टरहिं नटारे ॥
हर्षे जनक देखि दोउ भाई ❀ मुनि पदकमल गहे तब जाई ॥
करिविनती निजकथा सुनाई ❀ रंगअवनि[10] सब मुनिहि दिखाई ॥
जहँ जहँ जाहिं कुँवर वर[11] दोऊ ❀ तहँ तहँचकितचितवसबकोऊ ॥
निज निज रुचि रामहिं सब देखा ❀ कोउनजान कछु मर्म[12]विशेषा ॥
भलिरचना नृपसन मुनिकहेऊ ❀ राजामुदितपरमसुख लहेऊ ॥

**दोहा–सब मंचनते मंच इक, सुन्दर विशद विशाल ॥**
**मुनि समेत दोउ बन्धु तहँ, बैठारे महिपाल ॥२८६॥**

प्रभुहिं देखि सब नृप हियहारे ❀ जिमि राकेश[13] उदय भये तारे ॥
असि प्रतीति तिनके मन माहीं ❀ राम चाँप[14] तोरब शक नाहीं ॥
विन भंजेहु भवधनुषविशाला ❀ मेलिहि सीय राम उरमाला ॥
अस विचारि गवनहु घर भाई ❀ यश प्रताप बल तेज गँवाई ॥
विहँसे अपर भूप सुनि बानी ❀ जे अविवेक अधम अभिमानी ॥
तोरेउ धनुष ब्याह अवगाहा[15] ❀ विनु तोरे को कुँवरि विवाहा ॥

---

१ कमलनयन । २ पवित्र । ३ सुंदर । ४ गाल । ५ कान । ६ कमल । ७ बाल । ८ भ्रमर । ९ पंक्ति । १० रंगभूमि । ११ श्रेष्ठ । १२ भेद । १३ पूर्णमासीकाचन्द्रमा । १४ धनुष । १५ दुर्लभ ।

एकबार कालहु किन होई ❀ सिय हित समर जितब हम सोई ॥
यह सुनि अपर भूप मुसुकाने ❀ धर्म शील हरिभक्त सयाने ॥
सो०-सीय बिआहब राम, गर्ब दूर करि नृपन्ह कर ॥
जीतिको सक संग्राम, दशरथके रणबाँकुरे ॥ ३४ ॥
बृथा मरहु जनि गाल बजाई ❀ मनमोदक नहिं भूख बुताई ॥
सिख हमारि सुनु परम पुनीता ❀ जगदम्बा जानहु जिय सीता ॥
जगतपिता रघुपतिहि बिचारी ❀ भरिलोचन छबि लेहु निहारी ॥
सुन्दर सुखद सकल गुणराशी ❀ येदोउ बन्धु शम्भु उरवासी ॥
सुधा समुद्र समीप बिहाई ❀ मृगजल निरखि मरहु कत धाई ॥
करहु जाय जाकहँ जोइ भावा ❀ हमतो आजु जन्मफल पावा ॥
असकहि भले भूप अनुरागे ❀ रूप अनूप बिलोकन लागे ॥
देखहिं सुर नभ चढ़े बिमाना ❀ बर्षहिं सुमन करहिं कलगाना ॥
दोहा-जानि सुअवसर सीय तब, पठवा जनक बुलाइ ।
चतुर सखी सुन्दरि सकल, सादर चलीं लिवाइ ॥ २८७ ॥
सिय शोभा नहिं जाइ बखानी ❀ जगदम्बिका रूप गुण खानी ॥
उपमा सकल मोहिं लघु लागी ❀ प्राकृत नारि अंग अनुरागी ॥
सीय बरणि त्यहि उपमा देई ❀ को कवि कहै अयशको लेई ॥
जो पटतरिय तीय सम सीया ❀ जग असि युवति कहाँ कमनीया ॥
गिरा मुखर तनु अर्द्ध भवानी ❀ रति अति दुखित अतनु पति जानी ॥
बिष बारुणी बन्धु प्रिय जेही ❀ कहिय रमा सम किमि बैदेही ॥
जो छबि सुधा पयोनिधि होई ❀ परम रूप मय कच्छप सोई ॥
शोभा रजु मन्दर शृंगारू ❀ मथै पाणि पंकज निज मारू ॥
दोहा-इहिबिधि उपजै लक्षि जब, सुन्दरता सुखमूल ।
तदपि सकोच समेत कवि, कहहिं सीय सम तूल ॥ २८८ ॥
चली संग लै सखी सयानी ❀ गावत गीत मनोहर बानी ॥
सोह नवलतनु सुन्दरि सारी ❀ जगतजननि अतुलित छबि भारी ॥

१ मिथ्यावककर । २ मनमें लड्डू खानेसे । ३ मधुरगान ।
४ शारद-वाक्यचंचल । ५ विनेदह ।

भूषण सकल सुदेश सुहाये ❀ अंग अंग रचि सखिन बनाये ॥
रंगभूमि जब सिय पगुधारी ❀ देखि रूप मोहे नर नारी ॥
हर्षि सुरन दुंदुभी बजाई ❀ वर्षि प्रसून अप्सरा गाई ॥
पाणि सरोज सोह जयमाला ❀ औचक चितै सकल महिपाला ॥
सीय चकित चित रामहिंचाहा ❀ भये मोहवश सब नरनाहा ॥
मुनि समीप बैठे दोउ भाई ❀ लगे ललकि लोचन निधिपाई ॥
दोहा-गुरुजनलाज समाज बड़ि, देखिसीयसकुचानि ॥
लगीविलोकनसखिनतन, रघुवीरहिउरआनि ॥२८९॥
रामरूप अरु सिय छबि देखी ❀ नर नारिन परिहरी निमेखी ॥
शोचहिं सकल कहत सकुचाहीं ❀ विधिसन विनय करहिंमनमाहीं ॥
हरु विधि वेगि जनक जड़ताई ❀ मति हमारि असि देहु सुहाई ॥
बिन विचार प्रणतजिनरनाहू ❀ सीय रामकर करै विवाहू ॥
जगभलकहहि भाव सब काहू ❀ हठ कीन्हें उर अन्तर दाहू ॥
यह लालसा मगन सब लोगू ❀ बरसाँवरो जानकी योगू ॥
तब बंदीजन जनक बुलाये ❀ बिरदावली कहत चलि आये ॥
कह नृप जाइ कहहु प्रणमोरा ❀ चले भाट हिय हर्ष नथोरा ॥
दोहा-बोले वन्दी वचन वर, सुनहु सकल महिपाल ॥
प्रणविदेहकरकहहिंहम, भुजाउठाइविशाल ॥२९०॥
नृपभुजबल विधु शिवधनु राहू ❀ गरुअ कठोर विदित सबकाहू ॥
रावण बाण महाभट भारे ❀ देखि शरासन गवहिं सिधारे ॥
सोइ पुरारिकोदण्ड कठोरा ❀ राजसमाज आजु जोइ तोरा ॥
त्रिभुवन जय समेत वैदेही ❀ बिनहिं विचार वरै हठि तेही ॥
सुनिप्रण सकल भूप अभिलाषे ❀ भटमानी अतिशय मनमाषे ॥
परिकर बाँधि उठे अकुलाई ❀ चले इष्टदेवन शिरनाई ॥
तमकिताकितकिशिवधनुधरहीं ❀ उठैनकोटिभाँति बल करहीं ॥
जिनके कछुविचार मनमाहीं ❀ चाप समीप महीप नजाहीं ॥

१ पुष्प। २ करकमल। ३ भाट। ४ कुलकी कीर्तिगातेहुये। ५ बाणासुर। ६ धनुष। ७ महादेव। ८ पटुका।

दोहा-तमकिधरहिंधनुमूढनृप, उठयनचलहिंलजाय॥
मनहुपायभटबाहुबल, अधिकअधिकगरुआय॥२९१॥

भूपसहसदश[1] एकहि बारा ❀ लगे उठावन टरै न टारा॥
डगै न शम्भु शरासन कैसे ❀ कामी वचन सती मन जैसे॥
सब नृप भये योग उपहासी ❀ जैसे विनु विराग संन्यासी॥
कीरति विजय वीरता भारी ❀ चले चाप कर सरवस हारी॥
श्रीहत भये हारि हियराजा ❀ वैठे निज निज जाइ समाजा॥
नृपन विलोकि जनक अकुलाने ❀ बोले वचन रोष जनुसाने॥
द्वीप द्वीपके भूपति नाना ❀ आये सुनि हम जो प्रणठान्हा॥
देव दनुज धरि मनुजशरीरा ❀ विपुल वीर आये रणधीरा॥

दो०-कुँवरि मनोहरि विजयबड़ि, कीरतिअतिकमनीय[2]॥
पावनहार विरंचि जनु, रच्यउनधनुदमनीय॥२९२॥

कहहु काहि यह लाभ नभावा ❀ काहुन शंकर चाप चढावा॥
रहेउ चढ़ाउब तोरब भाई ❀ तिलभरि भूमि नसकयछुड़ाई॥
अबजनि कोउ माषै भटमानी ❀ वीर विहीन मही मैं जानी॥
तजहुआश निज निज गृहजाहू ❀ लिखा न विधि वैदेहिविवाहू॥
सुकृत जाय जो प्रण परिहरऊं ❀ कुँवरि कुँवारि रहैकाकरऊं॥
जो जनत्यउँ विनुभटमहिभाई ❀ तौ प्रणकरिकरत्यउँनहँसाई॥
जनकवचनसुनि सब नरनारी ❀ देखि जानकी भये दुखारी॥
सुनतहिलषण कुटिल भइँभौहैं ❀ रदपुट[3] फरकत नयन रिसौहैं॥

दोहा-कहि नसकत रघुवीर डर, लगे वचन[4] जनु वाण॥
नाइ राम पद कमल शिर, बोले गिरा प्रमाण॥२९३॥

रघुवंशिन महँ जहँ कोउ होई ❀ तेहि समाज अस कहै नकोई॥
कहीजनक जस अनुचितवानी[5] ❀ विद्यमान रघुकुलमणिजानी[6]॥
सुनहु भानुकुल पंकजभानू ❀ कहौं स्वभावनकछुअभिमानू॥
जो राउर अनुशासन पाऊँ ❀ कन्दुँकइव[7] ब्रह्माण्ड उठाऊँ॥

१ दशहजारराजा। २ सुन्दरता। ३ ओष्ठ। ४ यथार्थवचन। ५ अयोग्यवचन।
६ श्रीरामचन्द्रको प्रत्यक्षजानकर। ७ गेंदकीतुल्य।

काचेघट जिमि डारौं फोरी ❀ सकौं मेरु मूलक इव तोरी ॥
तव प्रताप महिमा भगवाना ❀ का बापुरो पिनाक पुराना ॥
नाथ जानि असआयसु होऊ ❀ कौतुककरौं विलोकियसोऊ ॥
कमलनालइमि चाप चढावों ❀ शतयोजन प्रमाण लैधावों ॥

**दोहा–तोरौं छत्रकदंड जिमि, तव प्रताप बल नाथ ॥**
**जो नकरौं प्रभुपदशपथ, पुनिनधरौंधनुहाथ ॥२९४॥**

लषण सकोष वचन जब बोले ❀ डगमगानि महि दिग्गज डोले ॥
सकल लोक सब भूप डराने ❀ सिय हिय हर्ष जनक सकुचाने ॥
गुरुरघुपति सब मुनिमनमाहीं ❀ मुदित भये पुनिपुनिपुलकाहीं ॥
सैनहिं रघुपति लषण निवारे ❀ प्रेम समेत निकट बैठारे ॥
विश्वामित्र समय शुभजानी ❀ बोले अतिसनेह मृदु बानी ॥
उठहु राम भंजहु भव चापा ❀ मेटहु तात जनक परितापा ॥
सुनि गुरु वचन चरण शिरनावा ❀ हर्ष विषाद न कछु उर आवा ॥
ठाढ भये उठि सहज सुभाये ❀ ठवनि युवा मृगराज लजाये ॥

**दोहा–उदित उदय गिरि मंच पर, रघुवर बालपतंग ॥**
**विकसे सन्त सरोज सब, हर्षे लोचन भृंग ॥ २९५ ॥**

नृपनकेरि आशा निशिनाशी ❀ वचन नखत अवलीन प्रकाशी ॥
मानी महिप कुमुद सकुचाने ❀ कपटी भूप उलूक लुकाने ॥
भये विशोक कोक मुनि देवा ❀ वर्षहिं सुमन जनावहिं सेवा ॥
गुरुपद वन्दि सहित अनुरागा ❀ राम मुनिनसन आयसु मांगा ॥
सहजहिंचले सकल जगस्वामी ❀ मत्तमंजु कुंजर वरगामी ॥
चलत राम सब पुर नर नारी ❀ पुलक पूरि तनु भये सुखारी ॥
वन्दि पितर सुर सुकृत सँभारे ❀ जो कछु पुण्य प्रभाव हमारे ॥
तौ शिव धनुष मृणाल किनाईं ❀ तोरहिं राम गणेश गुसाईं ॥

**दोहा–रामहिं प्रेम समेत लखि, सखिन समीप बुलाइ ॥**
**सीता मातु सनेहवश, वचनकहैबिलखाइ ॥ २९६ ॥**

१ मूरी । २ धनुष । ३ कमलकीडंडी । ४ दुःख । ५ सिंह । ६ बालसूर्य्य । ७ पांति । ८ हाथी ।

सखि सब कौतुक देखन हारे ❀ जेउ कहावत हितू हमारे ॥
कोउ न बुझाइ कहइ नृप पाहीं ❀ ये बालक अस हठ भल नाहीं ॥
रावण बाण छुआ नहिं चापा ❀ हारे सकल भूप करि दापा ॥
सो धनु राजकुँवर कर देहीं ❀ बाल मराल कि मन्दर लेहीं ॥
भूप सयानप सकल सिरानी ❀ सखिविधिगतिकछुजायनजानी ॥
बोली चतुर सखी मृदु बानी ❀ तेजवन्त लघु गणिय नरानी ॥
कहँकुम्भज कहँ सिंधु अपारा ❀ शोष्यउ सुयश सकल संसारा ॥
रविमंडल देखत लघुलागा ❀ उदय तासु त्रिभुवन तम भागा ॥

दोहा—मंत्र परम लघु जासु वश, विधिहरि हर सुरसर्व ॥
महामत्त गजराजकहँ, वशकरअंकुशखर्व ॥ २१७ ॥

काम कुसुमधनु सायक लीन्हे ❀ सकल भुवन अपने वश कीन्हे ॥
देवि तजिय संशय अस जानी ❀ भंजब धनुष राम सुनु रानी ॥
सखी वचन सुनि भइ परतीती ❀ मिटा विषाद बढ़ी अति प्रीती ॥
तब रामहिं बिलोकि वैदेही ❀ सभयहृदयविनवतिज्यहितेही ॥
मनहींमन मनाय अकुलानी ❀ होहु प्रसन्न महेश भवानी ॥
करहु सफल आपनि सेवकाई ❀ करि हित हरहु चाप गरुआई ॥
गणनायक वरदायक देवा ❀ आज लगे कीन्ही तव सेवा ॥

* एकसमय किसी चिडियेके तीन बच्चे समुद्र बहा लेगया तब वोह प्रतिदिन अपनी चोंचसे पानी भर भर कर बाहर फेंका करै यही इच्छा कि समुद्रको उलीच डालूंगा अगस्त्यऋषिने यह समाचार देख उससे पूँछा तब पक्षीने कारण कहा यह सुन दयायुक्तहो ऋषिने कहा यह समुद्र जड निर्दयी है इसका दंड हम करैंगे यह कह चलेगये. एक दिन समुद्रके किनारे जप पूजा करतेथे कि, समुद्र लहरसे पूजाकी सामग्री बहाय लेगया तब वोह पक्षीकीबात स्मरण करके तीन अंजलिमें अर्थात् राघवायनमः, केशवायनमः, वासुदेवायनमः ऐसा उच्चारणकर पीगये तब वोह बहुत कालतक सूखा पड़ा रहा, फिर देवतोंने कुंभजऋषिसे बहुत निवेदन किया तब लघुशंकाकरके फिर भर दिया ॥

१ अगस्त्यमुनि। २ ओंकार। ३ अत्यन्तछोटा। ४ फूलोंकाधनुषबाण। ५ चौदहोंलोक।

बार बार विनती सुनिमोरी ❀ करहु चाप गरुता अति थोरी ॥
दोहा—देखिदेखि रघुवीर तन, सुर मनाव धरि धीर ॥
भरे विलोचन प्रेमजल, पुलकावली शरीर ॥ २९८ ॥
नीकेनिरखि नयन भरि शोभा ❀ पितुप्रणसुमिरिबहुरिमनक्षोभा ॥
अहह तात दारुण प्रण ठानी ❀ समुझत नहिं कछु लाभनहानी ॥
सचिव सभय सिखदेइनकोई ❀ बुध समाज बड़ अनुचित होई ॥
कहँ धनुकुलिशहु चाहि कठोरा ❀ कहँश्यामलमृदुगात किशोरा ॥
विधि केहिभाँतिधरौंउरधीरा ❀ सिरँससुमन किमि बेधहि हीरा ॥
सकलसभाकी मतिभइ भोरी ❀ अबमोहिं शंभु चाप गति तोरी ॥
निज जडता लोगन पर डारी ❀ होहुहरुअ रघुपतिहि निहारी ॥
अति परंताप सीय मनमाहीं ❀ लवनिमेष युग सम चलिजाहीं ॥
दोहा—प्रभुहि चितै पुनि चितै महि, राजतलोचनलोल ॥
खेलत मनसिज मीन युग, जनु विधुमण्डलडोल २९९
गिराअलिनि मुख पंकज रोकी ❀ प्रगट न लाज निशाअवलोकी ॥
लोचन जलरह लोचन कोना ❀ जैसे परमकृपणकर सोना ॥
सकुची व्याकुलता बडिजानी ❀ धरिधीरज प्रतीति उरआनी ॥
तन मन वचन मोरप्रणसांचा ❀ रघुपति पदसरोज मनरांचा ॥
तौ भगवान सकल उरवासी ❀ करहिंमोहिं रघुपतिकी दासी ॥
जेहिके जेहिपर सत्य सनेहू ❀ सोतेहि मिलत न कछु सन्देहू ॥
प्रभुतनचितै प्रेमप्रण ठाना ❀ कृपानिधान राम सब जाना ॥
सियहिविलोकितक्यउधनुकैसे ❀ चितवगरुडलघुव्यालहिजैसे ॥
दोहा—लषणलख्यउरघुवंशमणि, ताक्यउ हरकोदण्ड ॥
पुलकिगात बोलेवचन, चरण चापि ब्रह्मण्ड ॥ ३०० ॥
दिशिकुंजरहु[11] कमठ[12] अहि[13] कोला[14] ❀ धरहुधरणि धरि धीर न डोला ॥
राम चहहिं शंकरधनु तोरा ❀ होहु सजग सुनि आयसु मोरा ॥
चाप समीप राम जब आये ❀ नरनारिन सुर सुकृत मनाये ॥

---

१ नेत्र । २ सन्देह ३ पिता । ४ मंत्री । ५ पण्डित । ६ वज्र । ७ सिरसकाफूल । ८ हलका । ९ दुःख । १० पलकलगना । ११ चारोंदिशाकेहाथी । १२ कच्छप । १३ शेषजी । १४ वाराह ।

सबकर संशय अरु अज्ञाना ❀ मन्द महीपनकर अभिमाना ॥
भृगुपति केरि गर्व गरुआई ❀ सुर मुनि वरन केरि कदराई ॥
सियकरशोच जनक परितापा ❀ रानिनकर दारुण दुख दापा ॥
शम्भुचाप बड बोहित पाई ❀ चढे जाइ सब संग बनाई ॥
राम बाहु बल सिंधु अपारा ❀ चहतपार नहिं कोउकनहारा ॥

दोहा–राम विलोके लोग सब, चित्र लिखेसे देखि ॥
चितई सीय कृपायतन,जानी विकलविशेपि ॥ ३०१ ॥

देखी विपुल विकल वैदेही ❀ निमिप विहात कल्प सम तेही ॥
तृषितवारिविनु जोतनु त्यागा ❀ मुये करै का सुधा तडागा ॥
का वर्षा जव कृषी सुखाने ❀ समय चूक पुनि का पछिताने ॥
अस जियजानि जानकी देखी ❀ प्रभु पुलके लखिप्रीति विशेपी ॥
गुरुहिप्रणाम मनहिं मन कीन्हा ❀ अति लाघव उठाय धनुलीन्हा ॥
दमक्यउदामिनिजिमिघनलयऊ ❀ पुनिधनुनभमण्डलसमभयऊ ॥
लेत चढावत खैंचत गाढे ❀ काहु न लखा देखसब ठाढे ॥
त्यहि क्षण मध्य राम धनु तोरा ❀ भरचउभुवनध्वनि घोरकठोरा ॥

छन्द–हरिगीतिका ।

भरिभुवन घोरकठोर रव रविवाजि तजि मारग चले ॥
चिक्करहिं दिग्गज डोलमहि अहि कोलकूरमकलमले ॥
सुरअसुरमुनिकरकानदीन्हेसकलविकल विचारहीं ॥
कोदंड भंज्यउ राम तुलसी जयति वचन उचारहीं ॥

सो०–शंकर चाप जहाज, सागर रघुपति बाहुबल ॥
बूडे सकल समाज, चढे जे प्रथमहिंमोहवश ॥ ३५ ॥

प्रभु दोउखंड चाप महि डारे ❀ देखि लोग सब भये सुखारे ॥
कौशिकरूप पयोनिधि पावन ❀ प्रेमवारि अवगाह सुहावन ॥
रामरूप राकेश निहारी ❀ बढी बीचि पुलकावलि भारी ॥
बाजे नभ गहगहे निशाना ❀ देववधू नाचहिं करि गाना ॥

---

१ खेती । २ शीघ्रही । ३ बिजली । ४ शब्द । ५ दिशाओंकेहाथी । ६ पृथ्वी । ७ शेषनाथ । ८ वाराह । ९ तरंग । १० आकाश । ११ जोरशोरसे । १२ देवताओंकीस्त्रियां ।

ब्रह्मादिक सुर सिद्ध मुनीशा ❀ प्रभुहिं प्रशंसहिं देहिं अशीशा ॥
वर्षहिं सुमन रंग बहु माला ❀ गावहिं किन्नर गीत रसाला ॥
रही भुवनभरि जयजय बानी ❀ धनुषभंग ध्वनिजात न जानी ॥
मुदित कहहिं जहँ तहँ नर नारी ❀ भंज्यउ राम शम्भुधनु भारी ॥

**दोहा—बन्दी मागध सूतगण, विरद वदहिं मतिधीर ॥**
**करहिंनिछावरिलोगसब,हयगजधनमणिचीर॥३०२॥**

झाँझ मृदंग शंख सहनाई ❀ भेरि ढोल दुन्दुभी सुहाई ॥
बाजहिं बहु बाजने सुहाये ❀ जहँ तहँ युवतिन मंगल गाये ॥
सखिनसहित हर्षित अति रानी ❀ सूखत धान परा जनु पानी ॥
जनक लह्यउ सुख शोच बिहाई ❀ पैरत थके थाह जनु पाई ॥
श्रीहत भये भूप धनु टूटे ❀ जैसे दिवस दीप छवि छूटे ॥
सियहियसुखवरणियकेहिभाँती ❀ जनु चातक पाये जलस्वाती ॥
रामहिं लषण विलोकत कैसे ❀ शशिहि चकोर किशोरक जैसे ॥
शतानन्द तब आयसु दीन्हा ❀ सीता गमन रामपहँ कीन्हा ॥

**दोहा—संगसखी सुन्दर चतुरि, गावहिं मंगलचार ॥**
**गवनी बालमरालगति, सुखमा अंग अपार ॥ ३०३॥**

सखिनमध्य सिय सोहति कैसी ❀ छविगण मध्य महाछवि जैसी ॥
कर सरोज जयमाल सुहाई ❀ विश्व विजय शोभा जनु छाई ॥
तनुसकोच मन परम उछाहू ❀ गूढ प्रेम लखि परै नकाहू ॥
जाय समीप रामछवि देखी ❀ रहिजनु कुँवरि चित्र अवरेखी ॥
चतुरसखी लखि कहा बुझाई ❀ पहिरावहु जयमाल सुहाई ॥
सुनत युगल कर माल उठाई ❀ प्रेम विवश पहिराइ न जाई ॥
सोहतजनु युगजलज सनाला ❀ शशिहि सभीत देत जयमाला ॥
गावहिं छवि अवलोकि सहेली ❀ सिय जयमाल राम उर मेली ॥

**सो०—रघुवर उर जयमाल, देखि देव वर्षहिं सुमन ॥**
**सकुचेसकलभुआल,जनुविलोकिरविकुमुदगण॥३६॥**

१ बालहंस। २ सुन्दरता। ३ दोनोंहाथसे। ४ कमल। ५ डंडी। ६ शोभा ७ राजा।

पुर अरु व्योम बाजने बाजे ❀ खल भये मलिन साधु सब राजे ॥
सुर किन्नर नर नाग मुनीशा ❀ जय जय सब कहि देहिं अशीशा ॥
नाचहिं गावहिं विबुधवधूटी ❀ बार बार कुसुमावलि छूटी ॥
जहँ तहँ विप्र वेदध्वनि करहीं ❀ बन्दी विरदावलि उच्चरहीं ॥
महि पाताल नाक यश व्यापा ❀ रामवरी सिय भंज्यउ चापा ॥
करहिं आरती पुरनरनारी ❀ देहिं निछावरि वृत्ति बिसारी ॥
सोहत सीय रामकी जोरी ❀ छवि शृंगार मनहुँ इकठोरी ॥
सखी कहहिं प्रभुपद गहु सीता ❀ करतिनचरणपरसअतिभीता ॥

दोहा—गौतमतियगतिसुरतिकरि, नहिंपरसतिपदपानि
मन बिहँसे रघुवंशमणि, प्रीतिअलौकिकजानि ॥ ३०४ ॥

तब सिय देखि भूप अभिलाषे ❀ कूर कुपूत मूढ मन माषे ॥
उठि उठि पहिरि सनाह अभागे ❀ जहँ तहँ गाल बजावन लागे ॥
लेहु छुड़ाय सीय कह कोऊ ❀ धरि बाँधहु नृपबालक दोऊ ॥
तोरे धनुष काज नहिं सरई ❀ जीवत हमहिं कुँवरिको बरई ॥
जो विदेह कछु करै सहाई ❀ जीतहु समर सहित दोउ भाई ॥
साधु भूप बोले सुनि बानी ❀ राजसमाजहि लाज लजानी ॥
बल प्रताप वीरता बड़ाई ❀ नाक पिनाकहि संग सिधाई ॥
सोइ शूरता कि अब कहुँपाई ❀ असबुधितौविधिमुँहमसिलाई ॥

दोहा—देखहु रामहिं नयन भरि, तजि ईर्षा मद मोहु ॥
लषणरोष पावकप्रबल, जानि शलभ जनि होहु ॥ ३०५ ॥

वैनतेय बलि जिमि चह कागा ❀ जिमि शशचहहिंनागअरिभागा ॥
जिमिचहकुशल अकारणकोही ❀ सुखसम्पदा चहहिं शिवद्रोही ॥
लोभी लोलुप कीरति चहई ❀ अकलंकता कि कामी लहई ॥
हरिपदविमुख परमगति चाहा ❀ तस तुम्हार लालच नरनाहा ॥
कोलाहल सुनि सीय सकानी ❀ सखी लिवाइ गईं जहँ रानी ॥
रामस्वभाय चले गुरु पाहीं ❀ सिय सनेह वर्णत मन माहीं ॥

१ अप्सरा। २ सघनपुष्पोंकी वर्षा। ३ बक्तर। ४ पतंग। ५ गरुड। ६ खरगोश। ७ सिंह।

रानिन सहित शोच वश सीया ❀ अबधौं विधिहि कहा करणीया ॥
भूप वचन सुनि इत उत तकहीं ❀ लषण रामडर बोलि न सकहीं ॥
दोहा-अरुणनयनभ्रुकुटी कुटिल, चितवतनृपनसकोप ।
मनहुँ मत्तगजगणनिरखि, सिंहकिशोरहिचोप ॥ ३०६ ॥
खरभर देखि विकल नर नारी ❀ सब मिलि देहिं महीपन गारी ॥
तेहि अवसर सुनि शिवधनु भंगा ❀ आये भृगुकुलकमलपतंगा ॥
देखि महीप सकल सकुचाने ❀ बाज झपट जिमिलवाँलुकाने ॥
गौरशरीर भूति भलि भ्राजा ❀ भालविशाल त्रिपुण्ड्र विराजा ॥
शीश जटा शशिवदन सुहावा ❀ रिसिवश कछुक अरुण है आवा ॥
भ्रुकुटीकुटिल नयन रिसिराते ❀ सहजहुँ चितवत मनहुँ रिसाते ॥
वृषभ कन्ध उर बाहु विशाला ❀ चारुजनेउ माल मृगछाला ॥
कटि मुनिवसन तूण दुइ बांधे ❀ धनुशर कर कुठार कल कांधे ॥
दोहा-सन्तभेष करणी कठिन, वरणि न जाइ स्वरूप ॥
धरि मुनि तनु जनु वीररस, आयेजहँसबभूप ॥ ३०७ ॥
देखत भृगुपतिवेष कराला ❀ उठे सकल भयविकल भुआला ॥
पितु समेत कहि कहि निजनामा ❀ लगे करन सब दण्ड प्रणामा ॥
ज्यहिसुभायचितवहिंहितजानी ❀ सोजाने जनु आयु खुटानी ॥
जनक बहोरि आय शिरनावा ❀ सीय बुलाय प्रणाम करावा ॥
आशिष दीन्ह सखी हरषानी ❀ निज समाज लैगईं सयानी ॥
विश्वामित्र मिले पुनि आई ❀ पदसरोज मेले दोउ भाई ॥
राम लषण दशरथके [illegible] ❀ दीन्ह अशीष जानि भल जोटा ॥
रामहिं चितय रहे थकि [illegible] अपार मारमदमोचन ॥
दोहा-बहुरि विलोकि [illegible], कहहु कहा अति भीर ॥
पूंछत जानि अजान [illegible], व्यापेउकोपशरीर ॥ ३०८ ॥
समाचार कहि जनक सुनाये ❀ ज्यहिकारण महीप सब आये ॥
सुनत वचन फिरि अनतनिहारे ❀ देखे चाप खण्ड महि डारे ॥

१ परशुराम । २ बटर । ३ मस्त [illegible] ५ लाल । ६ भू । ७ टेढ़ी । ८ बैल ।
९ पवित्र सुन्दर । १० भा[illegible] [illegible] तरकश । १२ पुत्र ।

अति रिस बोले वचनकठोरा ❀ कहुजड़जनक धनुष क्यहितोरा॥
वेगि दिखाउ मूढ नतु आजू ❀ उलटौं महि जहँ लगि तव राजू॥
अति डर उतर देत नृप नाहीं ❀ कुटिल भूप हरषे मनमाहीं॥
सुर मुनि नाग नगर नर नारी ❀ शोचहिं सकल त्रास उर भारी॥
मन पछताति सीय महतारी ❀ विधि सँवारि सब बात बिगारी॥
भृगुपति कर स्वभाव सुनि सीता ❀ अर्द्धनिमेष कलपसम बीता॥

दोहा-सभय बिलोके लोग सब, जानि जानकी भीर॥
हृदय न हर्ष विषाद कछु, बोले श्रीरघुवीर॥ ३०९॥

नाथ शम्भुधनु भंजनहारा ❀ होइहि कोउइक दास तुम्हारा॥
आयसु कहा कहिय किन मोही ❀ सुनि रिसाय बोले मुनि कोही॥
सेवक सो जो करै सेवकाई ❀ अरिकरणी[१] करिकरिय लराई॥
सुनहु राम ज्यहिं शिवधनु तोरा ❀ सहसबाहुसम सो रिपु मोरा॥
सो बिलगाइ विहाइ समाजा ❀ नतु मारे जैहैं सब राजा॥
सुनि मुनिवचन लषण मुसुकाने ❀ बोले परशुधरहि[२] अपमाने॥
बहु धनुहीं तोरी लरिकाई ❀ कबहुँ न असरिसि कीन्हगुसाई॥
यहि धनुपर ममता केहि हेतू ❀ सुनि रिसाय कह भृगुकुलकेतू॥

दोहा-रेनृप बालक कालवश, बोलत तोहि न सँभार॥
धनुही सम त्रिपुरारि[३]धनु, विदितसकलसंसार॥ ३१०॥

लषण कहा हँसि हमरे जाना ❀ सुनहु देव सब धनुषसमाना॥
का क्षति[४] लाभ जीर्ण[५] धनु तोरे ❀ देखा राम नयेके भोरे॥
छुवत टूट रघुपतिहिं न दोषू ❀ मुनि विनुकाजकरियकतरोषू॥
बोले चितय परशुकी ओरा ❀ रेशठ सुनेसि स्वभाव न मोरा॥
बालक जानि वधौं नहिं तोहीं ❀ केवल मुनिजड जानेसि मोहीं॥
बाल ब्रह्मचारी अति कोही[६] ❀ विश्वविदित[७] क्षत्रियकुलद्रोही॥
भुजबल भूमि भूप विनु कीन्ही ❀ विपुलबार महिदेवन दीन्ही॥
सहसबाहु भुज छेदन हारा ❀ परशु विलोकु महीपकुमारा॥

१ शत्रुकी करणी। २ परशुरामजी। ३ श्रीशिव। ४ हानि। ५ पुराना। ६ कोपित। ७ संसार।

दोहा-मातुपितहिजनिशोचवश, करसिमहीपकिशोर॥
गर्भनके अर्भकदलन, परशु मोर अतिघोर ॥३११॥
विहँसि लषण बोले मृदुबानी ❀ अहो मुनीश महा भट मानी ॥
पुनि पुनि मोहिं देखाव कुठारा ❀ चहत उड़ावन फूँकि पहारा ॥
यहां कुम्हड़ बतिया कोउनाहीं ❀ जो तर्जनि देखत मरिजाहीं ॥
देखि कुठार शरासन बाना ❀ मैं कछु कहा सहित अभिमाना ॥
भृगुकुल समुझि जनेउ विलोकी ❀ जोकछु कहहु सहौं रिसरोकी ॥
सुर महिसुर हरिजन अरु गाई ❀ हमरे कुल इनपर न शुराई ॥
वधे पाप अपकीरति हारे ❀ मारतहू पाँ परिय तुम्हारे ॥
कोटिकुलिशसमवचन तुम्हारा ❀ वृथा धरहु धनुबाण कुठारा ॥
दोहा--जोविलोकिअनुचितकह्यउँ, क्षमहुमहा मुनिधीर
सुनि सरोषभृगुवंशमणि, बोले गिरा गँभीर ॥ ३१२॥
कौशिक सुनहु मन्दयहबालक ❀ कुटिलकालवशनिजकुलघालक॥
भानुवंश राकेश कलंकू ❀ निपट निरंकुश अबुध अशंकू ॥
कालकवर होइहि क्षण माहीं ❀ कहौं पुकारि खोरि मोहिंनाहीं ॥
तुम हटकहु जो चहहु उबारा ❀ कहि प्रताप बल रोष हमारा ॥
लषण कहा मुनिसुयशतुम्हारा ❀ तुमहिं अछत को वरणैपारा ॥
अपनेमुख तुम आपनि करणी ❀ बार अनेक भाँति बहु वरणी ॥
नहिं सन्तोष तो पुनि कछु कहहू ❀ जनि रिसि रोंकिदुसहदुखसहहू॥
वीर वृत्ति तुम धीर अक्षोभा ❀ गारी देत न पावहु शोभा ॥
दोहा--शूर समर करणी करहिं, कहि न जनावहिंआपु॥
विद्यमान रण पाइ रिपु, कायरकथहिं प्रलापु॥३१३॥
तुमतो काल हाँकि जनु लावा ❀ बार बार मोहिं लागि बुलावा ॥
सुनत लषणके वचन कठोरा ❀ परशु सुधारिधरयउ कर घोरा॥
अब जनि देहु दोष मोहिलोगू ❀ कटुवादी बालक वध योगू ॥
बाल विलोकि बहुत मैं बांचा ❀ अब यह मरणहारभा सांचा ॥
कौशिक कहा क्षमिय अपराधू ❀ बाल दोष गुण गणहिं न साधू ॥

कर कुठार मैं अकरण कोही ❀ आगे अपराधी गुरु द्रोही ॥
उतर देत छाँडौं बिनु मारे ❀ केवल कौशिक शील तुम्हारे ॥
नतु इहि काटि कुठार कठोरे ❀ गुरुहिं उऋण होतेउँ श्रमथोरे ॥
दोहा-गाधिसुवन कह हृदय हँसि, मुनिहिं हरिअरे सूझ॥
अजगवखण्डयउ ऊखजिमि, अजहुँ न बूझ अबूझ ॥ २१४ ॥
कहेउ लषण मुनि शील तुम्हारा ❀ को नहिं जान विदित संसारा ॥
मातहिं पितहिं उऋण भये नीके ❀ गुरुऋण रहा शोच बड़ जीके ॥
सो जनु हमरे माथे काढा ❀ दिन चलिगये ब्याज बहु बाढा ॥
अब आनिय व्यवहरिया बोली ❀ तुरत देव मैं थैली खोली ॥
सुनि कटु वचन कुठार सुधारा ❀ हाहाकार सब लोग पुकारा ॥
भृगुवर परशु देखावहु मोही ❀ विप्र विचारि बचौं नृप द्रोही ॥
मिले न कबहुँ सुभट रणगाढे ❀ द्विज देवता घरहिंके बाढे ॥
अनुचित कहि सब लोग पुकारे ❀ रघुपति सैनहि लषण निवारे ॥
दोहा-लषण उतर आहुति सरिस, भृगुवर कोप कृशानु॥
बढ़त देखि जलसम वचन, बोले रघुकुल भानु॥ २१५॥
नाथ करहु बालकपर छोहू ❀ शुद्ध दूध मुख करिय न कोहू ॥

❀ परशुरामके पिता जमदग्नि और माता रेणुका नहानेको गईं वहां जलमें मछलियों को क्रीडा करते देखके इच्छा भई कि, मैं भी घरजाय पतिके संग ऐसेही क्रीडाकरूं सो कामातुर आयके जमदग्निसे कहा कि, हमें ऐसी इच्छाहै. यह सुनि ऋषिको कोप उत्पन्न भया तब तीन बेटे जो औरथे उनसे कहाकि, इसको मारडालो उन्होंने आज्ञा नमानी तब ऋषिने परशुरामसे कहा कि, इन सबको मारडालो परशुरामने पिताकी आज्ञा सुनतेही उठकर फरसेसे माता और भाइयोंकाशिर काटडाला तब ऋषि प्रसन्न होय बोले कि, पुत्र वरमांगो तब परशुरामने मांगा कि तीनों भाई और माताको जिलायदीजै तो ऋषिनेप्रसन्न होय चारोंको जिलादिया और जमदग्निका शिर एक राजा सहस्रबाहुने काटडाला इस निमित्त सारे पृथ्वीके क्षत्रियोंका शिर इन्होंने काटा ॥

१ क्रोध। २ श्रीरामचन्द्रजी। ३ दया।

जोपै प्रभु प्रभाव कछु जाना ❀ तौकि बराबर करत अयाना ॥
जोलरिकाकछु अनुचितकरहीं ❀ गुरु पितु मातु मोदमन भरहीं ॥
करियकृपा शिशु सेवक जानी ❀ तुमसम शील धीर मुनि ज्ञानी ॥
राम वचनसुनि कछुक जुडाने ❀ कहिकछु लषणबहुरिमुसुकाने ॥
हँसतदेखिनखशिख रिसिव्यापी ❀ राम तोर भ्राता बड़ पापी ॥
गौर शरीर श्याम मन माहीं ❀ कालकूट मुख पयमुखनाहीं ॥
सहज टेढ अनुहरै न तोहीं ❀ नीचमीच सम लखै न मोहीं ॥

दोहा—लषण कहेउ हँसि सुनहुमुनि, क्रोध पापकरमूल॥
जेहिवशजनअनुचितकराहिं, चरहिंविश्वप्रतिकूल ३१६

मैंतुम्हार अनुचर मुनिराया ❀ परिहरि कोपकरिय अब दाया ॥
टूट चाप नहिं जुरहि रिसाने ❀ बैठिय होइहि पाँय पिराने ॥
जो अति प्रिय तो करियउपाई ❀ जोरियकोउ बड़ गुणी बुलाई ॥
बोलत लषणहि जनकडराहीं ❀ मष्टकरहु अनुचित भलनाहीं ॥
थरथर कांपहिं पुर नर नारी ❀ छोटकुमार खोट अति भारी ॥
भृगुपतिसुनिसुनि निर्भयबानी ❀ रिस तनु जरै होय बल हानी ॥
बोले रामहिं देइ निहोरा ❀ बचौं विचारि बन्धु लघु तोरा ॥
मन मलीन तनु सुन्दर कैसे ❀ विषरस भरा कनकघटजैसे ॥

दोहा—सुनि लक्ष्मण बिहँसे बहुरि, नयन तरेरे राम ॥
गुरुसमीप गवने सकुचि, परिहरि वाणी वाम॥३१७॥

अति विनीत मृदु शीतल वाणी ❀ बोले राम जोरि युगपाणी ॥
सुनहुनाथ तुम सहज सुजाना ❀ बालकवचन करियनहिं काना ॥
बररै बालक एक स्वभाऊ ❀ इनहिं न सन्त विदूषहिं काऊ ॥
तिन नाहीं कछु काज बिगारा ❀ अपराधी मैं नाथ तुम्हारा ॥
कृपा कोप बध बन्ध गुसाईं ❀ मोपर करिय दासकी नाईं ॥
कहिय वेगि ज्यहि विधिरिसिजाई ❀ मुनिनायक सोइ करियउपाई ॥
कह मुनि राम जाइ रिस कैसे ❀ अजहुँ बन्धु तव चितव अनैसे ॥

१ विष। २ दूधकामुख। ३ अयोग्य। ४ टहलुआ। ५ मुपरहहु। ६ स्वर्णकलश।
७ ततैया। ८ बन्धन।

इहिके कण्ठ कुठार न दीन्हा ❀ तौमैं कहा कोपकरि कीन्हा ॥
दोहा-गर्भ स्रवहिं अवनीपरनि,सुनिकुठार गति घोर ॥
परशु अछत देखौं जियत, वैरी भूप किशोर ॥ ३१८ ॥
बहै न हाथ दहै रिस छाती ❀ भाकुठार कुंठित नृपघाती ॥
भयउवामविधि फिरयउस्वभाऊ ❀ मोरे हृदय कृपा कसकाऊ ॥
आजु दैव दुख दुसह सहावा ❀ सुनि सौमित्रिविहँसि शिरनावा ॥
नाथ कृपा मूरति अनुकूला ❀ बोलत वचन झरत जनुफूला ॥
जोपै कृपा जरै मुनि गाता ❀ क्रोधभये तनु राखु विधाता ॥
देखु जनक हठि बालक एहू ❀ कीन्ह चहत जड यमपुरगेहू ॥
वेगि करहुकिन आंखिन ओटा ❀ देखत छोट खोट नृप ढोटा ॥
विहँसे लषण कहा मुनिपाहीं ❀ मूँदिय आंखि कतहुँ कोउनाहीं ॥
दोहा-परशुराम तब रामप्रति, बोले वचन सक्रोध ॥
शम्भु शरासन तोरि शठ, करसिहमार प्रबोध॥३१९॥
बन्धु कहै कटु सम्मत तोरे ❀ तू छल विनय करसिकरजोरे ॥
करु परितोष मोर संग्रामा ❀ नाहिंत छांडु कहाउब रामा ॥
छलतजि करहु समर शिवद्रोही ❀ बन्धु सहित नतुमारौंतोही ॥
भृगुपति तमकि कुठार उठाये ❀ मन मुसुकाहिं राम शिरनाये ॥
गुणहु लषणकर हमपर रोषू ❀ कतहुँ सुधाइहुते बड़दोषू ॥
टेढ जानि शंका सब काहू ❀ वक्र चन्द्रमहि ग्रसै नराहू ॥
राम कहा रिसि तजिय मुनीशा ❀ कर कुठार आगे यह शीशा ॥
ज्यहिरिस जाइ करिय सोइ स्वामी ❀ मोहिं जानि आपन अनुगामी ॥
दोहा-प्रभुहिं सेवकहिं समर कस,तजहु विप्र बर रोष ॥
भेष विलोकि कहेसि कछु,बालकहू नहिं दोष ॥ ३२० ॥
देखि कुठार बाण धनुधारी ❀ भैलरिकहि रिस वीर विचारी ॥
नाम जान पै तुमहिं न चीन्हा ❀ वंश स्वभाव उतर तेहि दीन्हा ॥
जो तुम अवतेहु मुनिकी नाईं ❀ पदरज शिर शिशु धरत गुसाईं ॥

१ राजाकी रानियोंके। २ विद्यमान। ३ खुंटा-गोठिला ४ लक्ष्मण। ५ घर। ६ टेढेचन्द्रमाको।

क्षमहु चूक अनजानत केरी ❀ चहिय विप्र उर कृपा घनेरी ॥
हमहिं तुमहिं सरिबरिकसनाथा ❀ कहहु तो कहांचरणकहँ माथा॥
राम मात्र लघु नाम हमारा ❀ परशुसहित बड़ नाम तुम्हारा॥
देव एक गुण धनुष हमारे ❀ नवगुण परम पुनीत तुम्हारे ॥
सब प्रकार हम तुमसन हारे ❀ क्षमहु विप्र अपराध हमारे ॥
दोहा–बार बार मुनि विप्रवर, कहा राम सन राम ॥
बोलेभृगुपतिसरुषहुइ, तुहूंबन्धुसमवाम ॥ ३२१ ॥
निपटहि द्विजकरि जानहु मोहीं ❀ मैं जस विप्र सुनाऊं तोहीं ॥
चाप श्रुवा शर आहुति जानू ❀ कोप मोर अति घोर कृशानू ॥
समिधसेन चतुरंग सुहाई ❀ महामहीप भये पशु आई ॥
मैं यहि परशु काटि बलि दीन्हे ❀ समरयज्ञ जग कोटिन कीन्हे ॥
मोर प्रभाव विदित नहिं तोरे ❀ बोलसि निदरि विप्रके भोरे ॥
भंज्यउ चाप दाप बड़ बाढा ❀ अहमिति मनहुँ जीतिजगठाढा॥
रामकहा मुनि कहहु विचारी ❀ रिसअतिबड़ि लघुचूकहमारी॥
छुवतहि टूट पिनाक पुराना ❀ मैं क्यहि हेतु करौं अभिमाना ॥
दोहा–जो हम निदरहिं विप्र वर, सत्यसुनहु भृगुनाथ ॥
तौअसकोजगसुभटज्यहि, भयवशनावहिंमाथ ३२२
देव दनुज भूपति भट नाना ❀ सम बल अधिक होउ बलवाना॥
जो रण हमहिं प्रचारै कोऊ ❀ लरहिं सुखेन काल किनहोऊ ॥
क्षत्रियतनुधरि समरसकाना ❀ कुलकलंक त्यहि पांवर जाना॥
कहौं स्वभाव नकुलहिं प्रशंसी ❀ कालहु डरहिं न रण रघुवंशी ॥
विप्रवंशकी असि प्रभुताई ❀ अभय होइ जो तुमहिं डराई ॥
सुनि मृदु गूढ वचन रघुपतिके ❀ उघरे पटल परशुधर मतिके ॥
राम रमापति कर धनु लेहू ❀ खैंचहु चाप मिटै संदेहू ॥
देतचाप आपुहि चढि गयऊ ❀ परशुराम मन विस्मय भयऊ ॥

१ कोमल, तपस्वी, सन्तोष, क्षमा, अतृष्णा, जितेंद्रियता, दानलेना तथा देना, सर्व दाता, दयालु किन्तु, सनेह । २धनुष ।३कारण ।४योद्धा ।५बराबर ।६नीच ।७परदे । ८ संदेह ।

दोहा-जाना राम प्रभाव तब, पुलक प्रफुल्लित गात ॥
जोरिपाणिबोलेवचन, प्रेम न हृदय समात ॥ ३२३ ॥
जय रघुवंश वनज वनभानू ❁ गहन दनुजकुल दहन कृशानू ॥
जय सुर विप्र धेनु हितकारी ❁ जय मद मोह कोह भ्रमहारी ॥
विनयशील करुणागुणसागर ❁ जयति वचनरचनाअतिनागर ॥
सेवकसुखद सुभग सब अंगा ❁ जय शरीर छवि कोटि अनंगा ॥
करौं कहा मुख एक प्रशंसा ❁ जय महेश मनमानसहंसा ॥
अनुचित बहुत कहउँ अज्ञाता ❁ क्षमहु क्षमा मन्दिरदोउ भ्राता ॥
कहि जयजयजयरघुकुलकेतू ❁ भृगुपति गये वनहिं तपहेतू ॥
अवभय कुटिल महीप डराने ❁ उठि उठि कायर गवहिं पराने ॥
दोहा-देवन दीन्ही दुन्दुभी, प्रभु पर वर्षहिं फूल ॥
हर्षे पुर नर नारिसब, मिटा मोह भय शूल ॥ ३२४ ॥
अति गहगहे बाजने बाजे ❁ सबहिं मनोहर मंगल साजे ॥
यूथ यूथ मिलि सुमुखि सुनयनी ❁ करहिं गानकलकोकिलवयनी ॥
सुख विदेह कर वरणि नजाई ❁ जन्म दरिद्र मनहुँ निधि पाई ॥
विगतत्रास भइ सीय सुखारी ❁ जनु विधु उदय चकोर कुमारी ॥
जनककीन्ह कौशिकहि प्रणामा ❁ प्रभु प्रसाद धनु भंज्यउरामा ॥
मोहिं कृतकृत्य कीन्ह दोउ भाई ❁ अब जो उचितसो कहियगुसाईं ॥
कह मुनि सुनु नरनाह प्रवीना ❁ रहा विवाह चाप आधीना ॥
टूटतही धनु भयउ विवाहू ❁ सुर नर नाग विदित सब काहू ॥
दोहा-तदपि जाइ तुम करहु अब, यथा वंश व्यवहार ॥
बूझि विप्रकुलवृद्धगुरु, वेद विदितआचार ॥ ३२५ ॥
दूत अवधपुर पठवहु जाई ❁ आनैं नृप दशरथहिं बुलाई ॥
मुदितराउ कहिभलेहिकृपाला ❁ पठये दूत अवध त्यहिकाला ॥
बहुरिमहाजन सकल बुलाये ❁ आइ सबनि सादर शिरनाये ॥
हाट बाट मन्दिर पुर वासा ❁ नगर सँवारहु चारिहु पासा ॥

१ कमल । २ सूर्य्य । ३ कामदेव । ४ चन्द्र । ५ कृतार्थ ।

हरषि चले निज निज गृह आये ❀ पुनि परिचारक बोलि पठाये ॥
रचहु विचित्र वितानबनाई ❀ शिरधरि वचन चले सचुपाई ॥
पठये बोलि गुणी तिन्ह नाना ❀ जो वितानविधि कुशल सुजाना॥
विधिहि वन्दि तिन्ह कीन्ह अरंभा ❀ विरचे कनक कदली खंभा ॥
दोहा—हरित मणिनके पत्र फल, पद्मरागके फूल ॥
रचना देखि विचित्र अति, मन विरंचिके भूल॥३२६॥
वेणु हरित मणि मय सब कीन्हे ❀ सरल सपर्ण परहिं नाहिंचीन्हे ॥
कनक कलित अहिबेलि बनाई ❀ लखि नहिं परे सवर्ण सुहाई ॥
त्यहिके रचि पचि बंध बनाये ❀ बिच बिच मुकता दाम सुहाये ॥
माणिकमरकत कुलिशपिरोजा ❀ चीरकोर पचि रचे सरोजा ॥
किये भृंग बहु रंग विरंगा ❀ गुंजहिं कुंजहिं पवन प्रसंगा ॥
सुरप्रतिमा खम्भन गढ़ि काढी ❀ मंगल द्रव्य लिये सब ठाढी ॥
चौकें भांति अनेक पुराये ❀ सिन्दुर मणिमय सहज सुहाये ॥
दोहा—सौरभ पल्लव सुभग सुठि, किये नीलमणि कोर ॥
हेम बौर मरकत घंवरि, लसत पाटमय डोर ॥३२७॥
रचे रुचिर वर बन्दन वारे ❀ मनहु मनोभव फंद सँवारे ॥
मंगल कलश अनेक बनाये ❀ ध्वज पताक पट चमरसुहाये ॥
दीप मनोहर मणिमय नाना ❀ जाइनवरणि विचित्र विताना ॥
ज्यहि मण्डप दुलहिनि वैदेही ❀ सोवरणै असिमति कवि केही ॥
दूलह राम रूप गुणसागर ❀ सो वितान तिहुँ लोक उजागर ॥
जनक भवनकी शोभा जैसी ❀ गृह गृह प्रति पुर देखिय तैसी ॥
ज्यहितिरहुतित्यहिसमयानिहारी ❀ त्यहिलघुलगे भुवनदशचारी ॥
जो सम्पदा नीच गृह सोहा ❀ सो विलोकि सुरनायकमोहा ॥
दोहा—बसैं नगर ज्यहि लक्षि करि, कपट नारि वर वेष॥
त्यहि पुरकी शोभा कहत, सकुच शारदा शेष ॥३२८॥
पहुँचे दूत रामपुर पावन ❀ हर्षे नगर विलोकि सुहावन ॥

१ सेवक। २ मंडप। ३ केला। ४ सुंदर। ५ बांस। ६ पानकीवेलि। ७ आंवकेपत्ते।
८ सोनेकाबौर। ९ छोटी २ आँबियोंकागुच्छा। १० रेशम। ११ कामदेव।
१२ मिथिलापुरी। १३ लक्ष्मीजी।

द्विज श्रुतिवंचक[1] भूप प्रजाशन[2] ❀ कोउ नहिं मान निगम अनुशासन ॥
मारग सोइ जाकहँ जो भावा ❀ पण्डित सोइ जो गाल बजावा ॥
मिथ्या रम्भ दम्भरत जोई ❀ ताकहँ सन्त कहै सब कोई ॥
सोइ सयान जो परधन हारी ❀ जो करु दम्भ सो बड़ आचारी ॥
जो बहु झूठ मसखरी जाना ❀ कलियुग सोइ गुणवन्त बखाना ॥
निराचार जो श्रुति पथ त्यागी ❀ कलियुग सोइ ज्ञानी वैरागी ॥
जाके नख अरु जटा बिशाला ❀ सोइ तापस प्रसिद्ध कलिकाला ॥

दोहा—अशुभ वेष भूषण धरैं, भक्ष्याभक्ष्य जे खाहिं ॥
त्यइ योगी त्यइ सिद्ध नर, पूज्य ते कलियुग माहिं ॥ १४२ ॥

सो०—जे अपकारी चार, तिनकर गौरव मान्यता ॥
मन क्रम वचन लबार, ते वक्ता कलिकाल महँ ॥ १४ ॥

नारि विवश नर सकल गुसाईं ❀ नाचहिं नट मर्कट[3] की नाईं ॥
शूद्र द्विजहिं उपदेशहिं ज्ञाना ❀ मेलि जनेऊ लेहिं कुदाना ॥
सब नर काम लोभ रत क्रोधी ❀ देव विप्र गुरु सन्त विरोधी ॥
गुण मन्दिर सुंदर पति त्यागी ❀ भजहिं नारि परपुरुष अभागी ॥
सौभागिनी विभूषणहीना ❀ विधवनके शृंगार नवीना ॥
गुरु शिष अंध बधिरकर[4] लेखा ❀ एक न सुनै एक नहिं देखा ॥
हरै शिष्य धन शोक न हरई ❀ सो गुरु घोर नरक महँ परई ॥
मात पिता बालकन बुलावहिं ❀ उदर भरै सोइ कर्म सिखावहिं ॥

दोहा—ब्रह्मज्ञान बिनु नारि नर, करहिं न दूसरि बात ॥
कौड़ी कारण मोहवश, करहिं विप्र गुरु घात ॥ १४३ ॥
बाद शूद्र कह द्विजन सन, हम तुमते कछु घाटि ॥
जानै ब्रह्म सो विप्रवर, आँखि दिखावहिं डाटि ॥ १४४ ॥

परतिय लम्पट[5] कपट सयाने ❀ मोह द्रोह ममता लपटाने ॥
तेइ अभेदवादी ज्ञानी नर ❀ देखा मैं चरित्र कलियुग कर ॥

---

१ वेदकी निंदा करनेवाले । २ प्रजाका अन्न खाजानेवाले । ३ वादर । ४ झूंठे ।
५ बंदर । ६ बहिरा ७ आसक्त ।

आपु गये अरु आनहिं घालहिं ❀ जोकोउ श्रुतिमारगप्रतिपालहिं॥
कल्प कल्प भरि इक इक नर्का ❀ परहिंजे दूषहिं श्रुति करि तर्का॥
जे वर्णाधम तेलि कुम्हारा ❀ श्वपच¹ किरातकोल²हे कलवारा॥
नारि मुई गृह सम्पति नाशी ❀ मूड़ मुँडाइ भये संन्यासी॥
ते विप्रन सन पाँव पुजावहिं ❀ उभय लोकनिज हाथ नशावहिं॥
विप्र निरक्षर लोलुप³ कामी ❀ निराचार शठ वृषली⁴ स्वामी॥
शूद्र करहिं जप तप व्रत दाना ❀ बैठि वरासन⁵ कहहिं पुराना॥
सब नरकल्पित करहिं अचारा ❀ जाइ न वर्णि अनीति अपारा॥

दोहा-भये वर्णसंकर कलिहिं, भिन्न सेतु सब लोग॥
करहिं पाप दुखपावहीं, भय रुज⁶ शोक वियोग॥१४५॥
श्रुति सम्मत हरिभक्तिपथ, संयुत ज्ञान विवेक॥
ते न चलहिं नर मोहवश, कल्पहिं पंथअनेक॥१४६॥

## त्रोटक छंद॥

बहु धाम सवारहिं योगि यती, विषया हरि लीन्ह गईविरती⁷॥
तपसी धनवन्त दरिद्र गृही, कलि कौतुक तात न जात कही॥
कुलवंति निकारहिं नारि सती, गृह आनहिं चेरिहिं चेरगती॥
सुत मानहिं मात पिता तबलौं, अबलानन⁸ दीख नहीं जबलौं॥
ससुरारि पियारि लगी जबते, रिपु रूप कुटुम्ब भये तबते॥
नृपपाप परायणधर्मनहीं, करि दण्ड विदण्ड⁹ प्रजा नितहीं॥
धनवंत कुलीन मलीन अपी, द्विज चिह्न जनेउ उघार तपी॥
नहिं मान पुराणहिं वेदहिजो, हरिसेवक संत सही कलिसो॥
कवि वृंद उदार दुनी न सुनी, गुण दूषक बात न कोपि गुनी॥
कलि बारहिंबार दुकालपरैं, बिन अन्न दुखी बहुलोग मरैं॥

दोहा-सुन खगेश कलि कपट हठ, दम्भ द्वेष¹¹ पाषण्ड॥

१ चांडाल। २ भील। ३ लोभी। ४ दासी। ५ श्रेष्ठआसन ऊंचो। ६ रोग। ७ वैराग्य। ८ अपनी स्त्रीनकोमुख। ९ मार। १० निश्चय। ११ वैर।

काम क्रोध लोभादि मद,व्यापि रहेउ ब्रह्मण्ड॥१४७॥
तामस धर्म कराहिं नर, जप तप मख व्रत दान॥
देव न वरषै धरणि पर, बये न जामहिं धान॥१४८॥

त्रोटक छंद॥

अबला कच भूषण भूरि क्षुधा, धनहीन दुखी ममता बहुधा॥
सुख चाहहिंमूढ न धर्मरता, मति थोरि कठोरि न कोमलता॥
नर पीडित रोगन भोगकही, अभिमान विरोध अकारणही॥
लघुजीवन संवत पंचदशा, कल्पांत न नाश गुमान अशा॥२५॥
कलिकालबिहालकियेमनुजा, नहिं मानत कोउ अनुजातनुजा॥
नहिं तोष विचार न शीतलता, सब जाति कुजाति भये मँगता॥
इरषा परुषाँ छल लोलुपता, भरि पूरि रही समता विगता॥
सब लोग वियोग विशोक हये, वर्णाश्रम धर्म अचारगये॥
दमदान दयानहिं जानपुनी, जडता परपंचक तात घनी॥२६॥
तनु पोषकनारि नरा सगरे, परनिंदक जे जगमें बँगर॥

दोहा—सुनु व्यालारि करालकलि, मलअवगुण आगार॥
गुणहुबहुत कलिकालकर, बिनुप्रयास निस्तार१४९॥
कृतयुग त्रेता द्वापरहु, पूजा मख अरु योग॥
जोगति होइ सो कलिहिंहरि नामतेपावहिंलोग१५०॥

कृतयुग सब योगी विज्ञानी ❀ करि हरिध्यान तराहिं भव प्रानी॥
त्रेता विविध यज्ञ नर करहीं ❀ प्रभुहि समर्पि कर्म भव तरहीं॥
द्वापर करि रघुपति पदपूजा ❀ नर भवतरहिं उपाय न दूजा॥
कलि केवल हरिगुणगण गाहा ❀ गावत नर पावहिं भव थाहा॥
कलियुग योग यज्ञ नहिं ज्ञाना ❀ एक अधार राम गुण गाना॥

१ बाल। २ अधिक। ३ भूख। ४ प्यार। ५ छोटीबहिन। ६ अपनी कन्या। ७ कठोर। ८ कुब्ध। ९ जीतीरही। १० इन्द्रियजकेर जीतव ११ फैले। १२ गरुड। १३ घर।

सब भरोस तजि जो भज रामहिं ❀ प्रेम समेत गावगुण ग्रामहिं ॥
सो भव तर कछु संशय नाहीं ❀ नाम प्रताप प्रगट कलिमाहीं ॥
कलिकर एक पुनीत प्रतापा ❀ मानस पुण्य होइ नहिं पापा ॥
दोहा-कलियुगसमयुगआननाहिं, जोनरकर विश्वास॥
गाइरामगुणगणविमल,भवतर बिनहिं प्रयास ॥१५१॥
प्रगट चारि पद धर्मके, कलि महँ एक प्रधान ॥
येन केन विधि दीन्हे, दान करै कल्यान ॥ १५२ ॥
कृतयुग धर्म होहिं सब केरे ❀ हृदय राम मायाके प्रेरे ॥
शुद्ध सत्व समता विज्ञाना ❀ कृत प्रभाव प्रसन्न मनजाना ॥
सत्व बहुत कछु रजरतिकर्मा ❀ सब विधि शुभ त्रेताकर धर्मा ॥
बहु रज सत्व स्वल्प कछुतामस ❀ द्वापर धर्म हर्ष भय मानस ॥
तामस बहुत रजोगुण थोरा ❀ कलिप्रभाव विरोध चहुँ ओरा ॥
बुध युग धर्म जानि मन माहीं ❀ तजि अधर्म रत धर्म कराहीं ॥
काल कर्म नहिं व्यापहि ताही ❀ रघुपतिचरण प्रीति अतिजाही॥
नटकृत कपट विकट खगराया ❀ नट सेवकहिं न व्यापै माया ॥
दोहा-हरिमायाकृतदोष गुण,बिनुहरि भजननजाहिं ॥
भजियरामसबकामतजि, असविचारिमनमाहिं१५३
तेहि कलिकाल वर्ष बहु, बसेउँ अवध विहगेश ॥
परेउ दुकाल विपत्ति वश, तब मैं गयउँ विदेश१५४॥
गयउँ उजैन सुनहु उरगारी ❀ दीन मलीन दरिद्र दुखारी ॥
गये काल कछु सम्पति पाई ❀ तहँ पुनि करौं शम्भु सेवकाई ॥
विप्र एक वेदिक[1] शिवपूजा ❀ करै सदा तेहि काज न दूजा ॥
परमसाधु परमारथ[2] विन्दक ❀ शंभुउपासकनहिं हरिनिन्दक॥
सेवों मैं तेहि कपट समेता ❀ द्विजदयालुअति नीतिनिकेता॥
बाहिर नम्र देखि मोहिं सांई ❀ विप्र पढाव पुत्रकी नांई ॥

१ वेदवेत्ता । २ परमार्थको जाननेवाला ।

शम्भुमंत्र मोहिं द्विजवर दीन्हा ❀ शुभ उपदेशविविधविधकीन्हा ॥
जपौं मंत्र शिवमन्दिर जाई ❀ हृदयदम्भअहंमिति अधिकाई॥
दोहा–मैं खल मल संकुल मति,नीच जाति वश मोह॥
द्विज हरिजन देखत जरौं, करौं विष्णु कर द्रोह१०५॥
सो०–गुरुनित मोहिं प्रबोध,दुखित देखिआचरण मम॥
मोहिं उपजै अति क्रोध,दम्भिहि नीति कि भावई१५
एक बार गुरु लीन्ह बुलाई ❀ मोहिं नीति बहु भाँति शिखाई॥
शिव सेवा कर फलसुत सोई ❀ अविरल भक्ति रामपद होई ॥
रामहिं भजहिं तात शिव धाता ❀ नर पामर कर केतिक बाता ॥
जासु चरण शिव अज अनुरागी ❀ तासु द्रोह सुख चहसि अभागी॥
हरकहँ हरिसेवक गुरु कहेऊ ❀ सुनि खगनाथ हृदय मम दहेऊ॥
अधम जाति मैं विद्या पाये ❀ भयउँ यथा अँहि दूध पियाये॥
मानी कुटिल कुभाग्य कुजाती ❀ गुरुसन द्रोह करौं दिनराती ॥
अतिदयालु गुरु स्वल्प न क्रोधा ❀ पुनि पुनि मोहिं शिखावसुबोधा॥
ज्यहितें नीच बड़ाई पावा ❀ सो प्रथमहिं हठि ताहि नशावा॥
धूम अनलसम्भव सुन भाई ❀ तेहि बुझाव घन पदवी पाई ॥
रज मग परी निरादर रहई ❀ सब कर पद प्रहार नित सहई ॥
मरुत उड़ाव प्रथमतेहि भरई ❀ पुनि नृप नयन किरीटन्ह परई ॥
सुन खगपति अससमुझि प्रसंगा ❀ बुध न करहिं अधमन कर संगा॥
कवि कोविद गावहिं अस नीती ❀ खलसनकलह नहींभल प्रीती ॥
उदासीन वरु रहिय गुसाई ❀ खल परिहरिय श्वानकी नाईं ॥
मैं खल हृदय कपट कुटिलाई ❀ गुरु हित कहै न मोहिं सुहाई ॥
दोहा–एक बार हर मन्दिर, जपत रहयउँ शिव नाम ॥
गुरुआये अभिमान ते, उठि नहिं कीन्ह प्रणाम१०६॥
सोदयालु नहिं कहेउ कछु, उर न रोष लवलेश ॥
अति अघ गुरु अपमानता,सहि नहिं सके महेश१०७॥

१ अहंकार। २ गुरु। ३ वैष्णव। ४ सर्प। ५ धूरि। ६ चोट। ७ हवा। ८ आंखन।

मन्दिर माँझ भई नभ बानी ❀ अगम्य अधम अभिमानी ॥
यद्यपि तव गुरु स्वल्प न क्रोधा ❀ अतिकृपालु चित सम्यकबोधा ॥
तदपि शाप देहौं शठ तोहीं ❀ नीति विरोध सुहात नमोहीं ॥
जो नहिं करौं दण्ड शठ तोरा ❀ भ्रष्ट होइ श्रुति मारग मोरा ॥
जे शठ गुरुसन ईर्षा करहीं ❀ रौरव नरक कल्पशत परहीं ॥
त्रिजगयोनि पुनि धरहिं शरीरा ❀ अयुत जन्मभरि पावहिं पीरा ॥
बैठि रहेसि अजगरइव पापी ❀ होसिसर्प्प खलमलमति व्यापी ॥
महाविटप कोटरमहँ जाई ❀ रहुरे अधम अधोगति पाई ॥

दोहा–हाहाकार कीन्ह गुरु, सुनि दारुण शिव शाप ॥
कंपितमोहिंविलोकिअति,उरउपजापरिताप॥१५८॥
करि दण्डवत सप्रेम गुरु, शिव संमुख करजोरि ॥
विनय करत गद्गद गिरा, समुझि घोर गति मोरि ॥

छन्द–भुजंगप्रयात ।

नमामीशमीशान निर्वाण रूपं, विभुं व्यापकं ब्रह्मवेद स्वरूपम् ॥
अजं निर्गुणं निर्विकल्पं निरीहं, चिदाकाशमाकाश वासं भजेहम् ॥
निराकारमोंकार मूलं तुरीयं, गिरा ज्ञान गोतीतमीशंगिरीशम् ॥
करालंमहाकाल कालं कृपालं, गुणागार संसार पारं नतोहम् ॥२७॥

छंदार्थ–हे ईशानईश ! मुक्तिरूप आप कैसेहो विभु अर्थात् समर्थ और व्यापक ब्रह्म वेदस्वरूप और अपनेसे प्रकट होनेवाले गुणसे रहित निर्विकल्प अर्थात् एकरस रहनेवाले और निरीह चेष्टारहित और सूक्ष्म और महाकाश में है वास जिनका वा जिनमें दोनों आकाश बसते हैं उनको मैं भजताहूं आकारसे रहित और ओंकारका मूल और तुरीय अर्थात् जाग्रत् सुषुप्तिसे परे वचन ज्ञान इंद्रियोंसे परे ईश कैलासके स्वामी और कराल जो महाकाल है उसकेभी आप महाकालहैं कृपालु गुणोंके आगार संसारसे परे हो मैं आपको नमस्कार करताहूं ॥ २७ ॥

१ उत्कृष्ट । २ दशहजार । ३ नीचगति-शिर नीचे पूँछ ऊपर । ४ कठिन । ५ दुःख ।

तुषाराद्रि संकाश गौरं गभीरं, मनो भूतकोटि प्रभाःश्री शरीरम् ॥
स्फुरन्मौलिकल्लोलिनी चारु गंगा, लसद्भाल बालेंदु कंठे भुजंगा ॥
चलत्कुंडलं शुभ्रनेत्रं विशालं, प्रसन्नाननं नीलकंठं दयालुम् ॥
मृगाधीशचर्माम्बरं मुण्डमालं, प्रियं शंकर सर्वनाथं भजामि ॥२८॥
प्रचण्डं प्रकृष्टं प्रगल्भं परेशं, अखंडं अजं भानु कोटिप्रकाशम् ॥
त्रयीशूल निर्मूलनं शूलपाणिं, भजेहं भवानीपतिं भावगम्यम् ॥
कलातीत कल्याण कल्पांतकारी, सदा सज्जनानंद दाता पुरारी ॥
चिदानंद संदोह मोहापहारी, प्रसीद प्रसीद प्रभो मन्मथारी ॥ २९ ॥
नयावत् उमानाथ पादारविंदं, भजंतीहलोके परे वा नराणाम् ॥
नतावत्सुखं शांति संतापनाशं, प्रसीद प्रभो सर्वभूताधिवासम् ॥
नजानामि योगं जपं नैव पूजां, नतोहंसदा सर्वदा शंभु तुभ्यम् ॥

---

आप हिमाचल पर्वतके समान गौरवर्ण और गम्भीर हैं और करोडों कामके समान शरीरकी शोभाहै और मस्तकपर गंगा आनन्दसे शोभित हैं और ललाटमें दूजका चंद्रमा और कंठमें सर्प शोभितहैं जिनके कानोंमें कुंडल हलरहे हैं बडे विशाल नेत्रहैं जिनका मुख प्रसन्न कंठ नीलहै और दयाके घरहैं सिंहका चर्म मुंडकी माला जिनको प्रिय हैं ऐसे जो सबके नाथ आप शंकर अर्थात् कल्याणकारक हो सो तुम्हारे स्वरूपको मैं नमस्कार करताहूं॥ २८॥
प्रचंड अतिउत्तम अति ढीठ बडे ईश्वर खंडरहित अज कोटिभानुवत् प्रकाशित तीनों शूलके नाश करनेवाले त्रिशूल हाथमें लियेहुए भावसे प्राप्त होनेयोग्य भवानीपतिको मैं नमस्कार करताहूं कलासे परे कल्याण और कल्पांतके करनेवाले सदा सज्जनोंके आनंद देनेवाले त्रिपुरासुरके शत्रु चैतन्य आनन्दके वासन और मोहके हर्त्ता प्रभु मेरे ऊपर कृपा करके रक्षाकरो ॥ २९ ॥
हे उमानाथ! जबतक सबजीवोंसे सेवित भक्तजन आपके चरणारविंदकी नहीं सेवा करते तबतक इसलोकवा परलोकमें उनलोगोंको सुख शान्ति नहीं और संतापका नाश नहीं होता योग जप पूजाको मैं नहीं जानताहूं और हेशिवजी! मैं सदा तुमको नमस्कार करताहूं और बुढाई जन्मके दुःखोंके समूह करके जो

जराजन्मदुःखौघतातप्यमानं, प्रभोपाहिआपन्नमामीशशंभो ॥३०॥

श्लोक-रुद्राष्टकमिदं प्रोक्तं विप्रेण हरतुष्टये ॥
ये पठंति नरा भक्त्या तेषां शम्भुःप्रसीदति ॥ ४ ॥

दोहा-सुनि बिनती सर्वज्ञ शिव, देखि विप्र अनुरागु ॥
पुनि मन्दिर वाणी भई, हे द्विजवर वर मांगु॥१६०॥
जो प्रसन्न प्रभु मोहिंपर, नाथ दीनपर नेहु ॥
निजपद भक्ति देहु प्रभु, पुनि दूसर वर देहु ॥१६१॥
तव मायावश जीव जड, सन्तत फिरै भुलान ॥
तेहिपर क्रोध न करिय प्रभु, कृपासिन्धुभगवान १६२
शंकर दीनदयालु अब, यहिपर होहु कृपाल ॥
शापानुग्रह होइ ज्यहि, नाथ थोरही काल ॥ १६३ ॥

इहिकर होइ परम कल्याना ॐ सोइ करहु अब कृपानिधाना ॥
विप्रगिरा सुनि परहित सानी ॐ एवमस्तु इति भइ नभ बानी ॥
यदपि कीन यह दारुण पापा ॐ मैं पुनि दीन क्रोधकरि शापा ॥
तदपि तुम्हारि साधुता देखी ॐ करिहौं इहिपर कृपा विशेषी ॥
क्षमा शील जे पर उपकारी ॐ ते द्विज प्रिय मोहिं यथा खरारी॥
मोर शाप द्विज वृथा नहोई ॐ जन्म सहस्र पाव यह सोई ॥
जन्मत मरत दुसह दुख होई ॐ इहिकहँ स्वल्प न व्यापिहि सोई॥
कौनिहु जन्म मिटिहि नहिं ज्ञाना ॐ सुनहु शूद्र ममवचन प्रमाना ॥
रघुपति पुरी जन्म तव भयऊ ॐ पुनि तैं मम सेवा मन दयऊ ॥
पुरी प्रभाव अनुग्रह मोरे ॐ राम भक्ति उपजहि उरतोरे ॥
सुन ममवचन सत्य अब भाई ॐ हरि तोषक व्रत द्विज सेवकाई ॥

मैं दुःखी हूं आपकी शरणमें हूं हेप्रभो! आप रक्षा करो मैं आपको हे ईश! नमस्कार करताहूं ॥ ३० ॥

श्लोकार्थ-इस रुद्राष्टकको पढकर ब्राह्मणने महादेवजीको प्रसन्न किया जो कोई इसको पढैंगे उनपर शिवजी कृपा करैंगे ॥ ४ ॥

१ रामचन्द्र । २ कृपा ।

अब जनि करसि विप्र अपमाना ❋ जानसि ब्रह्म अनन्तसमाना ॥
इन्द्रकुलिश[1] ममशूल विशाला ❋ कालदण्ड हरिचक्र कराला ॥
जो इनकर मारा नहिं मरई ❋ विप्ररोष पावक सो जरई ॥
अस विवेक राखेहु मनमाहीं ❋ तुमकहँ जग दुर्लभ कछु नाहीं ॥
औरौ एक आशिषा मोरी ❋ अप्रतिहत[2] गति होइहि तोरी ॥
दोहा—सुनिशिव वचन सप्रेम गुरु, एवमस्तु इति भाषि ॥
मोहिं प्रबोधि गयउ गृह, शंभुचरण उर राखि॥१६४॥
प्रेरित काल सुविंध्यगिरि, जाइ भयउँ मैं व्याल ॥
बिनु प्रयास सो तनु तजेउँ, नाथ थोरही काल॥१६५॥
जो तनु धरौं सु तजौं पुनि, अनायास हरियान ॥
जिमि नूतनपट पहिरिकै, नर परिहरै पुरान ॥१६६॥
शिव राखेउ श्रुति नीति विधि, मैं नहिं पावकलेश ॥
इहिविधि धरेउँ विविध तनु,ज्ञान न गयउ खगेश१६७
त्रिजग योनि जो जो तनु धरेऊँ ❋ तहँ तहँ रामभक्ति अनुसरेऊँ ॥
एक शूल मोहिं बिसरु न काऊ ❋ गुरुके कोमल शील स्वभाऊ ॥
चर्म[3] देह द्विज कर मैं पाई ❋ सुर दुर्लभ पुराण श्रुति गाई ॥
खेलौं तहाँ बालकन मीला[4] ❋ करौं सकल रघुनायकलीला ॥
प्रौढभये मोहिं पिता पढावा ❋ समुझौं सुनौं गुणौं नहिं भावा ॥
मनते सकल वासना भागी ❋ केवल रामचरणलयलागी ॥
कहु खगेश अस कवन अभागी ❋ खरी[5]सेव सुरधेनु[6]हि त्यागी ॥
प्रेम मगन मोहिं कछु न सुहाई ❋ हारेउ पिता पढाय पढाई ॥
भयउ कालवश जब पितु माता ❋ मैं वन गयउँ भजन जनत्राता[7] ॥
जहँ जहँ विपिन मुनीश्वर पावों ❋ आश्रम जाइ जाइ शिरनावों ॥
पूँछौं तिनहिं रामगुण गाहा ❋ कहौं सुनौं हर्षित खगनाहा ॥
सुनत फिरौं हरिगुण अनुवादा ❋ अव्याहतगति शंभुप्रसादा ॥

१ वज्र । २ जहाँ जी चाहे तहाँ चलाजावे । ३ अन्तमें । ४ समान । ५ गदही । ६ कामधेनु । ७ परमेश्वर ।

छूटी त्रिविध ईषणा गाढी ❀ एक लालसा उर अति बाढी ॥
रामचरण पंकज जब देखौं ❀ तब निजजन्म सफलकरि लेखौं ॥
जेहि पूँछौं सो मुनि असकहई ❀ ईश्वर सर्वभूतमय अहई ॥
निर्गुण मत नाहिं मोहिं सुहाई ❀ सगुण ब्रह्म रति उर अधिकाई ॥
दोहा–गुरुके वचन सुरति करि, रामचरण मन लाग ॥
रघुपति यश गावत फिरौं, क्षणक्षण नवअनुराग १६८॥
मेरु शिखर बट छाया, मुनिलोमश आसीन ॥
देखि चरण शिर नायउँ, वचन कहेउँ अतिदीन १६९॥
सुनि मम वचन विनीत मृदु, मुनि कृपालु खगराज॥
मोहिं सादरबूझतभयउ, द्विजआयउ केहिकाज १७०
तब मैं कहेउँ कृपानिधि, तुम सर्वज्ञ सुजान ॥
सगुणब्रह्म आराधना, मोहिं कहहु भगवान ॥ १७१ ॥
तब मुनीश रघुपति गुणगाथा ❀ कहेउ कछुक सादर खगनाथा ॥
ब्रह्मज्ञानरत मुनि विज्ञानी ❀ मोहिं परम अधिकारी जानी ॥
लागे करन ब्रह्म उपदेशा ❀ अज अद्वैत अगुण हृदयेशा ॥
अकल अनीह अनाम अरूपा ❀ अनुभवगम्य अखंड अनूपा ॥
मनगोतीत अमल अविनाशी ❀ निर्विकार निरवधि सुखराशी ॥
सो तैं ताहि तोहिं नाहिं भेदा ❀ वारि बीचि इव गावहिं वेदा ॥
विविधभाँति मोहिंमुनिसमुझावा ❀ निर्गुणमत ममहृदय न आवा ॥
पुनि मैं कहेउँ नाइ पद शीशा ❀ सगुण उपासन कहहुमुनीशा ॥
रामभक्ति जल मम मन मीना ❀ किमि बिलगाइ मुनीश प्रवीना ॥
सोइ उपदेश कहहु करि दाया ❀ निजनयनन्ह देखौं रघुराया ॥
भरिलोचन विलोकि अवधेशा ❀ तब सुनिहौं निर्गुण उपदेशा ॥
पुनि पुनि कह हरिकथा अनूपा ❀ खंडि सगुणमत अगुणनिरूपा ॥
तब मैं निर्गुण मत करि दूरी ❀ सगुण निरूपौं करि हठ भूरी ॥

१ सुत वित्त लोकमर्य्यादापर ममता। २ परमप्रवीण। ३ कलारहित। ४चेष्टारहित। ५ नामरहित। ६ अनुभवकरके प्राप्तहैं। ७ मनवाणीतेपरे। ८ षट्विकाररहित। ९ जिनकी मर्य्यादाकी थाह नहीं। १० देखि। ११ शिक्षा। १२ जिसकीतुलनानहीं।

उत्तर प्रत्युत्तर मैं कीन्हा ❀ मुनि उरभयउ क्रोधकर चीन्हा ॥
सुन प्रभु बहुत अवज्ञा कीये ❀ उपज क्रोध ज्ञानिहके हीये ॥
अति संघर्षण करै जो कोई ❀ अनेल प्रगट चन्दन ते होई ॥

दोहा–बारहिं बार सकोपि मुनि, करहिं निरूपण ज्ञान ॥
मैं अपने मन बैठि तब, करौं विविध अनुमान १७२ ॥
क्रोध कि द्वैतक बुद्धि विनु, द्वैत कि विनु अज्ञान ॥
मायावश परिछिन्न जड़, जीव कि ईश समान॥१७३॥

कबहुँकि दुख सबकरहित ताके ❀ त्याहि कि दरिद्रपरसमणि जाके॥
कामी पुनि कि रहै निकलंका ❀ परद्रोही कि होइ निःशंका ॥
वंश कि रह द्विज अनहित कीन्हे ❀ कर्मकि होहिं स्वरूपहि चीन्हे ॥
काहुहि सुमति कि खलसँग जामी ❀ शुभगतिपाव कि परतियगामी॥
राजकि रहै नीतिविनु जानें ❀ अघं कि रहै हरिचरित बखाने ॥
भवकि परहिं परमारथ विंदक ❀ सुखी कि होहिं कबहुँ परनिंदक ॥
पावनयश कि पुण्य विनु होई ❀ विनु अघ अयश कि पावै कोई ॥
लाभ कि कछु हरिभक्तिसमाना ❀ जेहि गावहिंश्रुति संत पुराना ॥
हानि कि जग इहिसम कछु भाई ❀ भजिय न रामहिं नरतनु पाई ॥
अघ कि विना तामस कछु आना ❀ धर्म कि दयासरिस हरियाना ॥
इहि विधि अमितयुक्ति मनगुणेऊं ❀ मुनिउपदेश न सादर सुनेऊं ॥
पुनि पुनि सगुण पक्ष मैं रोपा ❀ तब मुनि बोले वचन सकोपा ॥
मूढ परम शिख देउँ न मानसि ❀ उत्तर प्रत्युत्तर बहु आनसि ॥
सत्य वचन विश्वास न करही ❀ वायस इव सबहीं सन डरही ॥
शठ सपक्ष तव हृदय विशाला ❀ सपदि होहु पक्षी, चण्डाला ॥
लीन्ह शाप मैं शीश चढाई ❀ नहिं कछु भय न दीनता आई॥

दोहा–तुरत भयउँ मैं काग तब, पुनिमुनिपद शिरनाइ ॥
सुमिरि राम रघुवंशमणि, हर्षित चलेउँ उड़ाइ १७४॥

१ अनादर। २ रगड। ३ अग्नि। ४ प्रतिपादन–व्याख्यान। ५ यहइतनाहै ऐसा अनमा पाहुआ। ६ उत्तमबुद्धि। ७ दुष्ट। ८ परस्त्रीरमनेवाला। ९ पाप। १० । क्रोध। ११ गरुड़।

उमा जो राम चरण रत, विगत काम मद क्रोध ॥
निज प्रभुमय देखहिं जगत, कसन करहिं विरोध ॥ १७५ ॥
सुनु खगेश नहिं कछु ऋषिदूषण ❀ उर प्रेरक रघुवंशविभूषण ॥
कृपासिंधु मुनिमति करि भोरी ❀ लीन्हीं प्रेमपरीक्षा मोरी ॥
मन क्रम वचन मोहिं जन जाना ❀ मुनिमति पुनि फेरी भगवाना ॥
ऋषि मम सहज शीलता देखी ❀ रामचरण विश्वास विशेषी ॥
अतिविस्मय पुनि पुनि पछिताई ❀ सादरमुनिमुहिं लीन्ह बुलाई ॥
मम परितोष विविध विधि कीन्हा ❀ हर्षित राममंत्र मोहिं दीन्हा ॥
बालकरूप रामकर ध्याना ❀ कहेउ मोहिं मुनि कृपानिधाना ॥
सुन्दर सुखद मोहिं अति भावा ❀ जो प्रथमहिं मैं तुमहिं सुनावा ॥
मुनि मोहिं कछुक काल तहँ राखा ❀ रामचरित मानस सब भाखा ॥
सादर मोहिं यह कथा सुनाई ❀ पुनि बोले मुनि गिरा सुहाई ॥
रामचरित सर गुप्त सुहावा ❀ शम्भु प्रसाद तात मैं पावा ॥
तोहिं निजभक्त रामकर जानी ❀ ताते मैं सब कहेउँ बखानी ॥
रामभक्ति जिनके उरनाहीं ❀ कबहुँ न तात कहिय तेहि पाहीं ॥
मुनिमोहिं विविधभाँतिसमुझावा ❀ मैं सप्रेम मुनि पद शिरनावा ॥
निजकरकमल परशि ममशीशा ❀ हर्षित आशिष दीन्ह मुनीशा ॥
रामभक्ति अविरल उर तोरे ❀ वसिहि सदा प्रसाद अब मोरे ॥
दोहा—सदा रामप्रिय होहु तुम, शुभगुण भवन अमान[1] ॥
कामरूप[2] इच्छा मरण, ज्ञान विराग निधान ॥ १७६ ॥
ज्यहि आश्रम[3] तुम वसब पुनि, सुमिरहु श्रीभगवन्त ॥
व्यापिहि तहँ न अविद्या, योजन एक प्रयन्त ॥ १७७ ॥
काल कर्म्म गुण दोष स्वभाऊ ❀ कछुदुखतुमहिंनव्यापिहिकाऊ ॥
राम रहस्य[4] ललितविधि नाना ❀ गुप्त प्रगट इतिहास पुराना ॥
विनु श्रम तुम सब जानब सोऊ ❀ नित नव प्रेम रामपद होऊ ॥

१ मानरहित । २ कामरूपकहीजोइच्छाकरहुगे सोरूपमातहोवे । ३ स्थान । ४ चरित्र ।

जो इच्छा करिहौ मन माहीं ❀ हरि प्रसाद कछु दुर्लभ नाहीं ॥
सुनिमुनि आशिष सुनु मतिधीरा ❀ ब्रह्मगिरा भइ गगनगँभीरा ॥
एवमस्तु तव वच मुनि ज्ञानी ❀ यह मम भक्त कर्म मन बानी॥
सुनि नभगिरा हर्ष मन भयऊ ❀ प्रेम मगन मम संशय गयऊ ॥
करि विनती मुनि आशिष पाई ❀ पदसरोज पुनि पुनि शिरनाई ॥
हर्षसहित यहिआश्रम आयउँ ❀ प्रभु प्रसाद दुर्लभ वर पायउँ ॥
इहाँ वसत मोहिं सुनु खगईशा ❀ बीते कल्प सात अरु बीसा ॥
करौं सदा रघुपति गुण गाना ❀ सादर सुनहिं विहंग सुजाना ॥
जब जब अवधपुरी रघुबीरा ❀ धरहिं भक्त हित मनुज शरीरा॥
तब तब जाइ अवधपुर रहऊं ❀ शिशुलीला विलोकि सुख लहऊं॥
पुनि उर राखि राम शिशुरूपा ❀ इहि आश्रम आवों खगभूपा ॥
कथा सकल मैं तुमहिं सुनाई ❀ कागदेह जेहि कारण पाई ॥
कहेउँ तात सब प्रश्न तुम्हारी ❀ रामभक्ति महिमा अति भारी॥

दोहा—ताते यह तनु मोहिं प्रिय, भयउ राम पद नेह ॥
निज प्रभु दरशन पायउँ, गयउ सकल संदेह ॥ १७८॥
भक्ति पक्ष हठ करि रहेउँ, दीन्ह महाऋषि शाप ॥
मुनिदुर्लभ वर पायऊं, देखहु भजन प्रताप ॥ १७९ ॥

जे अस भक्ति जानि परिहरहीं ❀ केवल ज्ञान हेतु श्रम करहीं ॥
ते जड़ कामधेनु गृह त्यागी ❀ खोजत आकेफिरहिं पयलागी॥
सुनु खगेश हरि भक्ति बिहाई ❀ जो सुख चाहहिं आन उपाई ॥
ते शठ महासिन्धु बिनुतरणी ❀ पैरि पार चाहत जड़करणी ॥
सुनि भुशुण्डके वचन भवानी ❀ बोलेउ गरुड हर्षि मृदुवानी ॥
तव प्रसाद प्रभु मम उर माहीं ❀ संशय शोक मोह भ्रम नाहीं ॥
सुनेउँ पुनीत रामगुण ग्रामा ❀ तुम्हरी कृपा लहेउँ विश्रामा ॥
एक बात प्रभु पूछौं तोहीं ❀ कहहु बुझाइ कृपानिधि मोहीं ॥
कहहिं सन्त मुनि वेद पुराना ❀ नहिं कछु दुर्लभ ज्ञान समाना॥

१ ब्रह्माकी वाणी। २ मंदार। ३ दूध। ४ त्यागके। ५ नौका। ६ दुष्कृत्यकरनेवाले, पार्वती।

सो मुनि तुमसन कहेउ गोसाईं ❀ नहिं आदरेउ भक्तिकी नाईं ॥
ज्ञानहि भक्तिहि अन्तर केता ❀ सकल कहहु प्रभु कृपानिकेता[1]॥
सुनि उरगारिवचन सुख माना ❀ सादर बोलेउ काग सुजाना ॥
ज्ञानहि भक्तिहि नहिं कछु भेदा ❀ उभय हरहिं भवसम्भव खेदा ॥
नाथ मुनीश कहहिं कछु अन्तर ❀ सावधान होइ सुनहु विहगवर ॥
ज्ञान विराग योग विज्ञाना ❀ ये सब पुरुष सुनहु हरियाना ॥
पुरुष प्रताप प्रबल सब भांती ❀ अबलाअबल सहज जड़ जाती॥
दोहा–पुरुष त्यागि सक नारिकहँ, जोविरक्त मतिधीर॥
नतु कामी विषया विवश,विमुख जोपद रघुबीर१८०
सो०–सोमुनि ज्ञाननिधान, मृगनयनी विधुमुख[2]निरखि
विकल होहिं हरियान, नारि विरंचि माया प्रगट१६॥
यहाँ न पक्षपात कछु राखों ❀ वेद पुराण सन्मत भाषों ॥
मोह न नारि नारिके रूपा ❀ पन्नगारि यह नीति अनूपा ॥
माया भक्ति सुनहु प्रभु दोऊ ❀ नारि वर्ग जाने सब कोऊ ॥
पुनि रघुवीरहिं भक्ति पियारी ❀ माया खल नर्तकी विचारी ॥
भक्तिहि सानुकूल रघुराया ❀ ताते तेहि डरपति अतिमाया ॥
रामभक्ति निरुपम निरुपाधी ❀ बसै जासु उर सदा अबाधी ॥
तेहि विलोकि माया सकुचाई ❀ करि नसकै कछु निज प्रभुताई ॥
अस विचारि जो मुनि विज्ञानी ❀ यांचहिं भक्ति सकल गुणखानी॥
दोहा–यह रहस्य रघुनाथ कर, वेगि न जानै कोइ ॥
जानै ते रघुपति कृपा, स्वप्नेहु मोह न होइ ॥ १८१ ॥
अवरौ ज्ञान भक्ति कर, भेद सुनहु परवीण ॥
जो सुनि होइ रामपद, प्रीति सदा अवक्षीण ॥१८२॥
सुनहु तात यह अकथ कहानी ❀ समुझत बनै न जात बखानी ॥
ईश्वर अंश जीव अविनाशी ❀ चेतन[3] अमल सहज सुखराशी ॥

१ कृपाके स्थान । २ चन्द्रवदनी । ३ चैतन्यरूप ।

सो मायावश भयउ गुसाईं ❋ बँध्यो कीर मर्कटकी नाईं ॥
जड़ चेतनहिं ग्रंथि परिगई ❋ यदपि मृषा छूटत कठिनई ॥
तबते जीव भयो संसारी ❋ ग्रन्थि न छूट न होइ सुखारी ॥
श्रुति पुराण बहु कहें उपाई ❋ छूटन अधिक अधिक अरुझाई ॥
जीव हृदय तम मोह विशेषी ❋ ग्रन्थि न छूटै परे न देखी ॥
अस संयोग ईश जब करई ❋ तबहुँ कदाचित सो निरुअरई ॥
सात्विक श्रद्धा धेनु सुहाई ❋ जो हरि कृपा हृदय बस आई ॥
जप तप व्रत यम नियम अपारा ❋ जो श्रुति कहे सुधर्म्म अचारा ॥
सोइ तृण हरित चरै जब गाई ❋ भाव वत्स शिशु पाइ पन्हाई ॥
नोइनि वृत्ति पात्र विश्वासा ❋ निर्मल मन अहीर निज दासा ॥
परम धर्म्ममय पय दुहि भाई ❋ अवटै अनल अकाम बनाई ॥
तोष मरुत तब क्षमा जुड़ावै ❋ घृतसम जावन देइ जमावै ॥
मुदिता मथै विचार मथानी ❋ दम अधार रज सत्य सुवानी ॥
तब मथि काढि लेइ नवनीता ❋ विमल विराग सुभग सुपुनीता ॥

दोहा-योग अग्नि कर प्रगट तब, कर्म शुभाशुभ लाइ ॥
बुद्धि सिरावै ज्ञान घृत, ममता मल जरिजाइ ॥ १८३ ॥
तब विज्ञानं निरूपणी, बुद्धि विशद घृतपाइ ॥
चित्त दिया भरि धरै दृढ, समता दिअटिबनाइ १८४ ॥
तीनि अवस्था तीनि गुण, तेहि कपासते काढ़ि ॥
तूल तुरीय सवाँरि पुनि, बाती करै सुगाढ़ि ॥ १८५ ॥
सो०-यहिविधि लेसो दीप, तेज राशि विज्ञानमय ॥
जातहिं तासु समीप, जरहिं मदादिक शलभसब १७ ॥

सोहमस्मि इति वृत्ति अखंडा ❋ दीपशिखा सोइ परम प्रचंडा ॥
आतम अनुभव सुख सुप्रकाशा ❋ तब भव मूल भेद भ्रम नाशा ॥

---

१ सुवा । २ माया । ३ जीव । ४ विषय-वासना अंधकार । ५ वेदगुरुवाक्यमें प्रतीति । ६ जै अक्षरका मंत्र होइ तै हजार नित्त जपै भूतशुद्धि प्राणायाम करके । ७ येनकेनइन्द्रियतको दमनकरै । ८ एकादशी चान्द्रायण इत्यादिक । ९ माखन । १० अपनास्वस्वरूप ११ जीवस्वरूपास्वरूपब्रह्मदोकी एकताको निरूपण । ११ पतंग । १२ ब्रह्मज्ञान ।

प्रबल अविद्या कर परिवारा ❀ मोह आदि तम मिटै अपारा ॥
तब सोइ बुद्धि पाय उजियारा ❀ उर गृह बैठि ग्रन्थि निरवारा ॥
छोरन ग्रन्थि पाव जो सोई ❀ तब यह जीव कृतारथ होई ॥
छोरत ग्रन्थि जानि खगराया ❀ विघ्न अनेक करै तब माया ॥
ऋद्धि सिद्धि प्रेरै बहु भाई ❀ बुद्धिहिं लोभ दिखावै जाई ॥
कलबल छलकारि जाइ समीपा ❀ अंचल वात बुझावै दीपा ॥
होइ बुद्धि जो परम सयानी ❀ तिन्हतनचितवनअनहितजानी॥
जो तेहि विघ्न बुद्धि नहिं बाधी ❀ तो बहोरि सुर करहिं उपाधी ॥
इन्द्रिय द्वार झरोखा नाना ❀ तहँ तहँ सुर बैठे करि थाना ॥
आवत देखहिं विषय बयारी ❀ ते हठि देहिं कपाट उघारी ॥
जब सो प्रभंजन उर गृहजाई ❀ तबहिं दीप विज्ञान बुझाई ॥
ग्रन्थि न छूटि मिटा सो प्रकाशा ❀ बुद्धि विकलभइ विषय बताशा॥
इन्द्रिय सुरन्ह न ज्ञान सुहाई ❀ विषय भोग पर प्रीति सदाई ॥
विषय समीर बुद्धि कृत भोरी ❀ तेहि विधि दीपको बार बहोरी ॥

दोहा—तब फिरि जीव विविध विधि, पावैं संसृति क्लेश ॥
हरिमाया अति दुस्तर, तरि नजाइ विहँगेश ॥ १८६ ॥
कहत कठिन समुझत कठिन, साधन कठिन विवेक॥
होइ घुणाक्षर न्याय जो, पुनि प्रत्यूह अनेक ॥ १८७ ॥

ज्ञान कि पन्थ कृपाणं के धारा ❀ परत खगेश न लागै बारा ॥
जो निर्विघ्न पंथ निर्वहई ❀ सो कैवल्य परमपद लहई ॥
अति दुर्लभ कैवल्य परमपद ❀ सन्त पुराण निगम आगम वद ॥
रामभक्ति सों मुक्ति गुसाईं ❀ अनइच्छित आवै बरिआई ॥
जिमि थलबिनुजल रहि न सकाई ❀ कोटि भाँति कोउकरै उपाई ॥
तथा मोक्ष सुख सुनु खगराई ❀ रहि न सकै हरि भक्ति विहाई ॥
अस विचारि हरि भक्त सयाने ❀ मुक्ति निरादर भक्ति लुभाने ॥
भक्ति करत विनुयतन प्रयासा ❀ संसृति मूल अविद्यानाशा ॥

१ देवता । २ दरवाजा । ३ पवन । ४ जन्ममरणके दुःख । ५ कठिण । ६ विघ्न । ७ तरवारि-दुधारा । ८ विनाचाहे ।

भोजन करिय तृप्ति हित लागी ❀ जिमि सो अशन पचवै जठरागी ॥
अस हरिभक्ति सुगम सुखदाई ❀ को अस मूढ न जाहि सुहाई ॥
दोहा-सेवक सेव्यभाव बिनु, भव न तरिय उरगारि ॥
भजहु रामपद पंकज, अस सिद्धान्त विचारि १८८ ॥
जो चेतन कहँ जड़ करै, जड़हि करै चैतन्य ॥
अस समर्थ रघुनाथ कहँ, भजहिं जीव ते धन्य १८९ ॥
कहेउँ ज्ञान सिद्धांत बुझाई ❀ सुनहु भक्ति मणिकी प्रभुताई ॥
रामभक्ति चिन्तामणि सुन्दर ❀ बसै गरुड जाके उर अन्तर ॥
परमप्रकाश रूप दिन राती ❀ नहिंकछु चहियदियाघृतबाती ॥
मोह दरिद्र निकट नहिं आवहिं ❀ लोभ वात नहिं ताहिं बुझावहिं ॥
प्रबल अविद्या तम मिटि जाई ❀ हारत सकल शलभ समुदाई ॥
खलकामादि निकटनहिंजाहीं ❀ बसै भक्ति मणि जेहिउरमाहीं ॥
गरल सुधा सम अरि हित होई ❀ तेहि मणि बिनुसुखपाव न कोई ॥
व्यापहिं मानस रोग न भारी ❀ जेहिके वश सब जीव दुखारी ॥
राम भक्ति मणि उर बस जाके ❀ दुख लवलेश न स्वप्नेहुँ ताके ॥
चतुर शिरोमणि ते जगमाहीं ❀ जे मणि लागि सुयतन कराहीं ॥
सो मणि यदपि प्रगट जग अहई ❀ रामकृपा बिनु कोउ न लहई ॥
सुगम उपाइ पाइबे केरे ❀ नर हत भाग्य देत भटभेरे ॥
पावन पर्वत बेद पुराना ❀ रामकथा रुचिराकर नाना ॥
मर्मी सज्जन सुमति कुदारी ❀ ज्ञान विराग नयन उरगारी ॥
भाव सहित जो खोजै प्रानी ❀ पावभक्ति मणि सब सुखखानी ॥
मोरे मन प्रभु अस विश्वासा ❀ रामते अधिक रामकर दासा ॥
रामसिन्धु घन सज्जन धीरा ❀ चन्दन तरु हरिसन्त समीरा ॥
सब कर फल हरि भक्ति सुहाई ❀ सो बिनु सन्त न काहू पाई ॥
अस विचारि जो करुसतसंगा ❀ रामभक्ति तेहि सुलभ विहंगा ॥

१ भोजन । २ जीव । ३ श्रीरामचन्द्र । ४ विष । ५ अमृत । ६ वैरी । ७ खानि ।
८ जे वेद पुराण रूप पर्व्वतके अंतर मणि रूप भक्तिको लखैं । ९ पवन ।

दोहा—ब्रह्म पयोनिधि मन्दर, ज्ञान सन्त सुर आहि ॥
कथा सुधा मथि काढहीं, भक्ति मधुरता जाहि ॥११०॥
बिरति[1] चर्म[2] असि[3] ज्ञान मद, लोभ मोह रिपु मारि ॥
जय पाई सोइ हरिभगति, देख खगेश बिचारि ॥१११॥

पुनि सप्रेम बोलेउ खगराऊ ❀ जो कृपालु मोहिं ऊपर भाऊ ॥
नाथ मोहिं निज सेवक जानी ❀ सप्तप्रश्न मम कहहु बखानी ॥
प्रथमहिं कहहु नाथ मतिधीरा ❀ सबते दुर्लभ कवन शरीरा ॥
बड़दुख कवन कवन सुख भारी ❀ सो संक्षेपहि कहहु बिचारी ॥
सन्त असन्त मर्म तुम जानहु ❀ तिन्हकरसहजस्वभाव बखानहु ॥
कवनपुण्य श्रुतिविदित विशाला ❀ कहहु कवन अघ परमकराला ॥
मानस रोग कहहु सब गाई ❀ तुम सर्वज्ञ कृपा अधिकाई ॥
तात सुनहु सादर अति प्रीती ❀ मैं संक्षेप कहौं यह नीती ॥
नरसमान नहिं कवनिहु देही ❀ जीव चराचर याचत जेही ॥
नरकस्वर्ग अपवर्ग निसेनी ❀ ज्ञान विराग भक्ति सुख देनी ॥
सो तनु धरि हरि भजहिं न जेनर ❀ होंय विषयरत मन्दमन्द तर ॥
कंचन कांच बदलि शठ लेहीं ❀ करते डारि परसमणि देहीं ॥
नहिं दरिद्रसम दुख जग माहीं ❀ सन्तमिलन सम सुख कछु नाहीं ॥
परउपकार वचन मन काया ❀ सन्त सहज स्वभाव खगराया ॥
सन्त सहहिं दुख परहित लागी ❀ परदुख हेतु असन्त अभागी ॥
भूर्जतरु[4]सम सन्त कृपाला ❀ परहित सहनित विपति विशाला ॥
शणइव खल परबंधन करहीं ❀ खाल कढाइ विपति सहि मरहीं ॥
खल बिनुस्वारथ पर अपकारी ❀ अहि[5] मूषक[6] इव सुनु उरगारी ॥
परसम्पदा विनाशि नशाहीं ❀ जिमि कृषि[7] हति हिम उपल[8] बिलाहीं ॥
दुष्ट हृदय जग आरति हेतू ❀ यथा प्रसिद्ध अधम ग्रहकेतू ॥
सन्त हृदय सन्तत सुखकारी ❀ विश्व सुखद जिमि इंदु[10] तमारी[11] ॥

---

१ वैराग्य । २ ढाल । ३ तलवारि । ४ भोजपत्र । ५ सर्प । ६ मूस । ७ खेती ।
८ पाला । ९ मन । १० चन्द्र । ११ सूर्य ।

परमधर्म श्रुति विदित अहिंसा ❁ परनिंदासम अघ नगरिंसा ॥
हरि गुरु निन्दक दादुर होई ❁ जन्म सहस्र पाव तनु सोई ॥
द्विजनिंदक बहुनरक भोग करि ❁ जग जन्मैं वायस शरीर धरि ॥
सुर श्रुतिनिंदक जो अभिमानी ❁ रौरव नरक परहिं ते प्राणी ॥
होहिं उलूक सन्त निन्दारत ❁ मोह निशाप्रिय ज्ञान भानुगत ॥
सबकी निन्दा जे जड़ करहीं ❁ ते चमगादुर होइ अवतरहीं ॥
सुनहु तात अब मानस रोगा ❁ जेहि ते दुखपावहिं सब लोगा ॥
मोह सकल व्याधिन कर मूला ❁ तेहिते पुनि उपजहिं बहु शूला ॥
काम वात कफ लोभ अपारा ❁ क्रोध पित्त नित छातीजारा ॥
प्रीति करहिं जो तीनों भाई ❁ उपजै सन्निपात दुखदाई ॥
विषय मनोरथ दुर्गम नाना ❁ ते सब शूल नाम कोजाना ॥
ममता दद्रु कण्डु इरषाई ❁ हर्ष विषाद गहर बहुताई ॥
परसुख देख जरइ सो छई ❁ कुष्ठ दुष्टता मन कुटिलई ॥
अहंकार जो दुखद डहरुआ ❁ दम्भ कपट मद मान नहरुआ ॥
तृष्णा उदर वृद्धि अति भारी ❁ त्रिविध ईषणा तरुण तिजारी ॥
युग विधिज्वर मत्सर अविवेका ❁ कहँलगि कहौं कुरोग अनेका ॥
दोहा—एक व्याधि ते नरमरहिं, ये असाध्य बहुव्याधि ॥
सन्ततपीडहिंजीव कहँ, सोकिमि लहहिंसमाधि १९२
नेम धर्म आचार तप, ज्ञान यज्ञ जप दान ॥
भेषजपुनि कोटिन्ह करहिं, रुज न जाहिं हरियान १९३ ॥
यहिविधि सकलजीव जगरोगी ❁ शोक हर्ष भय प्रीति वियोगी ॥
मानस रोग कछुक मैं गाये ❁ हैं सबके लखि विरलन्हि पाये ॥
जाने ते छीजहिं कछु पापी ❁ नाश न पावहिं जन परितापी ॥
विषय कुपन्थ पाइ अंकुरे ❁ मुनिन्ह हृदय कानर बापुरे ॥
राम कृपा नाशहिं सब रोगा ❁ जो इहि भाँति बनै संयोगा ॥

१ किसी जीवको दुःखनपहुंचाना। २ घोरपाप। ३ मेढक। ४ कौवा। ५ घूघूपक्षी। ६ दुःख। ७ साज्ञ। ८जलन्धर-त्रिमदा ९ दन्द्वज्वर। १० औषधी। ११ रोग। १२मायी।

सद्गुरु वैद्य वचन विश्वासा ❀ संयम यह न विषयकी आशा ॥
रघुपति भक्ति सजीवन मूरी ❀ अनोपान श्रद्धा अति रूरी ॥
इहविधि भले कुरोग नशाहीं ❀ नाहिं त यतन कोटि नहिं जाहीं ॥
जानिय तब मन विरुजं गोसांई ❀ जब उरबल विराग अधिकाई ॥
सुमति क्षुधा बाढै नितनई ❀ विषय आश दुर्बलता गई ॥
विमल ज्ञान जल पाइ अन्हाई ❀ तब रहु रामभक्ति उरछाई ॥
शिव अज शुकसनकादिकनारद ❀ जो मुनि ब्रह्मविचार विशारद ॥
सबकर मत खगनायक एहा ❀ करिय रामपद पंकज नेहा ॥
श्रुति पुराण सद्ग्रंथ कहाहीं ❀ रघुपति भक्ति बिना सुखनाहीं ॥
कमठपीठ जामहिं बरु बारा ❀ वंध्यासुत बरु काहुहि मारा ॥
फूलहि नभ बरु बहुविधि फूला ❀ जीवन लहसुखप्रभुतमतिकूला ॥
तृषा जाइ बरु मृग जल पाना ❀ बरु जामहिं शश शीशविषाना ॥
अन्धकार बरु रविहि नशावै ❀ राम विमुख सुख जीव न पावै ॥
हिमते प्रकट अनल बरु होई ❀ विमुख राम सुख पाव न कोई ॥

दोहा-वारि मथे बरु होइ घृत, सिकताते बरु तेल ॥
बिनु हरि भजन न भवतरिय, यहसिद्धांत अपेल ॥१४॥
मशकहि करहिं विरंचि प्रभु, अजहिं मशक ते हीन ॥
अस विचारि तजि संशय, रामहिंभजहिंप्रवीन॥१५॥

"श्लोक-विनिश्चितं वदामि ते न अन्यथा वचांसि मे ॥
हरिं नरा भजन्ति येऽतिदुस्तरं तरंति ते" ॥ ६ ॥

कहेउँ नाथ हरिचरित अनूपा ❀ व्यास समासस्वमति अनुरूपा ॥
श्रुति सिद्धांत इहै उरगारी ❀ राम भजिय सबकाम बिसारी ॥
प्रभु रघुपति तजि सेइय काही ❀ मोसे शठपर ममता जाही ॥
तुम विज्ञान रूप नहिं मोहा ❀ कीन्ह नाथ मोपर अति छोहा ॥
पूँछेउ राम कथा अति पावनि ❀ शुकसनकादिशम्भुमनभावनि ॥

---

१ निरोग २। प्रवीण। ३ कछुआ। ४ सींग। ५ पाला। ६ अग्नि। ७ पानी।
८ बालू। ९ विस्तारपूर्वक। १० थोरेमें।

सतसंगति दुर्लभ संसारा ❀ निमिष दण्ड भरि एको बारा ॥
देखु गरुड़ निज हृदय विचारी ❀ मैं रघुवीरचरण अधिकारी ॥
शकुनाधम सबभाँति अपावन ❀ प्रभुमोहिंकीन्हविदितजगपावन॥

दोहा–आजु धन्य मैं धन्य अति, यद्यपिसबविधि हीन ॥
निज जन जानि राम मोहिं, संतसमागम दीन १९६॥
नाथ यथामति भाषेउँ, राखेउँ कछु नहिं गोय ॥
चरित सिन्धु रघुनाथ कर, थाह कि पावै कोय १९७ ॥

सुमिरि रामके गुणगण नाना ❀ पुनिपुनि हर्ष भुशुण्डि सुजाना॥
महिमा निगम नेति कहि गाई ❀ अतुलित बल प्रताप प्रभुताई ॥
शिव अज पूज्य चरण रघुराई ❀ मोपर कृपा परम मृदुलाई ॥
अस स्वभाव कहुँ सुनौं न देखौं ❀ केहि खगेश रघुपति सम लेखौं॥
साधक सिद्ध विमुक्त उदासी ❀ कवि कोविद कृतज्ञ संन्यासी ॥
योगेश्वर अरु सुतापस ज्ञानी ❀ धर्मनिरत पण्डित विज्ञानी ॥
तरहिं न विनु सेये मम स्वामी ❀ राम नमामि नमामि नमामी ॥
शरण गये मोसे अघराशी ❀ होहिं शुद्ध नमामि अविनाशी ॥

दोहा–जासु नाम भव भेषज, हरण घोर त्रयशूलै ॥
सोकृपालु मोहिं तोहिं पर, सदारहहिं अनुकूलै १९८॥
सुनि भुशुण्डिके वचनवर, देखि रामपद नेह ॥
बोले गरुड़ सप्रेम अति, विगत मोह संदेह ॥ १९९ ॥

मैं कृतकृत्य भयउँ तव बानी ❀ सुनि रघुवीर भक्ति रस सानी ॥
रामचरण नूतन रति भई ❀ माया जनित विपति सबगई ॥
मोहजलधि बोहितै तुम भयऊ ❀ मोकहँ नाथ विविध सुख दयऊ॥
मोसन होइ न प्रत्युपकारा ❀ वन्दौं तव पद बारहिं बारा ॥
पूरण काम राम अनुरागी ❀ तुम सम तात नकोउ बड़भागी॥

१ पक्षियोंमेंनीच । २ जेमुक्तिकी साधनाकरतेहैं मुमुक्षु । ३ सम्पूर्ण सिद्धी जिनके हस्तामलकहैं । ४ त्रिकालदर्शी । ५ जिनकेअष्टांगयोगसिद्धहैं । ६ नमस्कार करताहूं । ७ औषध । ८ काम, क्रोध, लोभ । ९ प्रसन्न । १० कृतार्थ । ११ नवीन । १२ उत्पन्न । १३ मोहरूपीसमुद्र । १४ जहाज ।

संत विटप सरिता गिरि धरणी ❀ परहित हेतु इन्हनकी करणी ॥
सन्त हृदय नवनीत समाना ❀ कहा कविन पै कहै न जाना ॥
निज परिताप द्रवै नवनीता ❀ परदुख द्रवहिं सुसन्त पुनीता ॥
जीवनजन्म सफल मम भयऊ ❀ तवप्रसाद सब संशय गयऊ ॥
जानेहु सदा मोहिं निज किंकर ❀ पुनि पुनि उमा कहैं खगवरवर॥

दोहा–तासु चरण शिरनाइ करि, प्रेम सहित मतिधीर॥
गरुड़ गयो वैकुंठ तब, हृदय राखि रघुवीर ॥ २०० ॥
गिरिजा संत समागम, सम न लाभ कछु आन ॥
बिनु हरिकृपा होइ नहिं, गावहिं वेद पुरान ॥ २०१ ॥

कहेउँ परम पुनीत इतिहासा ❀ सुनत श्रवण छूटहिं भवपाशा ॥
प्रणत कल्पतरु करुणापुंजा ❀ उपजै प्रीति रामपद कंजा ॥
मन वच कर्म जनित अघ जाई ❀ सुनै जो कथा श्रवण मनलाई ॥
तीर्थाटन साधन समुदाई ❀ योग विराग ज्ञान निपुणाई ॥
नाना कर्म धर्म व्रत दाना ❀ संयम नियम यज्ञ जपनाना ॥
भूतदया द्विज गुरु सेवकाई ❀ विद्या विनय विवेक बड़ाई ॥
जहँ लगि साधन वेद बखानी ❀ सब कर फल हरिभक्ति भवानी॥
सोइ रघुनाथ भक्ति श्रुतिगाई ❀ राम कृपा काहू यक पाई ॥

दोहा–मुनिदुर्लभ हरिभक्ति नर, पावहिं बिनहिं प्रयास॥
जो यह कथा निरंतर, सुनहिं मानि विश्वास ॥२०२॥

सोइ सर्वज्ञ गुणी सब ज्ञाता ❀ सोइ महिमंडन पण्डित दाता ॥
धर्म परायण सोइ कुलत्राता ❀ रामचरण जाकर मनराता ॥
नीतिनिपुण सोइ परम सयाना ❀ श्रुति सिद्धांत नीक तेइ जाना ॥
सोइ कवि कोविद सोइ रणधीरा ❀ जो छल छांड़ि भजै रघुवीरा ॥
धन्य नारि पतिव्रत अनुसरी ❀ धन्य सो देश जहां सुरसरी ॥
धन्य सो भूप नीति जो करई ❀ धन्य सो द्विज निजधर्म न टरई॥

१ वृक्ष। २ नदियां। ३ पर्वत। ४ मासन। ५ सेवक। ६ सतसंग। ७ बंधन। ८ तीर्थोंकाफिरना। ९ चराचरजीवमेंदया। १० नम्रता। ११ पृथ्वीको भूषण। १२ रक्षक। १३ पण्डित। १४ श्रीगंगाजी। १५ राजा। १६ ब्राह्मण।

सोधन धन्य प्रथमगति जाकी ❀ धन्य पुण्य रतमति सोइपाकी ॥
धन्य घरी सोइ जब सतसंगा ❀ धन्य जन्म द्विज भक्ति अभंगा ॥
दोहा-सो कुल धन्य उमा सुनु, जगतपूज्य सुपुनीत ॥
श्रीरघुवीर परायण, जेहि नर उपज विनीत ॥२०३ ॥
मतिअनुरूप कथा मैं भाषी ❀ यद्यपि प्रथम गुप्त करि राखी ॥
तव मन प्रीति देखि अधिकाई ❀ तब मैं रघुपति कथा सुनाई ॥
यह नहिंकहियशठहिंहठशीलहिं ❀ जो मनलाइ न सुन हरिलीलहिं॥
कहियनलोभिहिंक्रोधिहिंकामिहिं ❀ जोनभजै सचराचर स्वामिहिं ॥
द्विजद्रोहिहिं न सुनाइय कबहूं ❀ सुरपतिसरिस होइ नृप जबहूं ॥
रामकथा के ते अधिकारी ❀ जिनके सतसंगति अतिप्यारी ॥
गुरुपदप्रीति नीति रत जोई ❀ द्विज सेवक अधिकारी सोई ॥
ताकहँ यह विशेष सुखदाई ❀ जाहि परमप्रिय श्रीरघुराई ॥
दोहा-रामचरणरति जो चहै, अथवा पद निर्बान ॥
भावसहित सो यह कथा, करै श्रवणपुटपान॥२०४॥
राम कथा गिरिजा मैं वरणी ❀ कलिमलशमन मनोमलहरणी॥
संसृति रोग सजीवन मूरी ❀ राम कथा गावहिं श्रुति भूरी ॥
इहि महँ रुचिर सप्त सोपाना ❀ रघुपति भक्ति केर पथ नाना ॥
अति हरिकृपा जाहि पर होई ❀ पावँ देइ यहि मारग सोई ॥
मन कामना सिद्धि नर पावै ❀ जो यह कथा कपट तजि गावै॥
कहहिं सुनहिं अनुमोदन करहीं ❀ ते गोपद इव भवनिधि तरहीं ॥
सुनि सबकथा हृदय अतिभाई ❀ गिरिजा बोली गिरा सुहाई ॥
नाथ कृपा मम गतसंदेहा ❀ रामचरण उपजा नव नेहा ॥
दोहा-मैंकृतकृत्य भयउँ अब, तव प्रसाद विश्वेश ॥
उपजी रामभक्ति दृढ, बीते सकल कलेश ॥२०५॥
यह शुभ शंभु उमा सम्बादा ❀ सुखद सदा अरु शमनविषादा ॥
भव भंजन गंजन सन्देहा ❀ जनरंजन सज्जन प्रिय येहा ॥

१. नव-सुशिक्षित। २ इंद्र। ३ भक्ति। ४ ज्ञानकरके कैवल्यमुक्ति। ५ सप्तकाण्ड-सीढी। ६ विचारतेहैं। ७ नाश।

राम उपासक जे जगमाहीं ❀ इहिसम प्रियतिनकहँकछु नाहीं॥
रघुपति कृपा यथा मति गावा ❀ मैं यह पावन चरित सुहावा॥
इहि कलिकाल न साधन दूजा ❀ योग यज्ञ जप तप व्रत पूजा॥
रामहिं सुमिरिय गाइय रामहिं ❀ सन्तत सुनिय रामगुणग्रामहिं॥
जासु पतित पावन भगवाना ❀ गावहिं कवि श्रुति सन्त पुराना॥
ताहि भजिय तजि मनकुटिलाई ❀ राम भजे केहि गति नहिं पाई॥
छं०—पाई नगतिकेहिपतितपावनरामभजसुनुशठमना।
गणिका अजामिल गृध्र व्याध गजादिखलतारेघना॥
आभीर यवनकिरातखलश्वपचादि अति अघरूप जे
कहि नाम बारेकतेऽपि पावन होतराम नमामि ते३१॥
रघुवंश भूषण चरित यह नर कहहिं सुनहिं जे गावहीं॥
कलिमलमनोमलधोइबिनु श्रम रामधामसिधावहीं॥
शत पंच चौपाई मनोहर जानि जे नर उर धरैं॥
दारुण अविद्या[2] पंचजनितविकार श्रीरघुपतिहरैं॥३२॥
सुन्दर सुजान कृपानिधान अनाथ पर कर प्रीति जो॥
सो एक राम अकाम हित निर्वाण[3]पद सम आनको॥
जाकी कृपा लवलेशते मतिमंद तुलसी दासहूं॥
पायो परम विश्राम राम समान प्रभु नाहीं कहूं ३३॥
दोहा—मोसम दीन न दीनहित, तुम समान रघुवीर॥
अस विचारि रघुवंश मणि, हरहु विषम भवभीर २०६
कामिहिं नारि पियारिजिमि, लोभिहिं प्रिय जिमिदाम
ऐसे होइके लागहू, तुलसीके मन राम॥२०७॥
इति श्रीरामचरितमानसे सकलकलिकलुषविध्वंसनेविमलविज्ञान
वैराग्यसम्पादनोनाम सप्तमःसोपानःउत्तरकाण्डःसमाप्तः॥७॥

---

१ अहीरव्रजके। २ तमअविद्या, मोहअविद्या, महामोह अविद्या, तामिस्रअविद्या, अन्धतामिस्रअविद्या। ३ निर्वाणकही मोक्ष सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य, सार्ष्टि।

# अथ आरती श्रीरामायणजीकी

आरतिश्रीरामायणजीकी ॥ कीरतिकलितललितसियपीकी टेक॥गावत ब्रह्मादिकमुनिनारद॥ वाल्मीकि विज्ञानविशारद॥शुक सनकादि शेष अरु शारद॥ वरणिपवनसुत कीरति नीकी ॥१॥ संतत गावत शम्भु भवानी॥घटसंभव मुनिवर ज्ञानी ॥ व्यास आदि कविपुंगवखानी कागभुशुण्डि गरुडके हियकी ॥२॥चारिउ वेदपुराणअष्टदश ॥छइउ शास्त्र सब ग्रन्थनिकोरस ॥ तन मनधन संतनकोसर्वस॥सार अंशसम्मतसबहीकी ॥३॥कलिमल हरणि विषयरस फीकी॥सुभगशृंगार मुक्तियुवतीकी॥हरणिरोगभवमूरि अमीकी॥तातमात सबविधितुलसीकी४

श्लोक-यत्पूर्वंप्रभुणाकृतंसुकविनाश्रीशम्भुनादुर्गमंश्रीमद्रामपदाब्जभक्तिमनिशं प्राप्त्यैव रामायणम् ॥ मत्वा तद्रघुनाथनामनिरतंस्वान्तस्तमःशांतयेभाषाबद्धमिदं चकार तुलसीदासस्तथा मानसम् ॥१॥ पुण्यम्पापहरं सदाशिवकरंविज्ञानभक्तिप्रदं मायामोहभवापहं सुविमलं प्रेमाम्बुपूरं शुभम् ॥ श्रीमद्रामचरित्रमानसमिदं भक्त्यावगाहंति ये ते संगारपतंगघोरकिरणैर्दह्यन्तिनोमानवाः ॥ २ ॥ यःपृथ्वीभरवारणाय दिविजैःसंप्रार्थितश्चिन्मयः संजातः पृथिवीतले रविकुले मायामनुष्योऽव्ययः ॥ निश्चक्रं हतराक्षसःपुनरगाद्ब्रह्मत्वमाद्यं स्थिरां कीर्तिं-पापहरां विधायजगतां तं जानकीशं भजे ॥ ३ ॥

इदं तुलसीकृतरामायणे उत्तरकाण्डं खेमराज श्रीकृष्णदासेन मुम्बय्यां स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रायन्त्रालयेऽङ्कितम् ।
शकाब्दाः १८२३, संवत् १९५८.

॥ श्रीः ॥

अथ

श्रीस्वामि तुलसीदासकृत रामायणान्तर्गत-

# रामाश्वमेध लवकुशकाण्डम् ।



चौपाई-सोई सर्वज्ञ गुणी सब ज्ञाता । सोई महि मण्डन पण्डित दाता ॥
धर्मपरायण सोई कुल त्राता । राम चरण जाकर मन राता ॥



दोहा-जो चेतन कहँ जड़ करै, जड़हि करै चैतन्य ।
अस समर्थ रघुनाथ कहँ, भजहिं जीव ते धन्य ॥

श्रीः।

# अथ रामाश्वमेधलवकुशकाण्डप्रारंभः।

श्रीवेंकटेशाय नमः।

दोहा-सुनि भुशुंडिके वचन मृदु, देख राम पद नेह॥
बोले प्रेम सहित गिरा, गरुड विगत सन्देह॥ १॥

छं०नमामीश घनज्ञान रघुवंशदासं, सदानन्ददाता सुविद्या प्रकाशम्॥ विशद शैलनीलं कृपालुं निवासं, पादाब्जवै सेवितं पापनाशं॥ गतंमोहमारादिशूलं विशालं, हरततापसंतापभवशोकशालं॥ नमोकाक पादंसुबुद्धि सुशीलं,सदाभक्तवात्सल्यवासाद्रिनीलं प्रसन्नाननं नीलवदनं सुश्यामं, नमोपाहिशरणंसुरा माभिरामं॥भाष्योउमानाथयशनाथनामं, देख्योकृ पासिंधुकोरामधामं॥इच्छावपुषकाककल्याणकारी, जिन्हें एक आशाअयोध्याविहारी॥ भागीसकल वासना त्रासभारं, दयानाथकीन्हों अविद्या प्रहारं॥ सगुणब्रह्मलीलाधराभारनाशं,सुनो राम अवतार मो हविनाशं॥ जान्योदनुजनाशनंविश्वासं, चिदामो हसंदोहभक्तिविलासं॥ अचलज्ञानगोतीतमंत्रांविशा लं,पायोकृपानाथनिजभाग्यभालं॥ विगतषष्ठरोगं अयोग्यं दयालुं,नमोपाहिशरणंनमामीकृपालुं॥१॥

दोहा-सुरसरि सम पावन भयो, नाथ हृदय अवमोर॥

जन्म जन्म छूटै नहीं, नाथ पदांबुज तोर ॥ २ ॥

सुने सकल गुण गण प्रभुकेरे ❀ पूजे नाथ मनोरथ मेरे ॥
तव प्रसाद वायस कुलनाथा ❀ हृदय बसहिं अब प्रभुगुणगाथा॥
मन संतोष न हृदय समाहीं ❀ यथा उदधि सरिता सब जाहीं ॥
पशु पक्षी जड जंगम जाती ❀ चरअरुअचर वरणकिहि भाँती॥
सकल अवधवासी सुखधामा ❀ लिये संग सादर श्रीरामा ॥
तजि तव अवध गये सहदेहा ❀ यह मोहिं नाथ परम संदेहा ॥
अब प्रभु मोहिं कहो समुझाई ❀ जानि पिता मैं करौं ढिठाई ॥
यह इतिहास पुनीत कृपाला ❀ जिमिमख कीन्ह राम महिपाला॥

दोहा-अस कहि गद्गदकंठ मृदु, पुलकावली शरीर ॥
सुनि सप्रेम हरि विशद यश, वायस कुल मतिधीर॥३॥

धन्य धन्य धनि तुम खगराया ❀ कीन्ही अमित मोहिंपर दाया ॥
राम कृपा तुमरे मनमाहीं ❀ संशय शोक मोह भ्रमनाहीं ॥
अति प्रिय वचन रहस्य तुम्हारे ❀ लागत नाथ मोहिं अति प्यारे॥
तव मन प्रीति देखि खगराया ❀ मिटे अमंगल कोटिहुमाया ॥
सुन अब राम रहस्य अनूपा ❀ चरित अनूप अवधपुर भूपा ॥
अज अद्वैत विगत अविनासी ❀ रहितसकलकलिमल भवफाँसी॥
नौ सहस्र नौसै दश बीसा ❀ कीन्ह चरित रहिपुर जगदीशा॥

दोहा-विधिवर वचन सम्हारि उर, राजत करुणाऐन॥
युग जोरीशोभा निरखि, लजित कोटि शत मैन ॥४॥

अनुज सचिव प्रभु प्रजा बुलाये ❀ गुरुगृह सादर तिन सँग आये॥
मकर मास रवि पर्व सुहावा ❀ विदा माँगि प्रभु पद शिरनावा॥
काशी क्षेत्र धर्म जग जाना ❀ चले सकुल सब साजि साजि याना॥
चतुरंगिनी अनी सब साथा ❀ यहिविधि गमन कीन्हरघुनाथा॥
बीच वास करि शिव पुर आये ❀ सादर पुरिहि शीश तिन्ह नाये॥
आय सुरसरी कीन्ह प्रणामा ❀ अमित अमित सुख पायो रामा॥

महिसुर दंडि यती संन्यासी ❀ पूजे कृपासिंधु सुखरासी ॥
दीन दान कछु वरणि नजाई ❀ धनद कुबेर सुरेश लजाई ॥
दोहा–यहिविधिरहिप्रभुविपुलदिन, सुखीकियेमुनिवृंद
आये पुनि निज नगर महँ, हर्षित करुणा कंद ॥ ५ ॥
प्रतिदिन अवध अनंद उछाहू ❀ दान देहिं प्रतिदिन नरनाहू ॥
हठ परपंच न दुःखी काहू ❀ कुवचन कबहुँ नसुन खगनाहू ॥
सुनहिं जहाँ तहँ वेद पुराना ❀ दूसर धर्म न काहू जाना ॥
दिन दिन प्रीति देखि भगवाना ❀ अति आनंद सकल पुर जाना ॥
शत संवत परिमाण हमारी ❀ भये शोच वश राम खरारी ॥
अश्वमेध मख करौं सुहाई ❀ गाय तरहिं नर भव समुदाई ॥
पुनि निज धामहिं तुरत सिधावौं ❀ विधि वर वचन न चूक लगावौं ॥
प्रात जाइ गुरु भवन सप्रीती ❀ कहौं करौं सब सुंदर रीती ॥
दोहा– अस विचार उर राखिकर, कृपासिंधु मतिधीर ॥
करत चरित नाना अमित, हरन शोक भवभीर ॥ ६ ॥
कहौं सुनहु रघुपति प्रभुताई ❀ जो पुराण ऋषि नारद गाई ॥
राम राज जस निर्मल भयऊ ❀ तसकछुआदिकविननहिंकहेऊ ॥
मैं मति लघु वरणौं किहि भाँती ❀ सोहै हंसकि बगुला पाँती ॥
सुनिय न पुहुमि कतहुँ अघ काना ❀ पढहिं चतुर नर वेद पुराना ॥
गावहिं प्रभु गुण भव भयहारी ❀ निंदहिं अमर लोक नर नारी ॥
आज्ञा मात पिता गुरु करहीं ❀ जप तप दान सदा अनुसरहीं ॥
प्रजा अनंद राज प्रभु केरे ❀ मानहु इंद्र कुबेर घनेरे ॥
राजहिं सब रनिवास अनंदा ❀ सुखी चकोर शरदलखिचंदा ॥

छंदगीतिका ।

जिमिशरद चंद चकोर देखति मातु प्रभुमुख जोहहीं ॥
तिमि भरत लछमनशत्रुसूदन वेषलखि मनमोहहीं ॥
नित जात प्रभु चौगान खेलन साथलै चतुरंगिनी ॥
जबगये भूतल भारटारन संगले मर्कट अनी ॥

चढ़िवाजिगज रथनगरदेखहिं अमितपुनिगृहआवहीं॥
सारंग हेमविलोकि सादर त्रान विन प्रभु धावहीं॥
जोकुसुम कंटक अंगलागत मोरमुख मुसकावनी॥
सोशत्रुसन्मुख सही तीक्षण शक्ति असिरिपुदावनी॥
निशि नींद वासर भूख साधत वर्ष चौदह सारही॥
व्यंजन बनत षट रसअमितघृतमधुरविन जेवत नहीं॥
पुरसखा सँगले करत क्रीडा खेलते ठल वारही॥
निज भक्त हेतु समेत लक्ष्मण प्रौढ रिपुमारयो सही २

दोहा—रघुवर राजविराजअति,सकलअवनिअघभाग॥
विचरहिं मुनिकानन विपुल,प्रीति सहित अनुराग ७॥

अवनि सुहावनि कानन चारू ❀ खग मृग इक सँगकरहिंविहारू॥
वैर न सुनिय रामकेराजा ❀ रहैं वैर विन सुन खगराजा॥
सुख संपति गृह गृह प्रगटाई ❀ गाइ न सकहिं राम प्रभुताई॥
शारद चतुरानन गौरीशा ❀ कोटि कोटि अनगनित अहीशा॥
कवि कोविद जहँ लगि जग माहीं ❀ राम राज गुण वरणि न जाहीं॥
असित आदि कज्जल गिरिभूरी ❀ पात्रपयोनिधि सरितारूरी॥
करहिं लेखनी सुरतरु भारी ❀ सप्त द्वीप महि पत्र विचारी॥
वाणी हरि हर विधि समुदाई ❀ सहसकल्प शत लिखहिंबनाई॥

सो०—तदपि नपावहिंपार, रामराजकौतुक अमित॥
सुनु अब चरित अपार, जसखगपति आगेभयो॥ १॥

राजत राजसभा सब भ्राता ❀ तहँ आयो यकद्विज विलखाता॥
कटुक कहत मुख करत पुकारा ❀ हंस वंश बूडो ❀ संसारा॥
रघुदिलीपशिवि सगर भुवारा ❀ अमित प्रभाव को जानन हारा॥
यह अनुगति लखितजौं पराना ❀ प्रभु अंतर्यामी सब जाना॥
नरलीला करि राम कृपाला ❀ लगे विचार करनतिहिकाला॥
कारण कवन मृतक सुत भयऊ ❀ द्विजको देखि विकलप्रभुभयऊ॥

प्रभु चित देखि गगनभइवानी ❀ शूद्र तपो सुनि सारँग पानी ॥
विंध्याचल गँभीर वनमाहा ❀ द्विजसुत हेतु मरन नरनाहा ॥

छंदगीतिका ।

यहि हेतु द्विज सुतमृतकसुनिरथसाजिप्रभुआतुरचले॥
द्वैपरम शैल विलोकि पावन मुदितनयि सन्मुख भले ॥
शुचि रुचिर आश्रम वेदिका तहँ देखि मुनिमनभावनी॥
बहु बाग सुभग तडाग गुंजत मंजु मधुकरसावनी ॥
पिक मोर हंस चकोर किलकहिं कीर शोभापावहीं ॥
वनवृद्धकोल किरात सादर सर्वदा तहँ आवहीं ॥
तकि क्रोध शक्ती विशिख छांडे माथले सुरपुर गयो ॥
वरभक्ति आरति जानितिहितहँ आपु तीरथव्रत कियो॥
दोहा-द्विजवर बालक मृतक जो, उठि बैठो हरषाय॥
आये पुर रघुपति भगत, भय भंजन सुखदाय॥ ८ ॥

ताहि समय एक श्वान पुकारी ❀ पाहि पाहि प्रणतारतहारी ॥
विनअघ नाथ कृपालु खरारी ❀ हत्यो मोहिं द्विज अतिबलभारी॥
सुनि प्रभुवचन दीन निजकाना ❀ सपदिदूत पठयो भगवाना ॥
आन्योविप्रतुरत तेहि काला ❀ कहे वचन तब दीनदयाला ॥
हन्यो श्वान कहु किहि अपराधा ❀ सुन सर्वज्ञ न कछु क्षत बाधा ॥
क्रोध विवश प्रभु विनहि विचारा ❀ नाथ प्रबल मैं या कहँ मारा ॥
कहहु दण्ड द्विज सकल समाजा ❀ विप्र अदंड देव रघुराजा ॥
उचित दण्ड तस देउ बनाई ❀ कहौ श्वान जस तुमहिं सुहाई ॥
दोहा-कीजिययाकोमठपती, मन भावत सुखसैन ॥
तुरत मँगावा पीतपट, गज कुंडल सुखदैन ॥ ९ ॥

पूजि चरण गज विप्र चढायो ❀ दुंदुभि बाजत मठ कहँ आयो॥
कहहिं परस्पर सब नरनारी ❀ देखहु श्वान दंड अतिभारी ॥

कीन्ह रंकते राउ कृपाला ❀ कीन्ह चरित यह कौन दयाला॥
विनती अधिक श्वान जब कीन्हा ❀ उचित सुफल प्रभु वैसहि दीन्हा॥
तासु अनंद देखि नरनारी ❀ कहो दण्ड फल कृपा खरारी॥
पूछो ताहि कही सो बाता ❀ पूरब सब प्रसंग सुखदाता॥
काशीवास विप्र मैं भयऊ ❀ शिव सेवा सादर चित दयऊ॥
हिमऋतु होम सो कीन्ह सप्रीती ❀ घृतनख रहेउ नाथ जिमिभीती॥

दोहा-तातोदन भोजन करत, खाय गयो सो भाग॥
भ्रमत फिरो योनिन विविध, मिटत न सो अनुराग॥१०॥

राजसभहि शिरनाइ बहोरी ❀ चला श्वान मन त्रास न थोरी॥
उठि मध्याह्न कीन्ह रघुनंदन ❀ पूजिपुरारि भक्त उर चंदन॥
भोजन रैन जगतपति कीन्हा ❀ निजनिज धाम सबन पगदीन्हा॥
रहा दिवस जब घटिका चारी ❀ जुरी सभा तब आय खरारी॥
सुनि पुराण सब अनुज समेता ❀ संध्याभयो दान सब देता॥
सबही संध्या वंदन कीन्हा ❀ भवन चले प्रभु आयसु लीन्हा॥
सप्त कोटिचर अवधिसिधावहिं ❀ सायंकाल सब खबर सुनावहिं॥
पृथक पृथक सुनि चरबरबानी ❀ बोलन एक सो सुनहु भवानी॥

छंद गीतका।

कछु कही नाहिं सो पूँछि सादर वचन वेग न आवई॥
इकरजक पत्निहि कहत डाटत व्यंग्यकहिसमुझावई॥
सुनि वचन कृपानिधान चरके मध्य उर राखेहरी॥
निशिस्वप्नदेखत जगतपति पुनि जागिदारुणदुख करी॥

दोहा-बीती अवधिप्रमाण युग, कीन्ह विचार कृपाल॥
एक सहस पितुराज्यशुचि, करौं सत्य यहिकाल॥११॥

त्याग्यो जनकसुता मनमाहीं ❀ राखौं श्रुति पथ धर्म नजाहीं॥
दैमन ठीक सिया पहँ आये ❀ सादर बोले वचन सुहाये॥

सुखसुखि न कछु मांगो केहुकाला ❀ हँसिकह कृपानिकेत दयाला ॥
निज छाया महिराखि विनीता ❀ रहो जाय निजधाम पुनीता ॥
प्रभुपद वंदि गई नभसोई ❀ जीव चराचर लख्यो न कोई ॥
तासन प्रभु अस कह्यो बुझाई ❀ मन भावत माँगो सुखदाई ॥
नाथ साथ मुनि धाम सुहाई ❀ आई तजिगृह मन सकुचाई ॥
मुनि त्रियभूषण सकल सुहाये ❀ पहिराऊँ प्रभु जो मनभाये ॥
हँसि कह कृपानिकेत सकारे ❀ पूजहिं मन अभिलाष तुम्हारे ॥

दोहा–होत प्रात जब जगतपति, जागे रमा निवास ॥
याचक जन गावत मुदित, शोभितकंज प्रकाश॥१२॥

भरत शेष रिपुदवन समेता ❀ आये प्रभु जहँ कृपानिकेता ॥
कीन्ह प्रणाम माथ महिलाई ❀ बोले कछु नहिं श्रीरघुराई ॥
वदन विलोकि सशंकित अंगा ❀ श्रीहत देखि वपुष कर रंगा ॥
थरथर काँपत तीनौं भाई ❀ जानिनजाइ चरित रघुराई ॥
इक विश्वास ताकि समो सुजानी ❀ बोले गूढ मनोहर वानी ॥
वचन मोर उररारखेहु भ्राता ❀ लै वन जाहु जानकी जाता ॥
सुखिसहमि सुनि वचन कराला ❀ जरेगात उपजी उर ज्वाला ॥
हँसत कि सत्य कहत रघुराया ❀ असमंजस उर सुनि खगराया ॥

दोहा–भरत आदि व्याकुल अनुज,नहिं आवतकाहिबैन
जोरयुगलकर शत्रुहन, कहत नीरभरि नैन ॥ १३ ॥

सुनि प्रभुवचन हृदय विलखाना ❀ जगतजननि सिय सब जगजाना॥
जगत पिता प्रभु सब उरवासी ❀ सत चेतन घन आनँदरासी ॥
कारण कौन जानकी त्यागी ❀ मनवचक्रम तवपद अनुरागी ॥
सुनु सर्वज्ञ सगर्भ निजानी ❀ रिसपरिहासकि सत्य सुवानी ॥
पंकज नयन नीर भरि आये ❀ कहे वचन मृदु दनुजसताये ॥
आयसु मोर जुटारहि ताता ❀ रहहिं न प्राण तात मम गाता ॥
हरिइच्छा भावी बलवाना ❀ तुम कहँ तात सदा कल्याना ॥

यह मम वचन पालि लघुभाई ❀ भ्रात जानकिहि जाइ लिवाई ॥

सो०—सुनि प्रभु वचन कठोर, भरतजोरि कर कहन लिय
नाथ हमहिं मति भोर, सुनु विनती सर्वज्ञ प्रभु ॥ २ ॥

हंस वंश जगमें विख्याता ❀ दशरथ पितु कौशल्या माता ॥
त्रिभुवन पति प्रभु सब जगजाना ❀ गावहिं जाहि शेष श्रुतिनाना ॥
सत्य शक्ति तव प्रगट गुसाँई ❀ वरणि नसकहिं वेद अहिराई ॥
शोभाखानि जनककी जाता ❀ रहित अमंगल मंगलदाता ॥
छाया जासु पतिव्रत धरहीं ❀ ते नारी भव कूप न परहीं ॥
सीता विपिन अकेल न रहिहीं ❀ तुम्हैं विहायछिनककिमिजियहीं॥
जल विनु मीन कि जियै कृपाला ❀ होइ कृषी बिनु वारिद माला ॥
अस तुम बिन छिन जियैकि सीता ❀ ज्ञानवंत अति निपुण विनीता ॥
सुनि करुणामय वचन सप्रीती ❀ कही भरत तुम सुंदररीती ॥

दोहा—तदपि नृपहि चाहिय सदा, राजनीतिधनधर्म ॥
प्रजापालने सोचनहिं, वचननीतशुचि कर्म ॥ १४ ॥

दूत चरित जस सुन्यो सु कहेऊ ❀ कुल कलंक यह दारुण भयऊ॥
तरिणि वंश अति अमल अपारा ❀ एक ते येक जान संसारा ॥
रघु दिलीप स्वायंभू जाना ❀ सगर भगीरथ वेद बखाना ॥
दशरथ विदित जान जगनीके ❀ वचन नदीन्हों लालच जीके ॥
तिहि कुल रंचक सुनिय कलंकू ❀ रहै जीवजग अधम अशंकू ॥
सुन सर्वज्ञ सकल भय हारी ❀ रहित कलंक विदेह कुमारी ॥
विधि हरि हर दिव देखि सुहाई ❀ पावक अवटि कनक समभाई ॥
जे सुर नर मुनि सपनेहु माहीं ❀ यह चरित्र जग कहि हरषाहीं ॥

दोहा—तेहठि रौरव नरक महँ, कोटि कल्प भरिवास ॥
रहहिंकोटिशतरोगवश, भोगहिं नरक निवास ॥ १५ ॥

रिस रुख देखि नयन वरतीछे ❀ आये भरत लषणके पीछे ॥
सुनु सौमित्रि छाँड हठ सोचू ❀ जगभल कहै कहै किन पोचू ॥

तजि आज्ञा प्रतिउत्तर करिहौ ❀ मोहिं विनसोच जन्म भरि परिहौ

जनकसुताहि रथ तुरत चढाई ❀ गंग समीप फिरव पहुँचाई ॥

अति गहवर वन जहाँ नकोई ❀ छाँडिसुतात जानि जब सोई ॥

फेरी मति कह वचन उदासा ❀ मरन ठानिकर चले निराशा ॥

सुभग विमान सीव बैठाई ❀ पट भोजन भरि धरे बनाई ॥

अति अनंद मन चली जानकी ❀ अतिशय प्रिय करुणानिधानकी

दो.-विवरनशेष निहारि सिय, चकृत विकल भइ बाल ॥

झुकतहृदयनहिं कह सकत, मणिबिन व्याकुल व्याल१६

उतरि देवसरि यान सुहावा ❀ अति उद्यान देखि भय पावा ॥

कारन अपर जानि भय भीता ❀ बोली वचन मनोहर सीता ॥

दिखियतनहीं मुनिनके धामा ❀ जात कहां प्रभु अनुज सकामा॥

खग मृग जीव विविध हरि व्याला ❀ करिकेहरि हरि बाघ शृगाला ॥

कोउ मुनि मिलत न आवत जाता ❀ निकसत प्राण तात मम गाता॥

सीय विकललखि मनहिं अहीशा ❀ कीन्ह कहा विधि हरि गौरीशा॥

मूर्छित रथ ते भयविकरारा ❀ भूमि गिरत तब आपु सँभारा ॥

सिय विलोकि मन धीरज आना ❀ तृपा विना अब निकस पराना ॥

दोहा-धरणिसुताव्याकुल निरखि, प्राणकंठ गतजानि

तजन चहत तनु शेष तब, धृगधृगजीवन मानि॥१७॥

प्राण विना लक्ष्मण कहँ देखी ❀ गगनगिरा तव भई विशेषी ॥

सुन सौमित्रि जाहु सिय त्यागी ❀ जनक पुत्रिका जिशहि सभागी॥

गगन गिरा सुनि धीरज कीन्हा ❀ हाथ जोर पर दक्षिण दीन्हा ॥

लैरथ चरण वंदि सिय केरे ❀ चले अवध उर त्रास घनेरे ॥

जागी सिया सकल दिशि देखा ❀ नहिं रथ अश्व नाहिं न तहँ शेषा॥

लहि दुख प्रथम रहे हैं प्राना ❀ पुनि सोइ चहत न करत पयाना॥

करुणा करत विपिन अति भारी ❀ वाल्मीकि आये वनचारी ॥

सुनी वाल्मीकि मुनि जाना ❀ वन आवन निज चरित बखाना॥

दोहा–मुनि पुत्री हौं जनककी, रामप्रिया जगजान ॥
त्याग न जानौ हेतु कछु, विधि गति अति बलवान ॥ १८ ॥
देवर लषण इहाँ ले आये ❀ हेतु न कछु जानो मुनिराये ॥
सुन कन्या मिथिलापति मोरा ❀ परमशिष्य सब विधि पितु तोरा ॥
चिंता अब जनि कर सुकुमारी ❀ मिलिहैं तोहिं शेष हितकारी ॥
सादर परनकुटी सिय आनी ❀ पुत्री करु मज्जन अस जानी ॥
विविध भाँति मुनि धीरज दीन्हा ❀ सिय सुरसरि तब मज्जन कीन्हा ॥
सुमिर राम मूरति उर राखी ❀ दीन्हे फल सुंदर मुनि भाषी ॥
मुनिवर कथा अनेक प्रसंगा ❀ कहहिं सुनहिं सिय संग विहंगा ॥
ज्ञान अनेक प्रकार दृढाये ❀ लक्ष्मण अवधपुरी तब आये ॥
छं. आयेजुलक्ष्मणत्यागसीतहिविकलनिजआश्रमगये ॥
बहु भाँति रोदन मातु सनकहि सीय दुख दारुण भये ॥
सुनिसहमिमूर्च्छितमातु वाणीविकलजिमिफणिमणिगये ॥
तिमिमातुविलपतिजातव्याकुलकौशलहिसबदुखमये ॥
रोदति वदतिकेहि भाँति को कहविपतियहदारुणभये ॥
सुनि सोरराउरसहित लक्ष्मण राम निज मंदिरगये ॥
निजज्ञानदै समुझाइ मातन खुलेपट अंतर नये ॥
हम जानि तुम सुत मान प्रभु जगभूलिभ्रमफंदन भये ॥
अब करि कृपा जगदीश स्वामी देहु भक्ति सुहावनी ॥
जेहिखोजमुनि योगीशतापस देहु अविचल पावनी ॥
वरचहेउसोइ सोइ लयो मातन दीन्ह करुणाकरतबै ॥
तनु शोधिकरि शुभ योग अग्नि जात भईं सादरसबै ॥
दोहा–योग अग्नि तनु भस्म करि, सकलगईं पति धाम ॥
भरत शत्रुसूदन लषण, शोक भवन श्रीराम ॥ १९ ॥

विधिवत कर्म सकल श्रुति गाये ❀ प्रभु शतगुण सादर करवाये ॥
दीन्ह दान तहँ कोटि प्रकारा ❀ को अस जग जो बरणै पारा ॥
धेनु बसन मणि हाटक हीरा ❀ जटितजमोतिन कोटिक चीरा ॥
रथ गज बाजि भूमि धन धामा ❀ दीन्ह कीन्ह परिपूरण कामा ॥
रही न साध याचकन केरी ❀ रंकन धनद बड़ाई फेरी ॥
वेद पढहिं द्विज देहिं अशीशा ❀ चिरंजीव दशरथ सुत ईशा ॥
गृह द्विज याचक सकल सिधाये ❀ अमित प्रकार राम सुख पाये ॥
विप्र दंड तापस वध कीन्हा ❀ सुरपुरवास मात कहँ दीन्हा ॥

दोहा-करौं अक्षै मख एक पुनि, अश्वमेध जग जान ॥
कलुष सकल संताप दह, अंगदादि हनुमान ॥ २० ॥

एक बार गुरु गृह सुखदाई ❀ गे सँग अनुज सचिव रघुराई ॥
कीन्ह दंडवत महि शिरनाई ❀ सादर हर्षि मिले मुनिराई ॥
पूँछी कुशल देखि मृदु गाता ❀ कुशल देखि तव पद जलजाता ॥
गुरु पद वंदि जोरि शिरनाई ❀ बैठे प्रभुवर आशिष पाई ॥
कहत पुराण नवल इतिहासा ❀ सुनत कृपानिधि परम हुलासा ॥
आइन अमित परम सुख दीन्हा ❀ मुनितनचितै प्रेम कें चीन्हा ॥
दो कर जोरि सच्चिदानन्दा ❀ बोले वचन भानुकुलचंदा ॥
नाथ सकल तव चरण प्रसादा ❀ भइ जग विपुल धोरि मरयादा॥

दोहा-समय समुझि करुणायतन, सादर वचन बहोर॥
प्रभु अंतर्यामी करहु, सफल मनोरथ मोर ॥ २१ ॥

तव प्रसाद जग यज्ञ अनेका ❀ कीन्हे अमित येक ते येका ॥
नाथ सकल पुरजन मनमाही ❀ देखा अश्वमेध प्रभुचाही ॥
प्रगट भरत नाहिं तुम्हैं सुनावहिं ❀ नितरासतउरमोहि जनावहिं ॥
अस कछु आयसु दीजै नाथा ❀ सो सब करौं नाय महि माथा ॥
मुनि पुलके सुनि वचन सप्रीती ❀ कस न कहौ तुम सुन्दर नीती॥
पूजहि विधि अभिलाष तुम्हारा ❀ उठहु भरत अब करहु विचारा॥

सुनि मुनि वचन भरत रिपुदवनू ❀ हर्षसचिव लक्ष्मण ... नंदनं॥
विविध प्रकार चरण करि सेवा ❀ चले भरत सँग बहुतहि देवा॥
दोहा–सेवक पुरजन सचिव सब, सादर तुरत बुलाइ॥
हाट बाट पुर द्वार गृह, रचहु वितान बनाइ॥ २२॥
चले सकल सेवक सुनिवानी ❀ सुनि रावर हर्षीं सबरानी॥
रचहिं वितान अनेक प्रकारा ❀ देखि अवधनिजपतिविविहारा॥
लगे सँवारन रथ गज बाजी ❀ सुनि क्षत्र गगन दुंदुभी बाजी॥
सुनत सचिव चर चतुर बुलाये ❀ कहि जयजीव माथ तिन नाये॥
जाहु मुनिनके थल वनमाहीं ❀ सादर निवत देहु सब पाहीं॥
वहाँ राम पूँछा गुरु देवा ❀ आज्ञा होइ करौं सोइ सेवा॥
प्रभु मनकी गति मुनिवर जानी ❀ बोले अति सनेह मय वानी॥
पठवहु दूत जनकपुर आजू ❀ आवहिं जनक समेत समाजू॥
दोहा–सुनहु राम रघुवंश मणि, न्योतसकल सुर जाति॥
वरुण कुबेर सु इंद्रयम, मुनि महिसुर गुरुज्ञाति॥ २३॥
गुरु समेत प्रभु अवधहि आये ❀ देखि बनाव बहुत सुखपाये॥
मिथिलापुर चर चतुर सिधाये ❀ देश देशके नृपति बुलाये॥
जाम्बवन्त सुग्रीव विभीषन ❀ अरु नल नील द्विविदकुलभूषन॥
आये सब जहँ राम कृपाला ❀ वरुण कुबेर इन्द्र यम काला॥
चढ़ि विमान सुरत्रिया सुहाई ❀ करत गान कलकण्ठ लजाई॥
आवहिं मुनि गण यूथ घनेरे ❀ देहिं कृपा करि सुन्दर डेरे॥
शशि रवि हरि हर विधि सनकादी ❀ आये सुर जे परम अनादी॥
विश्वामित्र संग मुनिचारी ❀ सहससात सब इच्छाचारी॥
दोहा–पाराशर भृगु अंगिरा, नारद व्यास अगस्त्य॥
आये यूथप सकल मुनि, देवल सहित पुलस्त्य॥ २४॥
मख स्थल अति देखि सुहावा ❀ नाना भाँति देखि सुखपावा॥
मिथिलापुर जो दूत सिधाये ❀ देखि नगर वासिन सुखपाये॥
द्वारपाल सन खबर जनाई ❀ अवध नगर ते पत्री आई॥

विधिवत दूत सहसा उठि धाये ❀ तनमन पुलकि नैन जल छाये ॥
भयो भूप मन आनँद जेता ❀ कहि न सकें शारद अहितेता ॥
शिथिल अंग नृप द्वारे आये ❀ देखि दूत अतिशय सुख पाये ॥
कहहु कुशल रघुपति सब भाई ❀ पत्र देय सब प्रश्न सुनाई ॥
हृदय राखि पुनि नयन लगाई ❀ गदगद कंठ न कछु कहि जाई ॥
दोहा-भूप समयतिहि अवसरहिं, को वरणै मतिधीर ॥
तुलसी भवन उछाह बड़, जय जय जनक गँभीर २५ ॥
बाँचत प्रेम न हृदय समाता ❀ चरचर बोलि कह्यो हँसि बाता ॥
नगर गाउँ पुर मंगल साजे ❀ अमित अपार बाजने बाजे ॥
सचिव बोलि निज पत्री दीन्ही ❀ उठिकरजोरिविनयकरि लीन्ही ॥
पढ़ी साचिव अति प्रेम अनंदा ❀ सुमिरि राम कोशलपुर चंदा ॥
घर घर खबर व्याप छिन माहीं ❀ मंगल कलश धरे सबकाहीं ॥
भयो अनंद न जाइ बखाना ❀ कीन्हे विविध दान नृप दाना ॥
धरि तनु अमित देव नभ बासी ❀ आये भूप नगर सुखरासी ॥
कहहिं वचन नृपके हितकारी ❀ चलहु अवध सब काज बिसारी ॥
दोहा-कहि कहि सुर सादर चले, वाहन रुचिर बनाइ ॥
जोरि युगलकर मुकुटमणि, स्तुतिकरत सुहाइ ॥ २६ ॥
छंद-पद सुमिरि करुणा कंद श्रीरघुचंददशरथनायकं ॥
सिय सहित अनुजनाशिष्ठ पदरतिबसोमसउरजायकं ॥
अम्भोज नयन विशाल लाल कृपाल दशरथ नंदनं ॥
शतकोटि मार उदारशोभा अतुल बल महि मंडनं ॥
साजितूण कटि कर शरशरासन कपट मृगमद गंजनं ॥
वैदेहि अनुज समेत कृपानिकेत जन मन रंजनं ॥
मम हृदयवास निवासकरु करुणायतन करुणामयं ॥
महिमा न कोउ जनजान मुन हारियानज्ञान विशालयं ॥
सो हेतु करु वृषकेतु प्रभु खरदूषणादि निकंदनं ॥

नर अधम पामर काम वश मति भजत नहिं रघुनंदनं॥
तव ललित लीलावसहिजेहि उर सगुणप्रभु धरणी धरं॥
कहिसक न शारद शेष नारद जानिकिमि जन बापुरं॥
सोइ आनि तुलसीदास निज उरशरन अब काकीगहौं॥
सुख पाइ मन वच काइ नहिं गति दूसरीसपने लहौं॥
सबकुशलपूंछिप्रसादरविहँसिअनंदउरमहिअतिछयो॥
मन भाय पाय सुनाय विधि पद दान बहु विप्रनदयो॥
गज वाजि भूषण भूमि सुरभी वस्तु नानाको गनै॥
यक बारलै नृप द्वार दीन्ही कहहु कवि कैसे भनै॥
सनमानिकै परतोष कीन्हो सबै आदर भावसों॥
मन हर्षपुलकित कहहिंजयजय सुनहुखगपति रावसों॥
दोहा—पूजे विविध प्रकार नृप, सादर दूत हँकारि॥
गुरु गृह गवने मुकुटमणि, पाइ पदारथचारि २७॥
सकल कथा महिपाल सुनाई ❀ शतानंद आनँद अधिकाई॥
चलहु नृपति मख देखिय जाई ❀ साजहु जाइ सकल कटकाई॥
करि विनती नृप मंदिर आये ❀ सादर सेवक सकल बुलाये॥
सजोसैन चतुरंग सुहाई ❀ भवन गये सबही समुझाई॥
पत्री सहित रानि गृह आये ❀ बांच नृपति पुनि सकल सुनाये॥
आनँद सब रनिवास बुलाई ❀ दिये दान महिदेवन आई॥
बहु बखसीस याचक न दीन्हे ❀ सादर बोलि युगल चरलीन्हे॥
विलगि विलगि सब पूछत बासा ❀ सुनहिं रामके पूरण कासा॥

छंदगीतका।

शुभकाम पूरण रामके सुनि विपुल बाजन बाजहीं॥
पुरद्वार घर रखवार राखे सैन भट सब साजहीं॥
दशसहसरथ सिंधूर पटशत बाजि पदचर को गनै॥

जगमगति पाखर जटित जीन विलोकि कविकैसेभनै ॥
चढि शूर नवल प्रवीनजे असि सब चलत सादर भये॥
सुखपाल परम विशालयुग चढि गुरुहिलै सादर नये ॥
महिडोलधसकतकमठअहिदलदेखिअमितविदेहको॥
भटयूथपदचर अमित कहिको मूढलेखा करतसो ॥७॥

दोहा-चल्योराउमुनिगणसहित, विपुलबजाइनिसान॥
प्राततीसरे पहरको, अवध नगर नियरान ॥ २८ ॥
नृप अगवान विचार प्रभु, सादर आये लेन ॥
मिले परस्पर प्रीति अति, चले सुथल थलदेन ॥२९॥

पुरबाहर सरयू शुचितीरा ❀ वास दीन्ह हर्षित रघुवीरा ॥
सौंपि अनुज कहँ राज समाजू ❀ आये प्रभु जहँ नृप मनराजू ॥
मिलिपुनि नृपति निकट बैठारे ❀ गदगद ह्वै मृदु वचन उचारे ॥
वदन चूमि निरखे तन गाता ❀ आनँद उमगि न हृदय समाता॥
प्रभु विनती करि सब सेवकाई ❀ सचिव भरत पुनि लीन्ह बुलाई॥
नृप सेवा सब भरत सँभारी ❀ सुन खगपति अनंद उर भारी॥
आइ गुरुहि सादर शिरनाई ❀ मन भावत वर आशिष पाई ॥
फिर प्रभु सकल देव गुरु वंदे ❀ अमित आशिषा पाइ अनंदे ॥

दोहा-दश सहस्र मुनिवर सहित,आये प्रभुमखधाम ॥
बोले वचन विचित्र गुरु, मंत्र सुनहु मम राम ॥३०॥

धर्म सकल जे वेद बखाने ❀ संत पुराण लोक सब जाने ॥
बिन त्रिय सफल न होइ खरारी ❀ अब चाहिय मिथिलेशकुमारी॥
सुनि सुनि वचन मष्टह्वै रहेऊ ❀ सत्य असत्य न येको कहेऊ ॥
सत्यप्रण विरद जानि मुनिराया ❀ रहे सुकृतजाहि करुसोदाया ॥
दोउ गुरु मिलि नारद सनकादी ❀ वचनकहेउ सुन पुरुष अनादी॥
कनक जटित मणि सुंदर बाला ❀ रचि सिय रूप सुशील विशाला॥
अंग अंग सब भूषण साजे ❀ तासु रूपछवि रतिपति लाजे ॥

सहसालखि न सकहिं नरनारी ❀ लिय देखेउसब अचरज भारी ॥
दोहा-तेहि अवसर शोभा अमित, को कविवरणे पार ॥
जगदातार कृपालु प्रभु, कीन्हे चरित अपार ॥ ३१ ॥
जटित कनक सुंदर मृगछाला ❀ तिहि आसन आसीन कृपाला ॥
सियासहितलखि सुर सुखकारी ❀ कीन्ह प्रणाम सबन हरषारी ॥
भीर अमित लखि गुरु विज्ञानी ❀ सिद्धिन बोलि सकल सनमानी ॥
कहा कि जाहु उचित सब करहू ❀ जस चाहिय कछु सो अनुसरहू ॥
सुनि रजाइ छत्रपति रुखपाई ❀ रचे कोट गृह विधिहि लजाई ॥
सुर सुरभी सुरतरु सुखखानी ❀ शारद शेष न सकहिं बखानी ॥
पुर गृह बाहर भली अटारी ❀ भारि सुगंध सब सुकृत सँवारी ॥
रहे तहाँ दिक्पाल अनेका ❀ जो परमारथ निपुणविवेका ॥
छं०-जेनिपुण परम विवेक पावन भरतलैराखेतही ॥
निजभाग्य प्रबल सराहि निंदहिं धनदकी पदवी कही ॥
आये त्रिलोकिक नाग खग सुर असुरजे विधिनेरचे ॥
सनमानि सकल सनेह सादर रामसनकोनहिं बचे ॥८॥
दोहा-वाण सहस वर विप्र युग, सुंदर परम प्रवीन ॥
जानहिं श्रुति करमतसकल, राहिमख संग अधीन ३२ ॥
मकर मास दुतिधौल सुहाई ❀ मख मंडल बैठे रघुराई ॥
तब बोले गुरु वचन सुहाये ❀ आनहु बाजि जे वेद बताये ॥
लक्ष्मण सुनि गुरु वचन अनंदे ❀ बार बार पद वारिज वंदे ॥
हयशाला सादर चलि आये ❀ विविध अभूषण तेहि पहिराये ॥
श्वेतवर्ण सुंदर श्रुतिकारे ❀ रवि हय लजित मनोजसँवारे ॥
जीन जराव नजाइ बखाना ❀ रविरथ हय आवत जगजाना ॥
माथे मोर [illegible] मणि लागे ❀ सो नभ नखत देखि अनुरागे ॥
सेवक चारु पाटअयडोरी ❀ दामिनि दमकनिपट अतिथोरी ॥
दोहा-षष्टि सहस दश वीर वर, रामानुजरणधीर ॥
मध्य ताहि राख्यो तहाँ, जहाँ राम रघुवीर ॥ ३३ ॥

पूजा हय प्रभु जय जग हेतू ❀ जस कछु कह्यो गाधिकुलकेतू ॥
दीन्ह विविध विध दान अनेका ❀ लिख्यो पत्र सो करि अभिषेका॥
एक वीर कौशल पुर माहीं ❀ अरिदल दलन सुरेश सकाहीं ॥
तेहि बल होइ गहै सो बाजी ❀ दंड देहु वन जाहु कि भाजी ॥
लिखि बाँध्यो हयशीश सवाँरी ❀ तहँ सुनि चरित आव मुनिचारी॥
भार्गव आदि सकल मुनिसंगा ❀ आये जहँ कुल कमल पतंगा ॥
कथा सकल लवणासुर केरी ❀ मुनिन त्रास जिन दीन घनेरी ॥
सुनि ऋषि वचन नैन जल छाये ❀ बहुरि राम निजतूण मँगाये ॥

दोहा-दीन्होरिपुसूदनहिसो, बाणअमोघ कराल ॥
मंत्र मोरपढि ताहि हति, जीतेहु सकल भुवाल॥ ३४॥

बहुरि विभीषण राम बुलाये ❀ सादर आइ माथ तिन्ह नाये ॥
लवणासुरके चरित अपारा ❀ पूछे दिनमणि वंश उदारा ॥
कर वर जोरि निशाचर नाहा ❀ सत्य कहौं अब सुनु अवगाहा ॥
बहिनिविमात्र नाथ सो मोरी ❀ कुंभनिसातेहि नाम बहोरी ॥
मधु दानवको रावण दीन्ही ❀ बहु विनतीकै तिहि तब लीन्ही॥
तनय तासु लवणासुर भयऊ ❀ शिव सेवा सादर जिन्ह कियऊ॥
अगम तासु तप शंकर जाना ❀ दीन्ह शूल सुनु कृपानिधाना ॥
तेहि कर रहै अस्त्र सो भारी ❀ चौदह भुवन जीति सब झारी ॥

दोहा-तेहि बल प्रभु सोनहिं गनै, अमर दनुज नरनाग॥
जीति सकल निजवश किये, पंथसबहिके लाग॥ ३५॥

तासु चरित सुनि मन मुसिकाने ❀ रिपुहंतहिबल दै सनमाने ॥
सैन संग चतुरंग बनाई ❀ रहे साथ दोउ तनय सुहाई ॥
सुनि प्रभु वचन निसान अपारा ❀ तीन सहस्र हने इक बारा ॥
धसकी वसुधा कुंजर गाजे ❀ दश सहस्र रथ रवि रथ लाजे ॥
पूर्यो शंख चले दल साजी ❀ अमित अकाश दुंदुभी बाजी ॥
पुरबाहर सब अनी सँभारी ❀ तनय युगल लखि परमसुखारी॥
डा[illegible] दिने बास मग माहीं ❀ पहुँचे जाय यमुनतट पाहीं ॥

दिन प्रति दान देहिं बहु भाँती ❀ पूजहिं हरिपद दिनऔराती ॥
दोहा-रवितनया मज्जन कियो, सादर पूजि पुरारि ॥
चल्योशत्रुसूदन सुमिरि, स्वामीराम खरारि ॥ ३६ ॥
चमू चपल अति सुभट जुझारा ❀ घेरचो नगर बीर वरियारा ॥
विपुल निसान हने तेहि काला ❀ सुनि निश्चरपति गर्वविशाला ॥
षष्टि सहस वर शूर जुझारा ❀ लवणासुर सँग अनी अपारा ॥
सुभट प्रचारत गर्जत आवा ❀ देखि कटक निज अति सुख पावा
मारहु धाइ धरहु नृप बाँधहु ❀ जेहि जय होइ जतनसो साधहु ॥
असकहि सन्मुख फौज चलाई ❀ कज्जल गिरि जनु आँधी आई ॥
मारू शब्द सुनहिं भट गाजहिं ❀ विपुल बाजनेदुहुँदिशिवाजहिं ॥
निज प्रभु कहि जय जोरी जानी ❀ हरषि भिरे भट हठमन ठानी ॥
छं०-हठठानिशूर प्रवीन जेअसि भिरे अतिरिपु प्रबलयो
यक मल्लयुद्ध सराहि सकहि नयेकयेकहि कर्षयो ॥
शरशक्ति तोमर परशु पटहिं कृपाण शूल चलावहीं ॥
कर चरण शिर हति तीर धारहिं भूमि जानन पावहीं ॥
भटगिरहिंपुनिउठिलरहिंमरहिंनकरहिंमाया अतिघनी
प्रभु तनय सुंदर वीर बाँके हनहिं रिपु निश्चर अनी ॥
देखहिं परस्परयुद्ध कौतुक सुभट यक येकहि हनै ॥
सजि कोटि रथसुरआइनभपथसुमनझरिजयजयभनै१
दोहा-विचलत अनी विलोकि निज, लवणासुरबलबंड॥
संगतनय मातंग भट, दूसर केतु अखंड ॥ ३७ ॥
प्रभु सुत जेठ सुबाहु विशाला ❀ भिरचो मतंगहिजनु दुइकाला ॥
यूपकेतु अरु केतु प्रचारी ❀ लरहिं सुसेन नमानहिं हारी ॥
लवणासुररिपु अति बल भारी ❀ कौतुक करहिं प्रचारि प्रचारी ॥
अनी समूह जानि निज जोरी ❀ अस्त्र शस्त्र गहि भिरे बहोरी ॥

विषम युद्ध लखि देव सकाने ❀ पूछो सुरगुरु कहि सनमाने ॥
जनि जिय शोच अमरपति करहू ❀ राम प्रताप क्षणक उर धरहू ॥
यूपकेतुकरि कोप अपारा ❀ हति रिपु केतु खंड महिडारा ॥
वहाँ सुबाहु मतंगहिमारा ❀ कर पद काटि अवनिमहँ डारा॥

छंद गीतका ।

महिडारि करपदशीश आतुर तूणशर प्रविशतभये ॥
रवि वंशके अवतंश दोनों समर महँ शोभितहये ॥
सुनिमरन युग सुत विकलनिश्चर भूमि विनमारेगिरो ॥
पुनि जागि शूल सँभारि प्रभुके समर सन्मुख सोभिरो ॥
दोउ प्रबल वीर प्रताप अगणित सैन दुहुँदिशिमुरिचली ॥
शिरबाहु चरण उड़ात नभपथ योगिनी आनँदभली ॥
बहु रुधिर मज्जन करहिंसादर गुहहिं नरशिर मालिका ॥
आनंदमें मन मुदित गावहिं गीतखेचरकालिका ॥
धुनिपढहिंशंख मृदंगकी सुनि शूर हर्ष बढावहीं ॥
गतिलेत नृत्यत प्रेत तिय शिरमाल हरहि चढावहीं ॥
कहुँ करति पान प्रमानरण महँ भरे शोणित शाकिनी ॥
सब मेद माँस अहार करिनभमुदितडोलहिंडाकिनी १ ॥

दोहा-मारे रघुवर वीरबहु, परे समर रणधीर ॥
क्षणमहँ निश्चर वध निरखि, अंतरहै बलवीर ॥ ३८ ॥

करि छल प्रगटसिविबुध वरूथा ❀ अस्त्र शस्त्र गह सब सुर यूथा ॥
धाये अज हरि शिव सनकादी ❀ जे मुनि अपर कहे श्रुति वादी ॥
शक्ति शूल असिचर्म सुहाये ❀ गदा परशु धनु वाण बनाये ॥
धरु धरु मारु मारु सुर करहीं ❀ लरहिं सुभट विस्मितह्वै रहहीं ॥
निशिचर प्रबल पाइ बलनाथा ❀ कितिको वीर मलहिं निज हाथा॥
सेन विकल लखि नारद आये ❀ समाचार सब कहि समुझाये ॥

रिपुसूदन प्रभु विशिष सँभारी ❀ डारेउ सुमिरि समर त्रिपुरारी ॥
जिमितम अचवै तरणि गुसाईं ❀ समर अमर नहिं देखिय काई॥
दोहा–मंत्र प्रेरि चल कोटि शर, रहेजहँतहँनभछाइ ॥
मनहुँबलाहक प्रबल बहु, मारुतदेखि विलाइ ॥ ३९॥
सुर समाज कतहूँ नहिं देखा ❀ चल्यो सुबाहु काल जनुवेखा ॥
खल सँभारु गहु शूल विचारी ❀ अस कहि गदा क्रोध उरमारी॥
सहि न सक्यो सो तेज अपारा ❀ मूर्च्छितअवनिपरचो विकरारा॥
निजपति विकल देखि भट भारी ❀ तारुक तनय चल्यो उरगारी ॥
कैटभ नाम वीर बलवाना ❀ मूर्च्छित लवणासुर मन जाना ॥
तीनि सहस्र सैन रण गाढे ❀ आइ सुबाहु साधुहे ठाढे ॥
कटुक वचन कहि छांडेसिबाना ❀ काटे प्रभु सुत तीव्र कृपाना ॥
तब खिसियान शूलले धावा ❀ जूपकेतुके सन्मुख आवा ॥
सो०–मारेसि हृदयसँभार, गिरेजपतकरुणाअयन ॥
मूर्च्छित बेर पुकार, रामचंद्र दिनमणितिलक ॥ ३॥
मूर्छित बंधु सुबाहु विलोकी ❀ भइ रिस अमित रहत नहिंरोकी॥
कठिन बाण करि क्रोध अपारा ❀ छांडेउ तीनिकोटि इक वारा ॥
ताहि विकल करि अनुज समीपा ❀ आतुर आये निज कुलदीपा ॥
लागो बाण तासुतनु माही ❀ परचो अवनि मानो पशु आही॥
ऐंचिलाँगि तनु बाहिर कीन्ही ❀ रामनाम पर औषध दीन्ही ॥
उठि शुचि अंग अनुजके संगा ❀ लीन्ह विहँसि धनुवान निषंगा॥
आइ समर महँ सुभट प्रचारे ❀ बाणन विपुल देव अरिमारे ॥
मूर्च्छागत कैटभ बलवाना ❀ मधुसुत देखि बहुत पछिताना॥
लेकर गदा अनी विचलाई ❀ घेरि रहे निश्चर समुदाई ॥
माँग्यो रथ आन्यो बलवाना ❀ ताहि चढाइ उपाइ विधाना ॥
दोहा–करि उपाइ रथ राखितेहि, भवन पठै रणधीर ॥
आपसमरगाजत भयो, संगमहाबल वीर ॥ ४० ॥
जाग्यो निश्चर देव लडाई ❀ पठइसिकुंभक सँगनिज भाई ॥

सुरवैरी तेहि कालसकाई ❀ हार समर महँ सुन खगराई ॥
जान्यो कैटभ जाम्यक आवा ❀ समर धीर नाहिं चलै चलावा ॥
नायो माथ आनिकर जोरी ❀ तात समर रुचि पूजी मोरी ॥
रावण रिपु लघु भ्राता जानू ❀ तनयतासुबल शील निधानू ॥
कोटिन शूर समर हम मारे ❀ बालक नृपति निरखि हिय हारे॥
रिपुबल सुनि कर हृदय कलापू ❀ पठयसि मोहिं जानजिय आपू ॥
रवितनयागहि सैना डारौं ❀ तनय समेत अनुज रिपु मारौं॥

छंदगीतका।

रिपु अनुजमारहुँसैनयमुनाहिं डारिनृपरणरज करौं ॥
तजसोचसैनसँभारि चलुभट वेगिजेहि हर पापरौं ॥
दोउ मत्त गर्व विसाल निश्चर आइ रणगर्जतभयो ॥
इत जूपकेतु सुबाहुधनु शर हाथले आतुर गयो ॥
भट भिरे निज निज जथाति कहि निज जानि जोरीसमरकी॥
शिरकटतखंडन चरण योगिनि खातबालक बालकी॥
उड़िगीधजंबुक काकशोणित पियहिंअतिसुखपावहीं॥
बहुदानदेहिं अनेक विधि मन विहँसि मंगल गावहीं ॥
दोहा-भिरेशूर सारोष अति, फिरे श्रकानेकूर ॥
लागे लोहे हठि रहे, समरबीरबलपूर ॥ ४१ ॥

कहैं सुशूर होत किन ठाढे ❀ फिरे लजाइ क्रोध अति बाढे ॥
भिरे प्रचार सुभट समुदाई ❀ भयोयुद्ध अति वरणि नजाई ॥
बरषहिं समर शूर शर कैसे ❀ प्रगटत जलद पावसहिं जैसे ॥
रथ पग उठे धूर नभछाई ❀ भयो प्रदोष मनहु निशि आई॥
समरखेत रिपु प्रबल चलाये ❀ प्रभु समीप सुत सादर आये ॥
देख तनय मल विपुल विशाला ❀ रिपुहन हर्ष मनहु सुरपाला ॥
यातुधान बल बुद्धि गवाई ❀ निशिपुर गयो पराजय पाई ॥
निशि निशिचर सब बात बिचारी ❀ होत प्रात सब लाग गुहारी ॥

दोहा-साजिवाजिगज वाहनी, गहगह हने निसान ॥
आयोसमर सकोप अति, लवणासुर बलवान ॥४२॥
सुमिर शिवहि गहि शूल विशाला ❀ रिपुदल परो मनहुँ यमकाला ॥
क्षणकमाहिं मारे बहु योधा ❀ चल्योसकोपअनुज करि क्रोधा॥
आवत शूल हनेसि प्रभु छाती ❀ घुर्मित धरणिपरो रिपु घाती ॥
मूर्च्छित देखि खड्ग लैधावा ❀ निरखिसुबाहु क्रोध उर छावा ॥
प्रबल गदा रथ सारथि भंज्यो ❀ विहँसि महाबलकरि दल गंज्यो॥
रथ विहीन व्याकुल महि माहीं ❀ मूर्च्छित अवनिपरो सुधि नाहीं ॥
पुनि उठि गर्जि सकोप सुरारी ❀ अस्त्र सँभारि क्रोध अति भारी॥
विस्मित विकल देव जब जान्यो ❀ राम बाण अति सादर तान्यो ॥
दोहा-सुमिर अवधपतिचरणयुग,छाँडेउ तीव्र नराच॥
पर्‍यो अवनितल भिन्न ह्वै,व्याकुल निपट पिशाच ४३॥
तासु मरन सुनि सब सुरयूथा ❀ चढि विमान नभसकल वरूथा॥
बाजहिं दुंदुभि वर्षहिं फूला ❀ आज नाथ बीती सब शूला ॥
देहिं अशीश वेद ध्वनि करहीं ❀ जयतिमंत्र वर आशिष पढहीं ॥
यातुधान पति हीन विलोकी ❀ केटभजातक नाहिं रिसरोकी ॥
करि किलकार गर्जि अति घोरा ❀ शिलायेकमेली बहु जोरा ॥
शरहति शैल सुबाहु प्रचारी ❀ काटी दुष्ट भुजा महि डारी ॥
वदन पसारि ताहितकिधावा ❀ बाण वेध महि माथ गिरावा ॥
परत धरणि करि घोर अपारा ❀ कठिन कृपाण खंड केडारा ॥
दोहा-यूपकेतु तब क्रोधकरि, कैटभहन्यो प्रचारि ॥
वरषिदेव झरि सुमन अज, अति प्रसन्न त्रिपुरारि ४४॥
बाजहिं निकर निसान सुहाये ❀ जयजय जयकहि सुरसबगाये ॥
पढहिंवेद मुनि आशिषदेहीं ❀ वंदीजन निवछावर लेहीं ॥
देहिं दान जो जिहि मन भायो ❀ सुनासीर आतुर चलि आयो ॥
जोरि युगल कर अति अनुरागे ❀ बोले वचन प्रेम रस पागे ॥
अस्तुति योग जीभनहिं नाथा ❀ हम दिति सुर सब कीन्ह सनाथा॥

सुर सुरपति लखि प्रभु निज भाई ❀ कीन्ह प्रणाम माथ महि लाई ॥
तव प्रताप हति खल समुदाई ❀ राम कृपा हम जय जग पाई ॥
अस्तुति विनय शक्र बहुकीन्ही ❀ बारबार अति आशिष दीन्ही ॥
दोहा-देवन सहित सुदेवगुरु, आये जहँ सुखधाम ॥
समाचार सादर कहे, सकल सबनके नाम ॥ ४५ ॥
तहँ शुभ नगर रचे अति रूरे ❀ राखे तनय युगल बल पूरे ॥
मधुरानाम जगत यश जाना ❀ देश विदेश जु वेदबखाना ॥
जेठ तनयबल बुद्धि विशाला ❀ नाम सुबाहु विदित महिपाला ॥
राख्यो यमुनातट बल भूरी ❀ विदित नगर पश्चिम बहु दूरी ॥
यूपकेतु पुनि सो थल पावा ❀ राजनीति दोउ सुत समुझावा ॥
सौंपि नगरबहु आशिषदीन्ही ❀ नृप मणिगवनाविजय कहँ कीन्ही ॥
चिरंजीवकहि हने निसाना ❀ दक्षिण अश्व चला जब जाना ॥
सचिव तनय राखे सुत संगा ❀ उतरे सब दल यमुन तरंगा ॥
दोहा-रवितनयापद वंदिकरि, चली सैन हय संग ॥
हरषहिं सुरवरषहिं सुमन, निरखि सैन चतुरंग ॥ ४६ ॥
वाल्मीकि थल वाजि समेता ❀ कानन सघन मुनीशनिकेता ॥
सियसुत युगल वीरवरबंडा ❀ भुजबल विपुल दिनेशप्रचंडा ॥
वीर चली हय देखेउ आई ❀ बाच्यो वाँच सुपत्र बनाई ॥
कसि कटि तूण हाथ धनु तीरा ❀ समरहेतु बैठे बल वीरा ॥
सूर सहस्र सहायक साथा ❀ आय गये जहँ रघुकुल नाथा ॥
तरु तर बाँध्यो वाजि विलोकी ❀ बालक जानि सकल रिसरोकी ॥
दे तुरंग गृह जाहु सुहाये ❀ धन्य मातु पितु जिन्ह तुम जाये ॥
माँगहु भीख समर चढि भाई ❀ क्षत्रिय कुलहि कलंक लगाई ॥

छंदगीतका ॥

जनि क्षत्रिकुलहि कलंक लावहु समरशूर सुहावने ॥
बलहीन तुरे तुरंग छाँडौ जाहु नतगृह आपने ॥
सुनि वचन कठिन कठोरबालकजानिभट धावत भये ॥

शरतान येकहिबाण लव हँसि हने तनु जर्जर कये ॥
महि गिरेपुनि उठि फिरेयोधा जाइ रिपुहन सोंकह्यो ॥
मुनि बालहत संग्राम सैनहि, वाजिलै रणमें रह्यो ॥
मनकोपकरिरिपु शत्रुहंता सैनलै धावत भयो ॥
रण माँझगाजतवीरबाँके, वेपलखि लाजतनयो ॥१२॥
सो०–सुनु मुनि बाल मराल, देहु अश्वनिजकोपतज ॥
पूजितुम्हैं ततकाल, करियसफल निज जन्म प्रभु॥४॥
कौन नाम नृप केहि पुरवासू ❀ फिरहु विपिन निज सैन्य प्रकासू॥
छाँडेहु बाजि हेतुकिहि ताता ❀ लिखोपत्र बाँधो यह गाता ॥
नहिं तव तनु बल पौरुष भाई ❀ छोडहु पत्र बाजि गृह जाई ॥
सुनि रिपुहन कटु गिरा लजाने ❀ गहहु अस्त्र अस कहि मुसकाने ॥
हमहिं प्रचारत नृप बलभारी ❀ डरपहिं सिंह बजाये तारी ॥
अस कहि धनुषबाण कर लीन्हे ❀ मुनिवरचरण विनयचितदीन्हे॥
मार्‍यो रथ सारथी तुरंगा ❀ कोटिन बाण हने सब अंगा ॥
करि मूर्छित सब कटक सँहारा ❀ खाहिं अमिष खग गिद्ध करारा॥
दोहा–एकहि एक प्रचारिकरि, हने सकल रणशूर ॥
आये सब रघुबीर पहँ, कायर करनी कूर ॥ ४७ ॥
पूछेउ सबहि भानुकुलनाथा ❀ रिपुके सकल कहो गुण गाथा ॥
सुनि बालक सुनि विकल खरारी ❀ पुनि सहसा करि कह्यो हँकारी॥
लक्ष्मण संग जाहु सब भाई ❀ मुनि बालक बाँधहु बरियाई ॥
मारेहु जनि आनेहु पुरमाहीं ❀ ऋषिसुतवधवउचितभलनाहीं ॥
चली शेषसँग सैन अपारा ❀ आये तुरत समर जहँ भारा ॥
समरभूमि देखेउ भट जाई ❀ परे अवनि जनु मूर्च्छा आई ॥
लै घर जीव जाहु मुनिबालक ❀ दिनकरवंश देव द्विज पालक ॥
आँखिन ओट होहु अब ताता ❀ गावत क्रोध चढत सम गाता ॥
दोहा–सुनि लक्ष्मणके वचन वर, विहँसे बालक वीर ॥

अनुज विलोकि लजाइ घर, जाहु महारणधीर ॥४८॥
अनुज विलोकि वचन सुनि काना ❀ धनुष चढाइ गहे कर बाना ॥
वेष विलोकि बाल मुनि जानी ❀ निजकुलसमुझिकरहुँमनकानी ॥
निजसहाय शठ आनि बुलाई ❀ केवल तोहिं न हते भलाई ॥
सुनि कुश कठिन बाण संधाना ❀ काँपी पुहुमि शेष अकुलाना ॥
छूटे विशिख रहे नभ छाई ❀ बाण भानु प्रतिबिंब छिपाई ॥
रिपुहि प्रबल लखि चले सकोपी ❀ मुरो नसनहिं रहा रथ रोपी ॥
काटहिं विशिख विशिखसनआई ❀ कौतुक करहिं विविध विधिधाई ॥
झपटि गदा लक्ष्मण तब मारी ❀ मूर्च्छित कुशहि विलोकेउभारी ॥
दोहा-मूर्च्छित कुशहि निहारिकै, धाये सब करि सोर ॥
आवतही शर उर हन्यो, पर्‌यो न सहि बल जोर ॥४९॥
मल्लयुद्ध दोउ भिरे सुखारी ❀ लरहिं सुखेन न मानहिंहारी ॥
सुमिर कौशलाधीश खरारी ❀ मार्‌यो बाण विकल लव डारी ॥
सुमिर सिया मुनिचरण सुहाये ❀ गत मूर्च्छा कुश आतुर आये ॥
धनुष बाण लै आगे धाये ❀ देखि क्रोध लक्ष्मण उर छाये ॥
शक्रजीत अरि जे शर मारे ❀ ते सब बाल काटि महि डारे ॥
दोहा-राम अनुजविस्मय विकल, देखिसबलआराति ॥
सिय त्यागे उर शोच बड़, प्राण देहुँ किहि भाँति ॥५०॥
कुश करि क्रोध विशिखसोलीन्हा ❀ ब्रह्मप्रेरि मुनिवर जो दीन्हा ॥
नाक रसातल भूतल माहीं ❀ यह शर छुटे बचै जग नाहीं ॥
मोहन बाण जगत सब जानै ❀ विष्णु विरंचि शंभु तेहि मानै ॥
मार्‌यो ताक शेष उर माहीं ❀ पर्‌यो धरणितलसुधिकछुनाहीं ॥
चली भाजि सब अनी अपारा ❀ कौशलपुर महँ परी पुकारा ॥
वरणी सकल युद्धके करनी ❀ लक्ष्मण वीर परे जिमि धरनी ॥
वयकिशोर द्वौ बल अधिकाई ❀ बालक वीर वरणि नहिं जाई ॥
दोहा-भरतजोरिकर कहनलिय, वचनअमितविलखाइ ॥
सिय त्यागी फल दीन्ह विधि, बोले श्रीरघुराइ ॥५१॥

अनुज समरमहँ तुमहियहारे ❀ साजहु हय गज रथ मतवारे ॥
रहो यज्ञ रिपु देखों जाई ❀ बालक रावणके दुखदाई ॥
तीव्रवचन सुनि भरत लजाने ❀ बहुतभाँति रघुपति सनमाने ॥
प्रथमसखा सब लेहु बुलाई ❀ हनुमदादि अंगद समुदाई ॥
जाम्बवन्त कपिराज विभीषन ❀ द्विविद मयंद नील कुलभूषन ॥
रिपुहि मारि की समर भगाई ❀ तातअनुज दोउ आनहु जाई ॥
माथनाइ सँग कटक विशाला ❀ चले भरत उपजी उर ज्वाला ॥
शोणित सरिता समर विलोकी ❀ डरपे वीर आशु रण रोकी ॥

दोहा–समर सीय सुत वीर दोउ, आइ गये बलवान ॥
देखि डरे सब भालु कपि, तब पूँछो हनुमान ॥ ५२ ॥

धन्य मातु पितु जिन्ह तुम जाये ❀ पुरुषयुगल गृह जाहु सुहाये ॥
समरविमुख सुनि भट खिलखाना ❀ कीन्ह क्रोध कह सुनु हनुमाना ॥
नहिं बल होइ जाहु घर भाई ❀ हतौं नखेत जु रण कदराई ॥
भाषे भरत वचन सुनि काना ❀ लेहु सँभारि बाल धनुबाना ॥
कटकटाइ कपिभालुसमूहा ❀ लीन्ह उपारि शैल तरु जूहा ॥
एकहि बार सकल मिलि मारा ❀ सकल काटि लव तिल करिडारा ॥
रिपुशर काटि निमिष इक माहीं ❀ यथामनोरथ खल मिटि जाहीं ॥
करिलव क्रोध बाण फटकारे ❀ मारे वीर निमिष महि डारे ॥

छंदतोटक ।

गजबाजि घने रथ भूमि परे, तहँ शोणित वीरवरूथ भरे ॥
लव तानि शरासन बाण भले, रिपु संगरवीर प्रचारिदले ॥
कहुँ झूमहिं कुंजरपुंज खरे, महिलोटहिं शोणितभारभरे ॥
शरलागत घाइल वीर गिरे, तहँ हाँक उठैरण धीर धरे ॥
रणवीर वरूथनभालु कटै, गिरिसे जनु मेदिनि खंडपटै ॥
रणशोणितकीसरिताउमडीअतितीक्षणधारअपारबडी ॥
तहँयोगिनिभूत पिशाचघने, भखपालक कंककरालबने ॥

छंद हरि गीतिका ॥

पल भषहिं कंक कराल जहँ तहँ गृध्रगण प्रफुलित भये ॥
तहँ प्रेत सिद्ध समाज सोहत व्याह प्रति मंगल ठये ॥
तहँ डाकिनी मन मुदित डोलहिं शाकिनी शोणित भरी ॥
दोउ कर नखैंचहिं कालिका शिव गण करत लीला खरी
अंतावरी गहि ख्याल खेलहिं पियहिं शोणित आतुरे ॥
गज खाल खैंचहिं भूत शंकर प्रेत संगर चातुरे ॥
वैताल वीर कराल करवर करी कर यक कर धरे ॥
हैभार रुधिर प्रवाह पूरन पान करत हरे हरे ॥
रघुवंश समर सराहि दुहुँ दिशि करहिं निज मन भावने॥
गज बाजि नर कपि भालु जहँ तहँ गिरमहि शुभ पावने
दोउ राम तनय प्रचारि बहु विधि निकट कोउ न आवहीं
जेत्रसित व्याकुल त्राहि त्राहि सुवीर निज गुहरावहीं १४॥

दोहा-विषम युद्ध दोउ बंधु किय, जीते कपि संग्राम ॥
आये पुनि जहँ नृप भरत, सुमिरि विधाता वाम॥५३॥

कपि भालुहि घायल सब आवाहिं ❀ बाण त्रास मन अति दुख पावहिं॥
जाम्बवंत कपिराज बुलाई ❀ अंगद हनूमान सुखदाई ॥
सब मिलि सहित निशाचर राजा ❀ धरि आनहु दोउ बाल समाजा ॥
आइ जुटे कपि भालु भवानी ❀ निज प्रभु महिमा कछु नहिं जानी॥
बोले कुश सुन बालि कुमारा ❀ तव बल विदित जान संसारा ॥
पितु हिमराइ भ्रातु परहेली ❀ सकल लाज आये तुम ठेली ॥
सो फल लेहु समर महि आजू ❀ त्यागहु सकल कलंक समाजू ॥
सुनत क्रोध अंगद उरछावा ❀ गहि गिरि एक ताहि पर धावा॥

दोहा-आवत शैल विशाल लखि, तिल सम शर हति कीन्ह॥
अंगद गर्व अपार अति, तस प्रभु उत्तर दीन्ह ॥५४॥

तमकिताहि कुशबाण चलावा ❀ अंगद नील अकाश उड़ावा ॥
आवत जानि पुहुमि कपिभारी ❀ मारावाण प्रचारि प्रचारी ॥
इत उत जान कतहुँ नहिं पावै ❀ पवन वहै जिमि महि नहिं आवै ॥
छिन अकाश छिन भूतलमाहीं ❀ बोलै शरण शरण प्रभुपाहीं ॥
रह्यो गर्व श्रुहिं कृपानिधाना ❀ अग जग नाथ न मैं पहिचाना ॥
पाँच वाण वेधे कपि दोऊ ❀ दीन जानि त्यागे हरि सोऊ ॥
परे भरतके सन्मुख जाई ❀ दशा देखि कपि दशा भुलाई ॥
जाम्बवन्त हनुमान कपीशा ❀ धावत गिरि तरुलै बहु कीशा ॥

दोहा-कुश कपि देखि हँसे तबहिं, अनुजहि कह्यो बुझाइ ॥
आजु भरत जीतहु समर, भालु कपिन बिलगाइ ६५ ॥

प्रभु सुत समर कीन्ह जो करनी ❀ निगम शेष शारद नहिं वरनी ॥
चरित ताशु सुनु शैलकुमारी ❀ मारे समर शूर कपि भारी ॥
समर धीर दोउ बाल बिराजे ❀ निरखि भालु कपि मन अति लाजे ॥
ऐंच धनुष गुण छांडेउ सायक ❀ कपिपति आदि हने कपिनायक ॥
मूर्च्छित सैन परी महि माहीं ❀ बचो न कपि घाइल जो नाहीं ॥
देखि भरत सब सैनानिपाती ❀ कोपि बाण मारेउ लव छाती ॥
परयो मूर्छि कुश देखि रिसाना ❀ चाप चढाइ शरासन ताना ॥
मूर्छित देखि साँगि लै धावा ❀ भरत हृदय सत शूल चलावा ॥

दोहा-समरभूमि सोये भरत, लवहि लीन्ह उरलाइ ॥
सुमिरमात गुरुचरण युग, रहे समर जय पाइ ६६ ॥

आये खबर लेन चरचारी ❀ भरत सैन तिन सकल निहारी ॥
शोणित सरिता देखि डराने ❀ हय गज बहे जात रथ जाने ॥
ग्राह नाक झष जंतु घनेरे ❀ देखि दूरिते तिन मुँह फेरे ॥
लहर तरंग बीर उलथाहीं ❀ घायल परे तीर लगिजाहीं ॥
फिरेउ दूत कोशल पुर आये ❀ समाचार सब बरणि सुनाये ॥
चरचर वचन सुनत दुखपावा ❀ त्याग्यो मख निज कटक बनावा ॥
चले सकोप कृपालु उदारा ❀ आये जहाँ कटक संहारा ॥

सुनि बालक वर देखिसुहाये ❁ शर निवारि प्रभु निकट बुलाये ॥
दोहा-पूछेउबाल बुलाइ दोउ, कहो मात पितुनाम ॥
देश नाम निज कहहु सब, बड़जीतेउ संग्राम ५७ ॥
गहहु अस्त्र जनि कहहु कहानी ❁ पूछेउ स्वर्ग लोक अस जानी ॥
समरघात बहु अति कदराई ❁ छाँडि सोच अब करो लराई ॥
वंश नाम बिनु पूछे ताता ❁ हतौं न बाल मनोहर गाता ॥
माता सीय जनककी जाता ❁ बाल्मीकि मुनि पालेउताता ॥
पिता वंशनहिं जानहिं आजू ❁ लवकुश नाम विपिन करकाजू ॥
सुनि सबकथा राखि मनमाहीं ❁ बाल बिलोकि बधव भलनाहीं ॥
आवत सुभट समूह हमारे ❁ लरिहहिं तुम सन समर सुखारे ॥
अस कहि अंगद नील उठावा ❁ जाम्बवंतकपिपतिहि बुलावा ॥
छं०-कपिराज अंगद जाम्बवंतहिबोलिनिश्चरनायकं ॥
हनुमंत द्विविदमयंदनीलहि सुभट जे अतिलायकं ॥
तव हरणशूलहि पापनाशंकह्यो हँसि रघुनदंनं ॥
भरतादि रिपुहन सहित लक्ष्मण परे खलमदगंजनं ॥
लंकेश आदिक सुभट मारे वीरजे महिमंडनं ॥
ते आज बालकविप्रसोंरण परे रिपु मदगंजनं ॥
कुलकानि अब निज जानि सुभटन शैल तरु बहुलैभले ॥
देहुह वानर जूह पर्वतडारिपुनि रण मुरिचले ॥ १५ ॥
दोहा-सावधान धनु बान ले, धाये लव बलवान ॥
सन्मुख आइ विभीषणहि, बोले बहुत रिसान ॥ ५८ ॥
सुनु शठ समरहि बंधु जुझाई ❁ शत्रुहि मिल्यो परम कदराई ॥
पिता समान बंधु बड़ तोरा ❁ त्रियातासुलैघर बर जोरा ॥
पापी मातु कहेउ कइवारा ❁ सो पती यह धर्म तुम्हारा ॥
बूडि मरहु सागर महँ जाई ❁ मरु गरु काटि अधर्म अन्याई ॥
समरभूमि मम सन्मुख आवा ❁ लाज होत नहिं गाल बजावा ॥

आँखिन आगे टरि जो जाई ❀ नाहित मृत्यु निकट खल आई॥
सुनखिसियान गदा कर लीन्ही ❀ शरहत खँड खंड सो कीन्ही ॥
सप्त बाण मारे करि क्रोधा ❀ उछरत शर लागत भट योधा॥
गिरत कोप करि शूल चलावा ❀ लवतनु तडितसमान समावा ॥
दोहा–दूरिशूल करि बंधु युग, देख दैत कर घात ॥
जाम्बवंत कपिराज नल, अंगदऊ विलखात ॥ ५९ ॥
जो गिरि तरु कपि डारहिं जाई ❀ रज सम करि तेहि देहिं उडाई॥
निज बाणन कपि घाइल कीन्हे ❀ जेहि जसउचितसोतसफलदीन्हे॥
रघुकुल तिलक प्रचारत पाछे ❀ वीर धुरीन बने अति काछे ॥
अंगद हनूमान भट भारी ❀ ते धाये तरु शैल उपारी ॥
डार शैल दुइ भिरे रिसाई ❀ खड्गनहने वीर वरिआई ॥
कपिन कोप करि उर हत तेही ❀ जिमि खग मशक चाटि गज देही॥
हति दूनौ कपि भूमि गिराये ❀ जाम्बवंत कपिपति पहँ आये ॥
यहि तनु कोटिक समर लराई ❀ जीते लरे बहुत हम भाई ॥
दोहा–येबालक त्रिभुवन बली, जीतिसकै नहिं कोइ ॥
चलहुप्राणदीजिय समर, अजय जगत नहिं होइ६० ॥
आवत भालु बली भट जाना ❀ तानि शरासन शर संधाना ॥
हृदय ताकि लवमार्यो सायक ❀ योजन सात गयउ कपि नायक॥
घायल भालु लपेटे जाई ❀ मल्ल युद्ध कुश कीन्ह बनाई ॥
निज बल भालुहि अवनि पछारा ❀ दोउ कर चरण बाँधि विकरारा॥
हनुमंतहि बाँध्यो लव जाई ❀ राख्यो निकट अश्व थल आई॥
रथवारी लव छाँडेउवीरा ❀ आपु चले रघुनायक तीरा ॥
देखे रथपर श्रीपति सोये ❀ फिरे वीर निज लाजविगोये ॥
सुभग अस्त्रपर भूषण नाना ❀ लवधरि अश्व चले हनुमाना ॥
छंदगीतका ।
शुभ अस्त्र भूषण भालुकपिसँग अश्वलै सादर चले ॥

सियनिकट नायोमाथ दोउ सुत भेंटि भूषण जे भले ॥
पहिचानि कपिसबनिरखि भूषण सहमिसुनिसियअति डरी
यहि बीच मुनिवर सघन आयेसिया उठि विनतीकरी
हनुमंत नीलहिछोरि बंधन त्यागि बहुसमझाइयो ॥
रिपुदवन लक्ष्मण सहित भरतहि राम रणपौढाइयो ॥
सुतकीन्ह कर्म कलंक कुल महँ मोहि विधिविधवाकरी
तजिसोच चंदन अगर आनहु जाउँ पियसँगअबजरी॥
मुनिधीर दीन्हो तनय लीन्हो संगलै सादरचले ॥
रणदेखिबालक चिह्न आनंदविहँसिमुनिवर अतिभले॥
रथ देखि हय पहिचानि प्रभुको जाइ मुनि चरणनपरे॥
उठि बैठ कौशलनाथ आरत तनय तब आगे खरे १६॥
सोरठा-सुनि मुनिवर वर बैन, जागे रघुपति भय हरन
विहँसि उघारेनैन, लीन्हे हृदय लगाइ मुनि ॥ ५ ॥
प्रभुहिं देखि मुनि अतिहरषाने ❀ बार बार निज भाग्य बखाने ॥
जेहि विधिशेषसीय वन आनी ❀ मुनिवरसो सब कथा बखानी ॥
लवकुश कथा सकल मुनिभाषी ❀ शिव विरंचि सूरज करिसाखी ॥
मिलेतनयदोउ हृदय लगाये ❀ सुधावरषि सुर सैन्य जियाये ॥
भरत आदि जागे सब भ्राता ❀ लक्ष्मण चले जहां सियमाता ॥
तात वचन मम मानहु भाई ❀ सियसन दिव्य लेहु तुम जाई ॥
लक्ष्मण जाइ शीश तबनावा ❀ लवकुशकहँ बहुविधि समुझावा॥
हरिइच्छा सियमन अस आवा ❀ शेष सहस फणिआनि दिखावा॥
दोहा-जटित मणिन सिंहासनहिं, सादर सीय चढाइ॥
भयो अलोप पताल कहँ, महिमा किमि कहि जाइ६१
लक्ष्मण चरित देखि सब ठाढे ❀ नयन प्रवाह चलत अति गाढे ॥
सकल चरित मुनि कृपानिधाना ❀ चलन हमार सीय मन जाना ॥
तनय सहित प्रभु निजपुर आये ❀ दानदीन्हशुभ यज्ञ कराये ॥

जेहि जेहि विधि गुर आयसु दीन्हा ❀ कोटिकोटिविधिप्रभुसोइकीन्हा ॥
कोटिन धेनु धाम धनधरणी ❀ दीन्हकृपानिधि सक को वरणी ॥
भोजन विविध भाँति करवाई ❀ विदाकिये मुनि वृंद बुलाई ॥
जनकहि पूजि विदा प्रभु कीन्हा ❀ दोउ गुरु पूजिपदोदक लीन्हा ॥
आये जनकहि गुरु पहुँचाई ❀ बैठे प्रभु महिसुरन बुलाई ॥

दोहा—लक्ष लक्ष वर धेनु धन, पूजि पूजि द्विज पाइ ॥
एक एक विप्रनदये, हर्षित कौशलराइ ॥ ६२ ॥

गे सब मुनि सज्जन निजधामा ❀ पाये अमित अमित सुखरामा ॥
पुरवासी आवहिं सबझारी ❀ सुनि पुराण सो होहिं सुखारी ॥
जे जड चेतन जीव घनेरे ❀ सचर अचर कोशलपुर केरे ॥
तिन सुख बढ़त सुनत सुरराया ❀ कराहिं विनोद विहाय अमाया ॥
यहिविधिविपुलकाल पुनिगयऊ ❀ निजपुर गमनसु अवसर भयऊ ॥
बीती अवधि ब्रह्म जब जानी ❀ नारद मुनि सन कहा बखानी ॥
निजपुर आवन चहतखरारी ❀ धर्मराज कहँ कहहु हँकारी ॥
विनती बहु विरंचि भवभाषी ❀ चलेउधर्म रघुपति उरराखी ॥

दोहा—आयोयम रघुवीर पुर, मुनिवर वेष बनाइ ॥
तेज पुंज सुंदर तरुण, कटि मृग चर्म सुहाइ ॥ ६३ ॥

द्वारपाल लक्ष्मण न कहँ जानी ❀ बोलेउ तापस काहि मृदुवानी ॥
तुरत शेषसो खबर जनाई ❀ सुनत वचन आये रघुराई ॥
मुनिहिं निरखि प्रभुकीन्ह प्रणामा ❀ सादर उचित कहेउ विश्रामा ॥
अर्घ्य दीन्ह आसन बैठारी ❀ मुनिवर सादर गिरा उचारी ॥
सुनु सर्वज्ञ कृपालु दिनेशा ❀ आयउँ मैं मुनिवरके भेषा ॥
मैं तुम रहौं अवर नहिं कोई ❀ तिसरे सुनत नाश तेहि होई ॥
सुनहि वचन तेहि देउँ शरापू ❀ शिव हरि विधि जो आवहि आपू ॥
सुनहु लषण बैठहु चलि द्वारे ❀ नहिं कोउ आव न गिरा उचारे ॥
ममकर वध आवै पुनि कोई ❀ मरिहहि सत्य मृषा नहिं होई ॥

दोहा—बोले तापस वचन मृदु, पाहि पाहि रघुनाथ ॥

कहो सकल इतिहास मुनि, कहि पुनि नायउ माथ ६४

प्रभु इच्छा भावी बलवाना ❀ दुर्वासा मुनि आइ तुलाना ॥
मुनिहि देखि लक्ष्मण चलिआगे ❀ गये निकट विनती अनुरागे ॥
पूछा मुनिकहँ रघुकुल ईशा ❀ तहाँ जाव मैं सुनहु अहीशा ॥
जो प्रतिउत्तर करिहौ आजू ❀ भस्म करौं तव घर पुर राजू ॥
काँपे लषण सुनत मुनि बानी ❀ निजवध जानि सुचले भवानी ॥
दोउ कर जोरि कहो प्रभु पाहीं ❀ दुर्वासा मुनि आवन चाहीं ॥
तात कीन्ह अति अवगुण भारी ❀ काल कर्मगति टरै न टारी ॥
कीन्ह वचन दिनकर कुलकेतू ❀ सुन खग अपर कथा करहेतू ॥

दोहा–तुरत कहो मुनि आनहु, सादर कृपानिधान ॥
चलियवेगि मुनि बोलि अब, कहा राम भगवान ६५॥

छंदगीतका ।

अति तेजपुंजविलोकिआवतउचित उठिआसनदियो॥
जल आनि सादर चरण धोये सुभग पादोदकलियो ॥
जन जानि मुनिवर देहु आयसु वेगिसो सादर करौं ॥
बहु कालक्षुधित कृपायतनविनअशन दिनअणिसैंमरौं॥
मन भाव भोजनदीन्ह रघुपति बहुत विधिविनती करी॥
संतोष पाइमुनीश अस्तुतिविनय करि आशिष भरी ॥
करि विदा मुनिवरदेखि लक्ष्मण हृदयदुखदारुणभये ॥
भरतादि अनुज समेत पुरजन ताहि छिन देखन गये ॥
पद वंदिठाढे जोरि कर दोउ वदन लखि अति काँपहीं ॥
भरिनैन पंकजनीर आरत भरतसों प्रभुभाषहीं ॥
अबगुरुहिं आनहु वेगि सादरदुखित अति आतुरचले॥
सब कथा गुरुहि सुनाइ आरतयान चढि आवत भले ॥
आये वशिष्ठ विलोकि रघुपति सकल उठिचरणनपरे॥

संवाद सुनि मुनि समय जान्यो त्यागिहैं अब तनुहरे॥
सुनि वचनशेष विचारि निजउर रामबिन धृग जीवनो॥
गहि चरण सरयूतीर आये देखि जल शुभपावनो॥११॥
दोहा-कटिप्रयंत जल मध्यमें, कीन्हो ध्यान अखंड॥
योग यत्न करिराम कहि, फोर्यो निज ब्रह्मंड॥६६॥
राम धाम पहुँचे लषण, तुरत चरित मन भाग॥
सुनि व्याकुल रघुपतिभरत, मिटेसकल अनुराग६७॥
मैं नहिं तजो तजो मोहिं ताता ❀ करु सोइ यतनु देखौं भ्राता॥
करहु भरत पुर राजसुखारी ❀ सुनत गिरे महि व्याकुल भारी॥
चहत चलन अबप्राण गुसाईं ❀क्षण लक्ष्मण बिनु रहिनसकाईं॥
तात चलहु कहि तनय बुलाये ❀ कीन्ह तिलक बहु नीतिशिखाये॥
भरत तनय सुशीलवै नामा ❀ दक्षिण नगर दीन्ह तेहि रामा॥
दूसर पुष्कर जेहि जगजाना ❀ पुहकर नगर दीन्ह भगवाना॥
प्रथम दैत्य हति तहाँ बसाये ❀ दीन्ह कृपानिधि जेहि मन भाये॥
शुचितनु चित्रांगद रणधीरा ❀ लक्ष्मण तनय सुभग गंभीरा॥
दोहा-पश्चिम देश पिशाच बहु, जीतहते संग्राम॥
तहँराखे सुत सरिस दोउ, विलगविलग कहि नाम ६८
अवध नृपति कुश कीन्ह बहोरी ❀ सिखै नीति पुनि कह्यो निहोरी॥
भ्रातन पर सुत दया करेहू ❀ राजनीति उर सादर धरेहू॥
उत्तर नगरसु उत्तर दूरी ❀ सुख संपदा जहाँ अति भूरी॥
लवकहँ दीन्ह कृपानिधि सोई ❀ पट तरि अवध नगर नहिं कोई॥
आठ सहस रथ तुरग पचासा ❀ दश सहस्र गज जेमद आशा॥
लजहिं इन्द्रगज तिनहिं विलोकी ❀ दिगपालन निज प्रभुतारोकी॥
यक यक सुतन दीन्ह रघुराया ❀ बरणि कोसकै सुनौ खगराया॥
धनदकोटि सम भरे भँडारा ❀ यथा योग करि भाग उदारा॥
दोहा-सकल तनयपरतोषकरि, बिदाकीन्हरघुबीर॥
विप्रवृंद याचक सकल, लिये बोलि मतिधीर॥६९॥

धेनु बसन धरणी धन धामा ❀ दीन्ह कीन्ह परिपूरणकामा ॥
याचक सबै अवधके दासी ❀ बोले प्रभु सुनु अज अविनासी॥
हम भरि जन्म चरण अनुरागी ❀ अंतकाल अब होत अभागी ॥
जो जनजानिलेहु प्रभु साथा ❀ करहु कृपानिधि सबहि सनाथा॥
सुनि सनेह मय वचन सुहाये ❀ चलहु कह्यो प्रभु अति सुखपाये॥
समय जानि कपिपति तब आवा ❀ अंगद राज दीन्ह सुखपावा ॥
जाम्बवंत लंकापति वीरा ❀ नल अरु नील द्विविद रणधीरा॥
कोटिकीश जे सुर औतारी ❀ आये जहाँ कृपालु खरारी ॥

सोरठा-कहप्रभु सुनुलंकेश, राज करहु शत कल्पतुम॥
वचन अचल मन शेष, अंत अमरपुर तात तोहिं॥६९॥

जाम्बवंत सुनु मम मृदुवानी ❀ रहु द्वापर भरि अस जियजानी ॥
कृष्ण रूप धरि मिलिहों तोहीं ❀ समर भूमि तब जानिसिमोहीं ॥
सब कहँ सब विधि धीरज दीन्हा ❀ आपु गवन सरयूतट कीन्हा ॥
दक्षिण भरत वाम रिपुदमनू ❀ पुरवासी सब निजकुल तरनू ॥
अग्नि वेद गायत्री छंदा ❀ धरि निजरूप चले सुरवृंदा ॥
पीतांबर पट सुंदर धारी ❀ जड चेतन चर अचर सुखारी ॥
प्रथम रूप धरि सुंदर आई ❀ जस प्रभु कीन्ह सो सुनु खगराई॥
समयजानि तब पवनकुमारा ❀ बोले वचन कृपालु उदारा ॥

दोहा-चिरंजीव सुतरहहुतुम, जबलगिरविशाशिशेष ॥
तुहिसेवत मिटिहहिं सकल, दुस्तर कठिन कलेश॥७०॥

चतुरानन पहँ धर्म सिधाये ❀ सरयूतीर जगतपति आये ॥
चले देव अज भव सनकादी ❀ जे मुनि अपर अलोक अनादी॥
कोटिन रथ वाहन विधिनाना ❀ अरुण अकाश न जाइ बखाना॥
नाना सुर जय जय धुनि होई ❀ पावहिं सुर याचहिं जोइ जोई ॥
देखिनाक रथमग पर छाही ❀ जिमिगिरि कृमिनभपंथ उडाही॥
करिपुरसजग देव तनुधारी ❀ पाइ चतुरभुज रूप सुखारी ॥
चढि विमान प्रभु धामसिधाये ❀ सकल अमर पति कहँ सकुचाये॥
सुमन वृष्टि नभ होइ अपारा ❀ होइ नाद विधि वेद उचारा ॥

छंदगीतका।

उच्चरत वेद भे चक्कृत भरत कृपालु हँसि सादरलयो॥
जलपरसिकरि रिपुदवन सादर पवनराजा भयो॥
कपि आदि यूथप सखा प्रभुके सकल निजलोकन गये
सुग्रीव प्रभु पद वंदि बारहिबार रवि मंडलभये॥
सुरसहित दिनकर वंश भूषण आनि जल आश्रित रहे॥
तेहिसमय बोलि अनादि प्रभुजू वचन पावन मयकहे॥
यकमास रहियहितीर तुम मम पुरी जीवजे आवहीं॥
तेहि सुभग देहु विमान पद निर्वान जो मम पावहीं॥
यह परम पावन भूमिसरयू येक पलजे आवहीं॥
तरिजात सुरपुर सकल सादर सर्वदा तेहि पावहीं॥
ये जन्म भरि मम संगवासी रहे निशि वासरसदा॥
ते तुरत आनहु सहित आदर सुनहु मम वाणी मुदा॥
कहि वचन अंतरध्यान प्रभुज्यों दामिनी घन सोहयो॥
नभजयतिजयजयकारजयमयजपतिजपतानमहयो॥
यहि भाँति रघुपति चर चराचर सकललै निजधामको
सो कह्यो उमहि कृपायतन उरराखि सादर रामको॥

दोहा—गिरिजा संत समागम, सम न लाभ कछु आन॥
बिन हरि कृपा न होइसो, गावहिं वेदपुरान॥ ७१॥
यहि विध सब संवाद सुनि, प्रफुलितगरुड शरीर॥
बारबार तेहि चरण गहि, जानि दास रघुवीर॥७२॥
गये गरुड वैकुंठ इमि, भयो सुभग संवाद॥
अश्वमेधशोध्यो सकल, द्विज ज्वाला प्रसाद ७३

इति श्रीरामचरित्रे लवकुश जन्मकथा रामधाम गमने गुसाईं तुलसीदास कृते रामाश्वमेध भवसागर निवारण वंश उदारन मुक्तभान भाषा अष्टमकाण्डं समाप्तम्॥

॥ इति रामाश्वमेधलवकुशकाण्डंसमाप्तम्॥

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

अथ

# श्रीरामचंद्रके चतुर्दश वर्ष वनवासका

तिथि पत्रम् ॥

दोहा-सुमिरि रामसियचरणशुभ, सकल सुमंगलदानि
अग्निवेश मत कहौं कछु, तिथि वनवास बखानि ॥१॥

चैतशुक्लनवमी जगजानी ❋ तेहिदिन जन्म लियो सुखदानी॥
वर्ष चतुर्दश चारहु भाई ❋ बालचरित्र किये सुखदाई ॥
वर्षपंचदश माहिं सुहाये ❋ विश्वामित्र बुलावन आये ॥
पंद्रहदिवस संग मुनिनाथा ❋ काज सँवारे श्रीरघुनाथा ॥
पुनि प्रभु मिथिलापुर जब आये ❋ जनकरायने दर्शन पाये ॥
धनुषभंगकर जय जिमि पाई ❋ पन्द्रहदिवस रहे रघुराई ॥
हिमऋतु अगहनमास सुहावन ❋ शुक्लपक्ष पांचैं तिथि पावन ॥
मीनलग्न वृश्चिकके भानू ❋ भयो व्याह आनंद निधानू ॥
वर्ष पंचदशके भगवाना ❋ सीय वर्षछःकी जगजाना ॥

दोहा-करि विवाह आये घरहिं, मंगल मोद अपार ॥
द्वादशवर्ष विलासयुत, रहे कृपा आगार ॥ २ ॥

वर्ष सताइसयें रघुनाथा ❋ कीन गवन वन लक्ष्मण साथा ॥
तीन दिवस बीते जलपाना ❋ कियो राम सीता जगजाना ॥
चौथे दिवस लषण रघुराई ❋ शृंगवेरपुर फल कछु खाई ॥
पँचयें दिन श्रीकृपानिधाना ❋ सुरसरि उतरि चले भगवाना ॥
भरद्वाज आश्रम सुखदाई ❋ रहे तहां यक दिन रघुराई ॥
वाल्मीकिसे मिल सुखपाई ❋ चित्रकूटमें कुटी बनाई ॥
तहँ जयन्त सिखदीन्ह रमेशा ❋ वासकीन्ह कछु दिन अवधेशा॥

दोहा-चित्रकूटसे चल बहुरि, वध विराध कर कीन्ह ॥
मिल सुतीक्ष्ण शरभंगसे, ऋषि अगस्त्य सुखदीन्ह ३॥

इहिविधि द्वादशवर्ष बिताये ❀ पुनि प्रभु पंचवटीमें आये ॥
वर्ष त्रयोदश भयो प्रवेशा ❀ खरदूषणवध कीन्ह रमेशा ॥
माघशुक्ल आठैं जब आई ❀ दिन मध्याह्न दशानन जाई ॥
छलकरि हरी सीय महरानी ❀ लेगयो निज लंका रजधानी ॥
पुनि जटायुको कर उद्धारा ❀ दुष्ट कबन्ध निशाचर मारा ॥
शबरिहि गतिदे पंचममासा ❀ मिलि अषाढ सुग्रीव हुलासा ॥
वालिहि मार मास तहँ चारी ❀ रहे प्रवर्षण पर असुरारी ॥
पुनि सीतहि खोजन कहँ वानर ❀ जेहिविधि चले बुद्धिबलआगर॥

दोहा-मार्गशीर्ष कृष्णा शुभग, हरि वासर हनुमान ॥
सिंधुलांघि लंकहि चले, महाधीर बलवान ॥ ४ ॥

त्रयोदशी ढूंढा हनुमाना ❀ पुनि अशोकवन माहिं समाना॥
जनकसुताके दर्शन पाई ❀ मुद्री प्रभुकी दीन्ह गहाई ॥
पुनि अशोकवन सकल उजारा ❀ चौदशको अक्षय कहुँ मारा ॥
लंक दाहकर सियतट आई ❀ चूडामणिले , चले सुहाई ॥
वारिधि लांघ सेननिज आये ❀ समाचार सुन सब हर्षाये ॥
चले तहांते सब सुखपाई ❀ पांचदिवस मग माहिं बिताई ॥
अघहन शुक्लाछठ सुखदाई ❀ किष्किधा सब पहुँचे आई ॥
शुक्रवारसप्तमी सुहाई ❀ जनकसुताकी सुधि प्रभुपाई ॥

दोहा-अघहनशुक्ला अष्टमी, सेनसहित भगवान ॥
उत्तराफाल्गुनि नखतमें, लंकहि कीन पयान ॥ ५ ॥

सातदिवस मगमाहिं बिताये ❀ पूनोको वारिधितट आये ॥
पोष तृतीयातक सुखराशा ❀ तीनदिवस तहँ कीन निवासा ॥
पोष चतुर्थीकृष्ण सुहाई ❀ आये शरण विभीषण धाई ॥
पोष अष्टमीतक रघुराई ❀ विनय कीन सागर तट आई ॥
नवमी विप्ररूप धरिसागर ❀ आये शरण रामनयनागर ॥
दशमीपोष सेतु दृढ भारी ❀ दशयोजन कपि रच्यो विचारी॥
एकादशि कहँ योजनवीसा ❀ बारस तीस बँध्यो वारीशा ॥

चालिसयोजन तेरसवासर ❀ रच्यो सेतु नल नील उजागर ॥
दशयोजन आयत रच दीन्हा ❀ शतयोजन विशाल कपि कीन्हा ॥
दोहा-चौदशसे द्वितियातलक, उतरे सागर पार ॥
दशमीतक गढ लंक कहँ, घेरयो सहित विचार ॥ ६ ॥
पौष शुक्ल हरिवासर आई ❀ शुकसारन कपिसेन दिखाई ॥
द्वादशिमें प्रभु यह मत भावा ❀ चारि भाग निज कटक बनावा ॥
छत्र मुकुट रावणके जोई ❀ काटे प्रभु ताही दिन सोई ॥
सैन्य दशानन की दिन तीनी ❀ भइ सन्नद्ध युद्ध रंगभीनी ॥
माघकृष्ण प्रतिपद जब आई ❀ अंगद फिरि आये समझाई ॥
द्वितियासे नवमी तक आई ❀ दोउदल कीन्ह युद्ध हरषाई ॥
नागफांस घननाद चलाई ❀ दशमी गरुड काटगये आई ॥
द्वादशितक कर युद्ध अपारा ❀ मरयो धूम्रलोचन बलभारा ॥
दोहा-मावसतक कपिसैन ने, मारे दैत्यसुधीर ॥
माघशुक्लकी चौथतक, लरयो दशाननवीर ॥ ७ ॥
पांचैसे आठैं तक जाई ❀ कुम्भकर्ण कहँ दियो जगाई ॥
नवमीसे चौदसतक आई ❀ लरयो मृत्यु रघुपतिसे पाई ॥
माघशुक्ल पूनोदिन पावन ❀ लरयो नशोच ग्रसित रह्यो रावन ॥
फाल्गुण पांचैतक भगवाना ❀ कियो नरान्तक वध बलवाना ॥
पुनि आठैतक दैत्य अपारा ❀ मारे श्रीरघुनाथ उदारा ॥
कुंभ निकुंभ दैत्य बलवाना ❀ तेरसतक मारे भगवाना ॥
पुनि शुक्ला द्वितिया जब आई ❀ मारो जम्बुकदैत्य रघुराई ॥
फागुन शिवतेरस घनदाना ❀ मरो भयो देवन अहलादा ॥
चौदसमें शोकित दशभाला ❀ युद्धकियो नहिं दुःख विशाला ॥
दोहा-फाल्गुणशुक्ला पूर्णिमा, लरँन चल्यो दशशीश ॥
मारे सब सेनापती, आठैं तक जगदीश ॥ ८ ॥
चैतकृष्ण नवमी जब आई ❀ मारीशक्ति लषणके जाई ॥
पुनि हनुमान सजीवन लाये ❀ मूर्च्छित लषण चेत तब पाये ॥

दशमी दिवस युद्ध अतिभारी ❀ कीनो रावणसे असुरारी ॥
मातलि हरिवासर कहँ आयो ❀ रघुपति को रथ प्रभुहित लायो॥
द्वादशि रथारूढ भगवाना ❀ आये सेनसहित मैदाना ॥
तेहि दिनसे अष्टादश वासर ❀ रावणसे भयो युद्ध भयंकर ॥
चैत्रशुक्लचौदस जब आई ❀ मरो दशानन जगदुखदाई ॥
पूनोंके दिन देह दशानन ❀ दाह विभीषण कियो दुखितमन॥

**दोहा-प्रतिपद कहँ वैशाखकी, इन्द्र अमिय वरषाय॥**
**भालु कीश जे रणपरे, तिनको दियो जिवाय ॥ ९ ॥**

पुनि द्वितियाके दिन भगवाना ❀ राज्य विभीषण दीनसुजाना ॥
तृतियाको श्रीजनकदुलारी ❀ आय अनलमें प्रविश सुखारी ॥
दिनदश और मास दशचारी ❀ रहीं लंकमें सीय दुखारी ॥
निकसि अनलते अवनिकुमारी ❀ भयो कपिनमन अचरज भारी॥
चौथ कपिनसँग बैठ विमाना ❀ कीन्ह अवधकहँ राम पयाना ॥
पांचै तिथी प्रयाग अन्हाई ❀ छठको मिले भरतसन आई ॥
इहिविधि वर्ष चतुर्दश बीते ❀ आये रामभये मनचीते ॥
कृष्णसप्तमी माधवमासा ❀ सबके मन अति भयो हुलासा ॥

**दोहा-इकतालिसवें वर्षमें, रामचंद्र भगवान ॥**
**आयुः बत्तिस वर्षकी, जनकसुता गुणखान ॥ १० ॥**

तेहि दिन सिंहासन भगवाना ❀ बैठे राजतिलक जगजाना ॥
भादोंकी नवमी जब आई ❀ गर्भवती भइ सीय सुहाई ॥
चैत्र द्वादशी शुक्लदुखारी ❀ आज्ञा लषण राम उरधारी ॥
जनकसुताको त्यागो जाई ❀ आश्रम वाल्मीकि मुनिराई ॥
वाल्मीकि तहँ रक्षा कीन्ही ❀ पुत्रीसम सीतहि तिन्ह लीन्ही ॥
नवमीमास अषाढ मनोहर ❀ जन्मे लव कुश दोउ सुन्दरवर ॥
नौसे छयासठ वर्ष दुखारी ❀ रहीं विपिनमहँ जनकदुलारी ॥
ग्यारहसहस्र वर्ष भगवाना ❀ कीन्हो राजधर्म विधिनाना ॥
पुनि लवकुश कहँ दीन्हेउ राजू ❀ गये लोक साकेत समाजू ॥

दोहा-अग्निवेशको सारले, द्विज ज्वालापरसाद ॥
वर्णौं रामचरित्र कछु, जेहि सुनि मिटहिं विषाद ॥ ११ ॥
श्रीगुरु ज्वालानाथ के, चरणकमल मनलाय ॥
वर्णौं तिथि वनवासकी, सुनि संशय भ्रमजाय ॥ १२ ॥
श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराज सुखदान ॥
तिनकहँ दीन्ही भेंट यह, याहि न छापै आन ॥ १३ ॥

इति श्रीरामचरित्रवनवासतिथिपत्रं श्रीयुत मिश्रसुखानंद
सूनु पण्डित ज्वालाप्रसादविरचितं सम्पूर्णम्

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-
खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना-मुम्बई.



श्रीगणेशाय नमः ।

# अथ बरवारामायण प्रारंभः

बरवाछंद ।

केशमुकुत सखि मरकत मणिमय होत ॥ हाथलेत पुनि मुक्ता करत उदोत ॥ १ ॥ समसुबरन सुखमाकर सुखद न थोर ॥ सीयअंग सखि कोमल कनक कठोर ॥२॥ सियमुख शरदकमल जिमि किमिकहिजाइ निशिमलीन वह निशिदिन यह विगसाइ ॥ ३ ॥ बड़े नयन कट भृकुटी भालविशाल ॥ तुलसी मोहत मनहि मनोहर बाल ॥ ४ ॥ चंपकहरवा अँगमिलि अधिक सोहाइ ॥ जानिपरे सियहियरे जव कुँभिलाइ ॥५॥ सियअतुअ अंगरंगमिलि अधिक उदोत ॥ हारवेलि पहिरावों चंपक होत ॥ ६ ॥ साधु सुशील सुमति शुचि सरलस्वभाव ॥ रामनीतरत काम कहाँ यह पाव ॥ ७ ॥ कुंकुमतिलक भाल श्रुति कुंडल लोल ॥ काकपक्षमिलि सखि कस लसत कपोल ॥ ८ ॥ भालतिलक शरसोहत भौंहकमान ॥ मुख अनुहरिया केवल चंद्र समान ॥ ९ ॥ तुलसी बंकविलोकनि मृदु मुसकानि ॥ कस प्रभु नैन कमल अस कहौं बखानि ॥१०॥ कामरूपसम तुलसीरामस्वरूप ॥ कोकवि सम सरकै परै भवकूप ॥ ११ ॥ चढत दशा यह उतरत जात निदान ॥ कहउँ नकबहूं करकस भौंह कमान ॥ १२ ॥ नित्य नमकृत अरुण उदय जब कीन ॥ निरखि निशाकर नृपमुख भये मलीन ॥ १३ ॥कमठपीठ धनुसजनी कठिन अँदेश ॥ तमकि ताहि एतोरिहि कहब महेश ॥१४॥ नृप निराशभये निरखत नगर उदास ॥ धनुषतोरि हरि सबकर हरेउहरास ॥ १५ ॥ काघूँघट मुखमूँदहु नवला नारि ॥ चांदस्वर्गपर सोहत यहि अनुहारि ॥ १६ ॥ गरबकरहु रघुनंदन जनि मनमाँह ॥ देखहु आपनिमूरति सियके छाँह ॥ १७ ॥ उठी सखी हँसि मिसकरि कहि मृदुबैन ॥ सिय रघुवरके भये उनींदे नैन ॥ १८ ॥ सौंकधनुष हितासिखन सकुचि प्रभु लीन ॥ मुदित माँगि इक धनुही नृप हँसि दीन ॥ १९ इति बरवै रामायणे बालकांड समाप्तः ॥ १ ॥ सातदिवस भये साजत सकल बनाउ ॥

कापूछहु सुठि राउर सरलस्वभाउ ॥ २० राजभवनसुख विलसत सियसँग राम ॥ विपिन चले तजिराज्य सुविधिवड़वाम ॥ २१ ॥ कोउकह नरनारायण हरि हर कोउ ॥ कोउकह विहरत वनमधु मनसिज दोउ ॥ २२ ॥ तुलसी भइमति विथकित करि अनुमान ॥ राम लषणके रूप न देखेउ आन ॥ २३ ॥ तुलसी जनि पगधरहु गंगमहँ साँच ॥ निगा नांगकरि नितहि नचाइहि नाच ॥ २४ ॥ सजलकठौता करगहि कहत निषाद ॥ चढहु नाथ पगधोइ करहु जनिवाद ॥ ॥ २५ ॥ कमलकंटकित सजनी कोमल पाइ ॥ निशि मलीन यह प्रफुलित निति दरशाइ ॥ २६ ॥ (वाल्मीकिवचन ) हैंभुजकर हरि रघुवर सुंदरवेष ॥ एकजीभकर लक्ष्मण दूसरशेष ॥ २७ ॥ इति श्रीवरवै रामायणे अयोध्याकांड समाप्त ॥ २ ॥ वेदनाम कहि अँगुरिन खंडि अकाश ॥ पठयो शूर्पणखाहि लषणके पास ॥ २८ ॥ हेम लता सियमूरति मृदु मुसुकाइ ॥ हेमहरिणकहँ दीन्हेउ प्रभुहि देखाइ ॥ २९॥ जटामुकुट करशर धनुसंग मरीच ॥ चितवनि वसति कनखियनु अँखियनु वीच ॥ ३० ॥ ( रामवाक्य ) कनकसलाक कलाशशि दीप सिखाउ ॥ तारासिय कहँ लछिमन मोहिं बताउ ॥ ॥ ३१ ॥ सीयवरणसम केतकि अतिहिय हारि ॥ किहेसि भँवरकर हरवा हृदय विदारि ॥ ३२ शीतलता शशिकीरहि सवजग छाइ ॥ अगिनि तापहै हमकहँ सचरत आइ ॥ ३३ ॥ इति श्रीवरवैरामायणे आरण्यकांड समाप्त ॥ ३ ॥ श्यामगौर दोउमूरति लछमनराम ॥ इनते भइ सितकीरति अतिअभिराम ३४ ॥ कुजनपालगुण वर्जित अकुलअनाथ ॥ कहहु कृपानिधि राउर कस गुणनाथ ॥ ३५ ॥ इति श्रीवरवैरामायण किष्किंधाकांड समाप्त ॥ ४ ॥ विरहआगि उर ऊपर जवअधिकाइ ॥ एअँखियाँ दोउ वैरिनि देहिं बुझाइ ॥३६॥ डह कुन है उजियरिया निशिनहिं घाम ॥ जगतजरत अस लागुमोहिं विनुराम ॥ ३७ ॥ अब जीवनकी है कपि आश न कोइ ॥ कनगुरियाकै मुँदरी कंकन होइ ॥ ३८ ॥ राम सुयश कर चहुँ युग होत प्रचार ॥ असुरनकहँ लखि लागत जगअँधियार ॥ ३९ ॥ ( कपि

वाक्य ) सियवियोग दुख केहिविधि कहेउँ बखानि ॥ फूलबानते मन्सिज बेधत आनि ॥ ४० ॥ शरदचाँदनी सँचरत चहुँदिशि आनि ॥ विधुहि जोरिकर विनवति कुलगुरु जानि ॥ ४१ ॥ इति श्रीवरवै रामायण सुंदरकांड समाप्त ॥ ५ ॥ विविध वाहनी विलसत सहित अनंत ॥ जलधिसरिस कोकहै रामभगवंत ॥ ४२ ॥ इति श्रीवरवैरामायण लंकाकांड समाप्त ॥ ६ ॥ चित्रकूट पयतीरसो सुरतरुवास ॥ लषण राम सिय सुमिरहु तुलसीदास ॥४३॥ पय नहाइ फलखाहु परिहरिय आस॥सीय रामपद सुमिरहु तुलसीदास॥४४॥ स्वारथ परमारथ हित एक उपाय॥ सीय रामपद तुलसी प्रेमबढाय॥४५॥कालकराल विलोकहु होइ सचेत॥रामनाम जपु तुलसी प्रीतिसमेत ॥४६॥ संकटशोच विमोचन मंगलगेह ॥ तुलसी रामनामपर करि असनेह ॥ ४७ ॥ कलि नहिं ज्ञान विराग न योग समाधि ॥ रामनाम जपु तुलसी नित निरुपाधि ॥ ४८ ॥ रामनाम दुइआखर हिय हितु जासु ॥ रामलषणसम तुलसी सिखव न आसु ॥ ४९ ॥ माय बाप गुरु स्वामि रामकर नाम ॥ तुलसी जेहि नसोहाइ ताहि विधिवाम ॥ ५० ॥ रामनाम जपु तुलसी होइ विशोक ॥ लोक सकल कल्याण नीक परलोक ॥ ५१ ॥ तप तीरथ मख दान नेम उपवास ॥ सबते अधिक राम जपु तुलसीदास ॥ ५२ ॥ महिमा रामनामकी जानमहेश ॥ देत परमपद काशी करि उपदेश ॥ ५३ ॥ जान आदिकवि तुलसी नाम प्रभाव ॥ उलटा जपत कोल ते भये ऋषिराव ॥ ५४ ॥ कलशयोनि जिय जानेउ नाम प्रतापु ॥ कौतुकसागर शोषेउ करि जिय चापु ॥ ५५ ॥ तुलसी सुमिरतराम सुलभ फलचारि ॥ वेद पुराण पुकारत कहत पुरारि ॥ ५६ ॥ रामनामपर तुलसी नेह निबाहु ॥ यहिते अधिक न यहिसम जीवन लाहु ॥ ५७ ॥ दोषदुरित दुखदारिद दाहक नाम ॥ सकलसुमंगलदायक तुलसी राम ॥ ५८ ॥ केहिगनती महँ गनती जस बनघास ॥ राम जपत भये तुलसी तुलसीदास ॥ ५९ ॥ आगम निगम पुराण कहत करिलीक ॥ तुलसी नामराम कर सुमिरण नीक ॥ ६० ॥ सुमिरहु नामरामकर सेवहु

साधु ॥ तुलसी उतरि जाहु भवउदधि अगाधु ॥ ६१ ॥ कामधेनु हरिनाम कामतरु राम ॥ तुलसी सुलभ चारिफल सुमिरत नाम ॥६२॥ तुलसी कहत सुनतसब समुझत कोय ॥ बडेभाग्य अनुराग रामसन होय ॥ ६३ ॥ एकहि एक सिखावत जपत न आप ॥ तुलसी राम प्रेमकर बाधक पाप ॥ ६४ ॥ मरत कहत सब सबकहँ सुमिरहु राम ॥ तुलसी अबनहिं जपत समुझि परिणाम ॥ ६५ ॥ तुलसी राम नाम जपु आलस छाँडु ॥ रामविमुख कलिकाल को भयो न भाँडु ६६॥ तुलसी रामनामसम मित्र नआन ॥ जो पहुँचाव रामपुर तनु अवसान ॥ ६७ ॥ नामभरोस नामबल नामसनेहु ॥ जनम जनम रघुनंदन तुलसिहि देहु ॥६८॥ जनम जनम जहँ जहँ तनु तुलसिहिदेहु ॥ तहँ तहँ राम निबाहिब नामसनेहु ॥ ६९ ॥ इति श्री गोसाईं तुलसी दासजीविरचितं बरवैरामायण उत्तरकांडसमाप्तम् ॥७॥ शुभम्भवतु।

## इति बरवैरामायणं समाप्तम् ॥



पुस्तक मिलनेका ठिकाना–
खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) प्रेस–(बंबई)

अवस्था४–जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, इनके विभु ये हैं; जाग्रत्के विश्व, स्वप्नके तैजस, सुषुप्तिके प्राज्ञ, तुरीय के ब्रह्म.

अविद्या–जीवोंकी अल्पज्ञता.

अंग–वेदके अंग छः हैं; शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्ति, छंद, ज्योतिष, वेदके पढनेकी विधिको शिक्षा कहते हैं, कल्प उसे कहतेहैं जिसमें सब कर्मोंके करनेकी रीति लिखीहै, व्याकरण उसे कहतेहैं जिससे शब्दोंकी शुद्धताका ज्ञान हो, जिसमें वेदके कठिन शब्दोंका अर्थ लिखाहुवाहै उसे निरुक्ति कहतेहैं, जिसमें अक्षर मात्रा वृत्तका ज्ञान हो उसे छंद कहतेहैं.

आश्रम–चार आश्रमहैं; ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यास.

आकर–चारहैं, पिंडज अर्थात् जो देहके साथ उत्पन्न होतेहैं जैसे मनुष्य, पशु आदि; अंडज जो अंडेसे होतेहैं जैसे पक्षी, सांप, आदि; स्वेदज जो पसीनेसे उत्पन्न होतेहैं जैसे चीलर, ढील आदि; उद्भिज्जजो पृथ्वीको फोडके होतेहैं जैसे वृक्ष आदि.

आभरण–बारहहैं नूपुर, किंकिणी, हार, चूरी, मुँदरी, कंकन, बाजूबंद, कंठश्री, बेसर, विरिया, टीका, शिरफूल.

उपवेद–सामवेदका गन्धर्व वेद अर्थात् संगीतशास्त्र, ऋग्वेदका उपवेद आयुर्वेद अर्थात् वैद्यक, यजुर्वेदका उपवेद धनुर्वेद, अथर्ववेदका उपवेद शिल्पविद्या वा वास्तु

ऋतुछः हैं-वसंत-चैत, वैशाख । ग्रीष्म-जेठ, आषाढ । पावस-श्रावण, भाद्रपद । शरद-क्वार, कार्तिक । हेमन्त-अगहन, पूष । शिशिर-माघ, फाल्गुन.

कल्प-चारोंयुगको चौकडी कहतेहैं और हजार चौकडीका एक कल्प होताहै.

गुण तीनहैं–सत, रज, तम, राजाके चार गुण साम, दाम, दंड, भेद.

चतुरंगिनीसेना–जिस सेनाके चार अंगहैं हाथी, घोडा, रथ, पैदल.

तत्त्व–पांचहैं; पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश.

त्रिताप–तीन प्रकारका दुःख; अध्यात्मिक, अधिभौतिक, आधिदैविक.

त्रिदेव–ब्रह्मा, विष्णु महेश.

त्रिविधकर्म–संचित, प्रारब्ध, क्रियमाण.

दिक्पाल–पूर्वदिशाके इंद्र, आग्नेयके अग्नि, दक्षिणके यम, नैर्ऋतके नैऋत. पश्चिमके वरुण, वायव्यके वायु, उत्तरके कुबेर, ईशानके ईशान.

पुराण–जिसमें पांचवस्तुओंका वर्णन हो सर्ग, प्रतिसर्ग, मन्वन्तर, वंश, वंशानुचरित–अठारहहैं.

भक्त–चारप्रकारके होतेहैं आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, विज्ञाननिवास.

भक्ति–नवप्रकारकी है श्रवण, कीर्तन, स्मरण, चरणसेवा, अर्चन. वंदन. आत्मनिवेदन, दासता, सख्य.।

युग–चारहैं सतयुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग.

योनि–चौरासीलाख योनिहैं नवलाख जलचर, सत्ताईसलाख स्थावर, ग्यारहलाख कृमि, दशलाख पक्षी, चौपाये तेईसलाख, मनुष्य चारलाख.

राम–तीनहैं; परशुराम, बलराम, श्रीरामचन्द्र.

विद्या–ईश्वरकी सर्वज्ञताको विद्या कहतेहैं

शास्त्र–छःहैं वेदांत, सांख्य, योग, मीमांसा, न्याय, वैशेषिक.

शृंगार–सोलह प्रकारका शृंगारहै, अंगशुचि, मज्जन, अमलवसन पहरना, जावक, केश सँवारना, माँगमें सेंदुर लगाना, भालमें तिलक, चिबुकपर तिल बनाना, मेहँदी लगाना, अरगजा अंगमें लगाना, भूषण, पुष्प, सुगंध लगाना, मुखराग दाँतरंगना, अधरराग, काजर लगाना.

सप्तऋषि-कश्यप, अत्रि, वशिष्ठ, विश्वामित्र, भरद्वाज, जमदग्नि, गौतम.

समीर–शीतल, मंद, सुगंध.

सिद्धि८हैं अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व, वशित्व.

## अक्षौहिणीकी संख्याप्रमाण वर्णनम् ।

| संज्ञा. | रथ. | हाथी. | अश्व. | पदचर. | जोड. |
|---|---|---|---|---|---|
| पत्ती | १ | १ | ३ | ५ | १० |
| सेनामुख | ३ | ३ | ९ | १५ | ३० |
| गुल्म | ९ | ९ | २७ | ४५ | ९० |
| गुण | २७ | २७ | ८७ | १३५ | २७० |
| वाहनी | ८१ | ८१ | २४३ | ४०५ | ८१० |
| पृतना | २४३ | २४३ | ७२९ | १२१५ | २४३० |
| चमू | ७२९ | ७२९ | २१८७ | ३६४५ | ७२९० |
| [illegible]नी | २१८१ | २१८१ | ६५६१ | १०९३५ | २१८७० |
| अक्षौहिणी | २१८७० | २१८७० | ६५६१० | १०९३५० | २१८७०० |

॥ श्रीः ॥

# विक्रय्यपुस्तकें.

## श्रीमद्गोस्वामितुलसीदासकृत-रामायण।

| नाम. | की. रु. आ. |
|---|---|
| श्रीरामचरितमानस—(गोस्वामि तुलसीदासजीकी हस्तलिखित प्रतिसे चतुर्थावृत्ति केसरियानिवासी कोदौरामजीके द्वारा प्राप्तकर मोटे अक्षरोंमें छापी है ) | ३–० |
| श्रीरामचरितमानस उत्तम छोटा गुटका (पाकिटबुक) सुनेहरी जिल्दका .... | ०–१० |
| " सादी जिल्दका ...................... | ०–८ |
| तुलसीकृत रामायण सटीक लवकुशकांडसहित प्रत्येक दोहा चौपाईका अर्थ पंडित ज्वालाप्रसादजी कृत भाषाटीका अतिउत्तम संपूर्ण क्षेपकोंके अर्थ और माहात्म्य तुलसीदासजीका जीवनचरित्र व गूढ़ार्थ व रामवनवासतिथिपत्र, कोष और हनुमान्जीका चित्र व सूर्यवंशका वृक्षसहित सुन्दर जिल्द ........ | ८–० |
| तथा रफ् कागजकी ...................... | ७–० |
| तुलसीकृत रामायण सटीक ऊपरके सर्व अलंकारों समेत सुन्दर छोटे अक्षरमें छपी तयार है ...................... | ५–० |
| तथा रफ् ...................... | ४–० |
| तुलसीकृतरामायण बडे टाईपका अतिउत्तम मये श्लोकार्थ, गूढ़ार्थ, प्रसंगार्थ छन्दार्थ व अष्टम लवकुशकांड व इतिहास व तुलसीदासजीका जीवन चरित्र और पंचीकरण, रामचंद्रजीके वनवासका तिथिपत्र व दृष्टांत व बरवारामायणसहित ३८०० टिप्पणी के जिसमें संपूर्ण क्षेपक और कोषभी है ग्लेज ...................... | ५–० |
| तथा रफ् कागजका ...................... | ४–० |

| नाम. | की. रु. आ. |
|---|---|
| तुलसीकृतरामायण क्षेपकसह मझले टाइपका अति उत्तम मये श्लोकार्थ व गूढ़ार्थ व छन्दार्थ व प्रसंगार्थ व अष्टम लवकुश कांड व इतिहास व दृष्टांत व रामवनवास तिथिपत्र व तुलसीदासका जीवनचरित्र व बरवारामायण व माहात्म्य व हनुमान्जीका बड़ा चित्र व सूर्यवंशकावृक्ष सहित ३८०० टिप्पणीके जिसमें संपूर्ण क्षेपक हैं ग्लेज | २–४ |
| तथा रफ् कागजका ...................... | १–८ |
| तुलसीकृतरामायण बारीक गुटका श्लोकार्थ, गूढ़ार्थ प्रसंगार्थ छन्दार्थ व अष्टम लवकुशकांड व इतिहास व दृष्टांत व रामवनवास तिथिपत्र व बरवारामायण व माहात्म्यसहित ३८०० टिप्पणीके जिसमें संपूर्ण क्षेपक हैं देशाटनकरनेवालोंको अत्यंत उपयोगीहै थोड़े दाममें चोखाकाम ग्लेज कागजका चित्रितपुट्ठा...................... | १–२ |
| तथा रफ् कागजका ...................... | ०–१४ |
| तुलसीदासजी रचित षोडश रामायण अर्थात् १६ काव्य एकत्र उत्तम विलायतीकपड़ेकीजिल्द...................... | २–० |
| तुलसीकृतरामायण सुंदरकाण्ड ........ | ०–२ |
| " किष्किंधाकाण्ड ...................... | ०–२ |
| दोहावलीरामायण ...................... | ०–४ |
| विनयपत्रिकातुलसीदासकृत ग्लेज कागज | ०–६ |
| विनयपत्रिका सटीक ...................... | २–० |
| कवित्तरामायण ...................... | ०–४ |
| कवित्तरामायण सटीक ...................... | १–० |